सुखदास जो कभी भूलकर भी मन्दिर न जाता था, अब उस बालिका की प्राण-रक्षा के लिए नित्य मन्दिर जाने लगा। उसकी अशर्फियां, जिन पर वह जान देता था, उसे प्रत्यक्ष कोई लाभ न पहुंचाती थीं, पर इस बालिका ने उसके जीवन में एक विशेष रंग पैदा कर दिया—उसका सम्बन्ध सांसारिक बातों से करा दिया।

बालिका ज्यों-ज्यों बढ़ती गई, सुखदास के जीवन में भी उसी प्रकार परिवर्तन होता गया। अब वह बहुत कम एकान्तवास करता है। नित्य संध्या समय उस लड़की को हवा खाने के लिए ले जाता, फूल चुनता और उसके बालों में गूंथता। और लोगों से भी उसका प्रेम बढ़ने लगा।

वयोवृद्धि के साथ-साथ ज्ञानी में चंचलता का भी प्रकाश होने लगा। वह भिन्न-भिन्न प्रकार से सुखदास को तंग करती। बहुधा घर से निकल जाती और सुखदास को घंटों परेशान करती। यद्यपि वह कभी-कभी उस पर झुंझलाकर मारने के लिए तैयार हो जाता, पर उसे उससे इतना प्रेम था कि एक ही क्षण में उस पर दया आ जाती और उसके हाथ न उठते।

पन्द्रह वर्ष के बाद सुखदास का लालपुर के निवासियों से मेल-जोल होने लगा। गांव के बच्चे, जो पहले सुखदास के पास आते हुए डरते थे, अब ज्ञानी के कारण उसके घर में घुसे रहते। वह अब किसी बच्चें को डराकर भगाता न था। ज्ञानी की तोतली बातों और उसके पालन-पोषण में वह ऐसा लिप्त हो गया कि उसे अपने लुप्त धन का ध्यान भी न रहा था।

यद्यपि लालपुर के अन्य लोग भी ज्ञानी पर तरस खाते थे, कयोंकि वह बालिका अनाथ थी, पर सबसे अधिक प्रेम महीपसिंह को था। वे बहुधा ज्ञानी के लिए कोई-न-कोई चीज भेजते ही रहते थे।

## आठवां अध्याय

बसन्त ऋतु है और शिवरात्रि का शुभ दिन है। आज ज्ञानी को सुखदास के घर आये हुए पंद्रह वर्ष पूरे हो गए हैं। लोग तालाब में स्नान करके शिवजी को जल चढ़ाने के लिए जा रहे हैं। कुछ लोग पूजन करके निकले आते हैं। सुखदास और ज्ञानी भी उन्हीं में हैं। सुखदास के रूपरंग में बहुत अन्तर आ गया है। उसकी कमर झुक गई है। केश बहुत श्वेत हो गये हैं। उसके पीछे-पीछे एक नवयुवती सुन्दरी हाथों में लोटा लिये, सिर झुकाए चली आती है। यही ज्ञानी है। उसकी लटें कन्धों पर छिटकी हुई हैं। शरीर कोमल है, पर ख़ूब भरा हुआ।

ज्ञानी ने कहा—पिताजी, आज फूलों के लिए कितना कष्ट उठाना पड़ा। मैं चाहती हूं कि अपने मकान के आगे बगीचा लगाऊं, जिसमें भिन्न-भिन्न प्रकार के फूल हों। मुझे दयामयी की बाटिका बहुत अच्छी लगती है।

सुखदास—बहुत अच्छी बात है। मैं संध्या-समय काम से छुट्टी मिलने के पश्चात् थोड़ी देर तुम्हारी वाटिका बनाया करूंगा। इसी तरह प्रातःकाल काम करने के पहले कुछ

देर काम कर दिया करूंगा। तुमने मुझसे पहले ही क्यों नहीं कहा?

ज्ञानी—तुमसे इतना परिश्रम कैसे होगा? जमीन खोदना, नई मिट्टी लाना, पांस डालना—यह सब तुमसे न होगा। मैं स्वयं यह सब करना चाहती हूं। तुम्हें कष्ट न दूंगी।

इतने ही में एक नवयुवक पीछे से आ गया। यह दयामयी का पुत्र कृष्णसिंह था। उसने कहा—क्या बात है, मैं भी सुनूं!

सुखदास—तुम भी आ गए। ज्ञानी मकान के सामने एक वाटिका लगाने की बातचीत कर रही थी।

कृष्ण—यह प्रस्ताव तो मैं आपसे करने वाला था। जब से महीपसिंह ने यह मकान बनवाया है, तभी से मेरे मन में यह बात आती रही है कि यहां एक वाटिका लग जाती, तो अच्छा होता।

सुखदास—पर इस गांव का तो हाल जानते हो। यहां मजदूर खोजने से भी नहीं मिलते।

कृष्ण—मजदूरों की जरूरत ही क्या है? मुझे बाग में काम करना बहुत अच्छा लगता है। प्रतिदिन आकर कुछ-न-कुछ काम कर दिया करूंगा।

ज्ञानी ने कृष्ण की ओर सप्रेम देखकर कहा—मैं किसी की मदद नहीं चाहती।

कृष्ण—तो क्या मैं भी कोई गैर हूं? इसमें कष्ट कौन-सा होगा। मुझे तो और भी आनन्द आएगा। पौधे जितने चाहूंगा, महीपसिंह के बाग से उखाड़ लाऊंगा। जब वे सुनेंगे तुम बाग लगा रही हो, तो वे सहर्ष पौधे दे देंगे। मैं तो समझता हूं कि अपने माली को भी भेज देंगे।

सुखदास—नहीं, तुम वहां से हमारे नाम से कोई वस्तु न लाना। उन्होंने हमारे लिए मकान बनवा दिया और नित्य कुछ न कुछ भेजते रहते हैं। मैं उन्हें अधिक कष्ट नहीं देना चाहता।

कृष्ण—पोधों में उनके कौन दाम लगते हैं। मैं कल अवश्य उनसे यह जिक्र करूंगा।

यह बात करते-करते ये लोग मार्ग के उस स्थान पर आ गए जहां दो शाखाएं हो गई थीं। कृष्ण विदा होकर एक तरफ चला गया, सुखदास और ज्ञानी ने अपने घर की राह ली। जब अकेले रह गए, तो ज्ञानी ने कहा—मैं अपनी वाटिका में तरकारियां भी लगाऊंगी। उससे हमारी बहुत-सी आवश्यकताएं पूरी हो जायंगी।

जब दोनों घर पहुंचे तो ज्ञानी ने आसन बिछाकर सुखदास के लिए थाली में कुछ फलाहार लाकर रख दिया। सुखदास भोजन करने लगा। जब वह भोजन कर चुका, तो धूप में जाकर नारियल पीने लगा। उसने कोई दो वर्ष से, लोगों के कहने से हुक्का शुरू कर दिया था। लोगों ने उसे बताया कि धूम्रपान से मूर्च्छा का रोग पास नहीं आता। इसका धुआं और भी कितने ही कीट-पतंगों का नाश कर देता है। वैद्यजी ने भी इसका समर्थन किया था। यद्यपि वह तम्बाकू पीने लगा था, पर उसको उसमें कुछ स्वाद न मिलता था। उसे आश्चर्य होता था कि लोग धूम्रपान के क्यों इतने अभ्यासी और इच्छुक होते हैं।

ज्ञानी ने यद्यपि वाटिका लगाने का मुख्य उद्देश्य सुखदास से छिपाया था, पर वास्तव में वह अपनी माता का एक स्मारक चिह्न बनाना चाहती थी, क्योंकि वह झाड़ी जहां, उसकी

माता का देहान्त हुआ था, उस प्रस्तावित वाटिका के ठीक मध्य में आती थी। ज्ञानी का विचार था कि उस झाड़ी के चारों ओर सुगन्धित पुष्प लगा दिए जायं। सुखदास ने कई साल पूर्व उसकी माता के मरने की कथा वयान कर दी थी। ज्ञानी प्रत्यक्षतः तो बहुत प्रसन्न-बदन रहती, पर उसके मन में यह शोकमय प्रश्न उठा करता था कि मेरी माता कौन थी? वह यहां कैसे आयी? क्यों आयी? उसका घर कहां था? उसका रंग-रूप कैसा था? इन प्रश्नों का उसे कोई उत्तर न मिलता था।

वह लोगों से सुना करती थी कि सुखदास ने मेरा लालन-पालन कितने कष्ट से किया है। अब भी वह सुखदास को अन्य साधारण पिताओं से कहीं बढ़कर पाती थी। वह उसके लिए इस बुढ़ापे में कितना परिश्रम करता था, उसके विवाह के निमित्त कितना कष्ट उठाकर धन-संचय करता था, उसके भोजन-वस्त्रादि का कितना ध्यान रखता था। गांव में किसी युवती के पास ऐसे अच्छे आभूषण न थे, जैसे ज्ञानी के पास। ज्ञानी को सगर्व अनुभव होता था कि वह उसके रूप-लावण्य और चाल-ढाल को देखकर कैसा मुदित हो जाता है! अतएव वह उसे पिता समझती थी और उससे प्रेम करती थी। वह कभी कोई ऐसी बात न करती, जिससे सुखदास को दुःख हो। उसकी प्रतयेक आज्ञा का पालन करती। पर पितृ-स्नेह, मातृप्रेम का स्थान न ले सकता था। जब वह अन्य माताओं का अपनी सन्तान के प्रति प्रेम देखती, तो उसका हृदय विदीर्ण हो जाता। वह सोचती, मेरी माता भी ऐसी ही स्नेहमयी होगी। उसकी दीनता और शोकमयी मृत्यु को स्मरण करके वह कभी-कभी रोती थी। उस झाड़ी के समीप से वह जब निकलती, तो उसे अपनी मां की याद आ जाती, रोंगटे खड़े हो जाते। वह कल्पना में कभी-कभी अपनी माता का चित्र खींचा करती थी।

तीसरा पहर था। सुखदास धूप में बैठा हुआ नारियल पी रहा था कि ज्ञानी आकर उसके समीप बैठ गई और बोली—पिताजी, हम उस झाड़ी को वाटिका में मिला लेंगे। मैं वहां ऐसे पौधे लगाऊंगी, जो कभी मुरझा न सकें।

सुखदास—यह बहुत उचित होगा। उस झाड़ी में जब पीले-पीले फूल खिलते हैं, तो कैसे सुहावने मालूम होते हैं! पर यह तो बताओ कि वाटिका की चहारदीवारी कैसे बनेगी? चहारदीवारी न रहेगी, तो गायों और गधों के मारे एक पौधा भी न बचेगा।

ज्ञानी—यहां बहुत से ऐसे पत्थर मिलेंगे, जिन्हें ऊपर-तले रखने से दीवार बन जायेगी।

सुखदास—यह तो ठीक है, पर तुम्हें पत्थरों के लाने में बहुत कष्ट होगा। तुम अत्यन्त सुकुमारी हो।

ज्ञानी (लजाकर)—आप जैसा समझते हैं, मैं उतनी निर्बल नहीं हूं। मैं तो पत्थर अवश्य लाऊंगी। अगर पत्थर काफी न होंगे तो लकड़ियां काट-काटकर बाड़ा बना दिया जायगा। देखो, इस खोह में कितने पत्थर पड़े हैं।

यह कहकर वह खोह की ओर चली और बोली—पिताजी? यहां आकर देखो, आज खोह में कल से बहुत कम पानी रह गया है।

सुखदास ने खोह में झांककर कहा—हां, पानी हट गया है। लोग इसके पानी से अपने खेत सींच रहे हैं।

ज्ञानी—तो हम लोगों को अब नहाने के लिए दूर जाना पड़ेगा।

*यह कहकर उसने एक बड़ा-सा पत्थर उठाया और सुखदास के बहुत मना करने पर भी लाकर रख दिया।*

# नवां अध्याय

ठाकुर नरेशसिंह का कई साल पहले देहान्त हो गया था। अब महीपसिंह घर का स्वामी और उसकी स्त्री केसरी घर की स्वामिनी थी। यह स्त्री गृहकार्यों में बहुत कुशल थी। वह कुप्रबन्ध, जो नरेशसिंह के समय में था, अब नाम-मात्र को भी न रह गया।

पर महीपसिंह का जीवन उतना आनन्दमय न था, जितना होना चाहिए था। उसके अभी तक कोई सन्तान न हुई थी, हालांकि उसकी अवस्था चालीस की हो चुकी थी। वह बहुधा इसी चिन्ता में पड़ा रहता था। उसे इसके सिवाय और कोई आशा न थी कि किसी बालक को गोद ले ले। उसने अपने मन में दयामयी के पुत्र कृष्णसिंह को गोद लेने का निश्चय किया। यह नवयुवक बड़ा सुशील और सच्चरित्र था। पर महीपसिंह ने इस प्रस्ताव को बहुत दिनों तक अपने मन ही में गुप्त रखा कि कहीं केसरी इसे सुनकर दुःखी न हो। पर जब अन्त में दैविक और भौतिक उपायों से कोई काम न निकला, तो उसने विवश होकर केसरी से यह चर्चा की और जैसा भय था, वैसा ही हुआ। केसरी ने उसका विरोध किया। उसका विचार था कि जब ईश्वर ने कोई सन्तान नहीं दी, तो दूसरे की सन्तान को अपना बना लेना व्यर्थ है! उसको सन्देह था कि ऐसी सन्तान अच्छी नहीं होती। उसने महीप से कहा—मैं तुम्हें गोद लेने की कभी सलाह न दूंगी। इसका फल अच्छा नहीं होता है।

महीपसिंह—तुम्हारे मन में यह विचार क्योंकर पैदा हो गया कि ऐसी सन्तान अच्छी नहीं होती। देखो, दयामयी का लड़का कृष्णसिंह कैसा होनहार और सच्चरित्र लड़का है?

केसरी—हां, वह अध्यापक के घर रहकर बुरा नहीं हो सकता। पर तुम्हारे यहां रहे, तो अवश्य बुरा निकलेगा। तुम्हें उस स्त्री की बात याद नहीं है, जो अयोध्या-स्नान के समय मिली थी। उसने कहा था कि मैंने एक लड़के को रास पर बैठाया था। जब वह तेईस वर्ष का हुआ, तो उसने ऐसा अपराध किया कि देश से निकाल दिया गया। ऐसी ही और भी कई घटनाएं सुनने में आई हैं, इसी से मेरा मन हिचकता है।

ज्ञानी जब बारह वर्ष की थी, तभी से महीपसिंह ने यह संकल्प कर लिया था कि उसका कृष्ण से विवाह करूंगा और कृष्ण को गोद ले लूंगा। इस प्रकार ज्ञानी और उसकी सन्तान मेरी उत्तराधिकारिणी हो जायगी। केसरी का दुराग्रह उसके उस पुराने संकल्प को नष्ट कर रहा था। ज्ञानी को उसके पैतृक अधिकार को प्रदान करने का महीप को और कोई उपाय न सूझता था। उसने सोचा, स्त्रियां कितनी स्वार्थिनी होती हैं। केसरी इस काम से मुझे इसलिए रोकती है कि मेरे मरने के उपरान्त इसके हाथ में कोई अधिकार न रह जायगा। इस विचार ने महीप को बहुत शोकातुर कर दिया। यद्यपि उसका चित्त बहुत ही दुःखित हुआ, पर उसने अपने किसी वाक्य या भाव से अपने चित्त की दशा केसरी

पर प्रकट न होने दी। वह पूर्ववत् केसरी से प्रेम और उसका आदर करता रहा। केसरी को यद्यपि अपने पति से सहानुभूति थी, पर वह अपने मन को इस तर्क से समझा लेती कि संसार चिन्तासागर है। यहां चिन्ता से कौन मुक्त हो सकता है। महीप को यदि सन्तान की चिन्ता न होती, तो कोई दूसरी ही चिन्ता होती। इसके साथ ही वह महीप की सेवा-शुश्रूषा बड़े आनन्द और प्रेम से क्रिया करती। अतएव उसकी समझ में यह बात न आती थी कि इन बातों के होते हुए महीप को क्यों सन्तान की चिन्ता होती है।

पर ज्यों-ज्यों दिन गुजरते थे, केसरी को यह अनुभव होता था कि मेरी प्रेम-सेवा से अब पति का चित्त प्रसन्न नहीं होता। वह कोई ऐसा व्यक्ति चाहता है जो जमींदारी के प्रबन्ध में उसकी सहायता कर सके। कारिन्दे और सिपाहियों की निगरानी अब उससे न होती थी। वह प्रत्यक्ष देखता था कि नौकर मुझे लूट रहे हैं, पर वह न तो उन्हें पकड़ सकता था और न दण्ड दे सकता था। इसलिए मन-ही-मन कुड़बुड़ाकर रह जाता था।

एक दिन महीपसिंह किसी काम से बाहर गया हुआ था कि दयामयी की एक बहिन, जो समीप ही के किसी गांव में ब्याही हुई थी, उससे मिलने आयी। उसका नाम यशोदा था। बातों ही बातों में रास की भी चर्चा आ गई। यशोदा ने कहा—तो तुम उन्हें रास लेने से मना क्यों करती हो?

केसरी—मुझे यही शंका होती है कि कहीं वह लड़का हमसे विमुख हो जाय, तो हमारी क्या दशा होगी।

यशोदा—यह केवल तुम्हारा भ्रम है। तुम नहीं जानती हो, मनुष्य की अवस्था ज्यों-ज्यों अधिक होती जाती है, सन्तान की चिन्ता उनके दिल में प्रबल होती जाती है। निस्संतान मनुष्य को अपने सामने अन्धकार के सिवा और कुछ नहीं सूझता। वह सोचता है, मैं किसके लिए जीऊं, किसके लिए धन-संचय करूं, मेरी मुक्ति कौन करेगा, मुझे पिण्ड-पानी कौन देगा? मैं तुमको यह सलाह दूंगी कि तुम आज ही अपने पति को इस विषय में निश्चिन्त कर दो।

ये बातें केसरी के मन में बैठ गई। उसके मन मे प्रबल इच्छा हुई कि महीप शीघ्र ही घर आ जायं। अतः वह द्वार पर खड़ी होकर उसकी वाट देखने लगी।

उसे इस भांति खड़े बहुत देर हो गई। आखिर शाम होते-होते महीपसिंह घर आये। केसरी ने पूछा—आज क्यों बहुत देर हो गई? क्या कहीं और चले गए थे?

महीप ने इसका उत्तर न दिया। वह चुपचाप कपड़े उतारकर रखने लगा। उसका चेहरा बहुत उदास था, मानो हृदय पर कोई बड़ी चोट लगी है। अन्त में वह चारपाई पर बैठ गया और केसरी से बोला—दरवाजे बन्द कर दो। कह दो। इस घड़ी यहां कोई न आये।

जब द्वार बन्द हो गया, तो महीपसिंह ने कहा—मैं यथा शक्ति शीघ्र ही लौटा आया ताकि वह बात, जो मैं तुमसे कहने वाला हूं, कोई और न कह दे। इससे मेरे हृदय को बड़ा आघात पहुंचा है।

केसरी ने आशंकित होकर कहा—मेरे घर तो सब कुशल से हैं?

महीप—हां, सब कुशल से हैं। यह चोट किसी जीवित मनुष्य की ओर से नहीं, दिलीपसिंह की ओर से है। आज मुझे उसकी लाश एक खोह में मिल गई। सुखदास के

घर के पास जो तालाब है, वह खेतों की सिंचाई के कारण बिल्कुल सूख गया है। आज उसमें दिलीप की लाश दो पत्थरों के बीच में फंसी हुई मिली। मेरी घड़ी और मेरा शिकारी चाबुक भी वहीं पड़ा हुआ है।

केसरी पहले बहुत व्याकुल हो गई थी। वास्तविक बात के ज्ञात होने पर उसे ढाढ़स हुआ, किन्तु उसे उस आघात का अनुभव न हुआ, जिससे महीपसिंह का अन्तःकरण पीड़ित हो रहा था। बोली—क्या वे उसमें डूबकर मर गए?

महीपसिंह—ऐसा जान पड़ता है कि उसमें फिसल पड़ा होगा। सुखदास के रुपये भी उसी ने चुराए थे।

यह सुनकर केसरी चौंक पड़ी। अब अवाक् होकर पति की ओर ताकने लगी। या तो उसे अपने कानों पर विश्वास न आया, या वह यह निश्चय न कर सकी कि चित्त के भाव को क्योंकर प्रकट करूं।

महीप—शव के पास ही सुखदास के रुपये ज्यों-के-त्यों थैली में बन्द मिले हैं। कह नहीं सकता कि इस समय मुझे कितनी लज्जा और शोक है। मरे हुए आदमी को क्या कहूं! पर दिलीप ने कुल को कलंकित कर दिया। अब हम सिर उठाने के लायक न रहे। जब यह बात खुल गई, तो फिर अब परदा करने की क्या जरूरत? वह स्त्री, जिसकी लाश गढ़े के किनारे झाड़ी में मिली थी, दिलीपसिंह की पत्नी थी और ज्ञानी उसी की पुत्री है।

केसरी ने शोकातुर होकर कहा—भगवान् की यही इच्छा थी, तो कोई क्या कर सकता था? पर तुमने मुझसे यह भेद छिपाया, इससे ज्ञानी को बड़ी हानि हुई। यदि तुमने यह बात मुझसे पहले ही कही होती, तो हम उस बच्ची के लिए अब तक क्या कुछ न कर डालते? मैं प्रेम से उसका पालन करती। उसे कुल-रीत्यानुसार शिक्षा देती। मैं उसे इतना प्यार करती कि माता भी उससे अधिक न कर सकती। हमारी ही लड़की और हम उससे इतने दिन तक विलग रहे? शोक के मारे केसरी की आंखों से आंसू बहने लगे।

## दसवां अध्याय

रात के आठ बजे थे। सुखदास ऐनक लगाए चिराग के सामने बैठा हुआ था। अशर्फियों की थैली उसके निकट एक चौकी पर रखी हुई थी। यद्यपि सुखदास एक समय इन अशर्फियों पर जान देता था, अपने जीवन का मुख्य अवलम्ब समझता था, पर अब उन्हें फिर पाकर उसे विशेष आनन्द नहीं हुआ। उसे केवल इतना ही सन्तोष हुआ कि ज्ञानी के विवाह के लिए मुझे अब रुपयों का तरद्दुद न रहेगा। खूब धूम-धाम से विवाह करूंगा और ऐसी उदारता से दान-दहेज दूंगा कि लोग दंग हो जायं।

रुपये अब उसके आनन्द की वस्तु न थे, उसे अब उनके उपयोग से आनन्द आता था। उसके सिवाय उसके मलिन होने का एक और कारण था। वह सरल धार्मिक सिद्धान्तों का मनुष्य था। वह समझ रहा था कि इन्हीं अशर्फियों के कारण दिलीपसिंह की जान गई। विश्वास था कि भगवान् या अन्य किसी दैविक शक्ति ने दिलीप को खोह

में ढकेल कर उसके कुकर्म का दण्ड दिया है।

इसी प्रकार कुछ देर तक सोच में डूबे रहने के बाद उसने ज्ञानी से कहा—जब अशर्फियां मेरे पास से चली गईं, तो मैं रात-दिन इसी आशा में रहता था कि वे मेरे पास फिर आ जायं। एक दिन मैंने तुम्हें यहां पाया। उस समय तुम बहुत छोटी थीं। तुम्हारा आना मेरे लिए अमृत हो गया, नहीं तो मैं अशर्फियों के शोक में पागल हो जाता।

इतने में ठाकुर महीपसिंह और उनकी स्त्री केसरी ने मकान में प्रवेश किया। ज्ञानी ने उनके लिए आसन बिछा दिया। सुखदास को विस्मय हुआ कि आज ठकुराइन यहां कैसे आयीं। ज्ञानी को भी यही आश्चर्य था।

महीपसिंह ने कहा—सुखदास, मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई कि तुम्हारे खोए हुए रुपये इतने दिनों के बाद मिल गए। यद्यपि मुझे इसका अत्यन्त शोक और लज्जा है कि मेरे भाई के कारण तुमको यह दुःख सहना पड़ा था। उसके लिए मैं हर तरह से तुम्हारी क्षमाप्रार्थी हूं।

सुखदास—यह सब ईश्वर की गति है, इसमें आपको कोई खेद न करना चाहिए।

महीप—हां, इसके सिवाय मन को और कैसे बोध हो सकता है।

सुखदास—मैं आपसे सत्य कहता हूं कि अशर्फियों को पाकर मुझे आनन्द नहीं हुआ, क्योंकि मुझे भय होता है कि कहीं उनको पाकर मैं ज्ञानी को हाथ से न खो बैठूं। ज्ञानी मुझे इन्हीं अशर्फियों के बदले में तो मिली थी।

महीप ने मुस्कराकर कहा—तुम्हारी शंका बहुत ठीक है, क्योंकि वास्तव में ज्ञानी तुम्हारे पास बहुत दिनों तक न रहेगी। दोनों सुखों को एक साथ कैसे भोग सकोगे? ज्ञानी का विवाह तो करना ही पड़ेगा।

सुखदास—इसमें तो मुझे आप ही की सहायता का भरोसा है।

महीप—मैं इसीलिए तो इस समय तुम्हारे पास आया हूं। मुझे तुमसे एक भेद कहना है, जिसे सुनकर तुम चकित हो जाओगे। ज्ञानी मेरे भाई दिलीपसिंह की बेटी है। यह बात मुझे उसकी माता के मरने के दो-चार दिन पीछे ज्ञात हो गई थी, पर मैंने तुमसे इसका जिक्र नहीं किया, इसलिए कि तुम्हें दुःख होगा। यह तो जानते ही हो कि मेरे कोई सन्तान नहीं है। मैंने यह निश्चय किया है कि ज्ञानी को अब अपने घर ले चलकर रखूं और उसकी जायदाद उसके हवाले कर दूं। मैं दयामयी के पुत्र कृष्णसिंह को गोद लेने का विचार कर रहा हूं। उससे ज्ञानी का विवाह कर दूंगा। तुम भी वृद्ध हुए और तुम्हारी सम्पत्ति भी मिल गई। अब यह करघे का काम छोड़ दो। हमारे यहां चल कर आनन्दपूर्वक रहो। वहां ज्ञानी तुम्हारी आंखों के सामने रहेगी। तुम्हारा मन बहलता रहेगा।

केसरी ने कहा—इन्होंने कल तक मुझसे यह न बतलाया था कि ज्ञानी मेरी भतीजी है, नहीं तो मैं इसे यहां से कब की ले गयी होती। बेटी, तुम अब अपने घर चलकर रहो। मैं जब तक जीऊंगी, तुम्हें अपनी बेटी समझती रहूंगी।

सुखदास ने सजल आंखों से ज्ञानी को देखकर कहा—बेटी तुम अब मेरी नहीं, ठाकुर साहब की पुत्री हो। तुम्हें यह सौभाग्य मुबारक हो, पर मैं ऐसा न जानता था। तुम अब अपने पिता के घर जाओ, मैं अपनी इसी कुटी में रहूंगा। जब तुम्हें देखने को जी चाहेगा, चला आया करूंगा। भगवान तुम्हारी लीला विचित्र है!

यह कह कर सुखदास ने एक दीर्घ निःश्वास लिया और वह आकाश की ओर देखने लगा। ज्ञानी को अब तक वह अपनी लड़की समझता था, पर अब अपने को धोखें में न रख सकता था।

ज्ञानी ने केसरी की ओर देखकर कहा—चाची, आप लोगों ने मुझ अनाथ पर बहुत दया की है और मुझे यह जानकर कि मैं आप ही लोगों की सन्तान हूं, बड़ा गौरव हो रहा है; पर मैं अपने सौभाग्य पर अपने धर्म-पिता के सुख और शान्ति का बलिदान न करूंगी। मुझे आगे चलकर भाग्य चाहे जहां ले जाय, पर मेरा घर यही है और मेरे पिता यही हैं।

केसरी ने गद्‌गद होकर कहा—बेटी, तुमने बहुत उचित बात कही। यही तुम्हारा धर्म है। तुम इस घर में उस समय तक सानन्द रहो, जब तक मैं तुम्हें बेटी के बदले बहू न बना ले जाऊं।

●●●

# अहंकार

फ्रांसके सर्वश्रेष्ठ उपन्यास लेखक—

अनाटोली फ्रांसके 'थायस' (Thias)

का हिन्दी अनुवाद,

अनुवादक -

उपन्यास सम्राट श्रीयुत 'प्रेमचन्द'

मिलनेका पता :—

कलकत्ता-पुस्तक-भण्डार,

१०१ ए, हरीसन रोड,

कलकत्ता।

---

दाम एक रुपया

## एक

उन दिनों नील नदी के तट पर बहुत-से तपस्वी रहा करते थे। दोनों ही किनारों पर कितनी ही झोंपड़ियां थोड़ी-थोड़ी दूर पर बनी हुई थीं। तपस्वी लोग इन्हीं में एकान्तवास करते थे और जरूरत पड़ने पर एक-दूसरे की सहायता करते थे। इन्हीं झोंपड़ियों के बीच में जहां-तहां गिरजे बने हुए थे। प्रायः सभी गिरजाघरों पर सलीब का आकार दिखाई देता था। धर्मोत्सवों पर साधु-सन्त दूर-दूर से वहां आ जाते थे। नदी के किनारे जहां-तहां मठ भी थे। जहां तपस्वी लोग अकेले छोटी-छोटी गुफाओं में सिद्धि प्राप्त करने का यत्न करते थे।

यह सभी तपस्वी बड़े-बड़े कठिन व्रत धारण करते थे, केवल सूर्यास्त के बाद एक बार सूक्ष्म आहार करते। रोटी और नमक के सिवाय और किसी वस्तु का सेवन न करते थे। कितने ही तो समाधियों या कन्दराओं में पड़े रहते थे। सभी ब्रह्मचारी थे, सभी मिताहारी थे। वह ऊन का एक कुरता और कनटोप पहनते थे; रात को बहुत देर तक जागते और भजन करने के पीछे भूमि पर सो जाते थे। अपने पूर्व-पुरुष के पापों का प्रायश्चित करने के लिए वह अपनी देह को भोग-विलास ही से दूर नहीं रखते थे, वरन् उसकी इतनी रक्षा भी न करते थे जो वर्तमान-काल में अनिवार्य समझी जाती है। उनका विश्वास था कि देह को जितना कष्ट दिया जाय, वह जितनी रुग्णावस्था में हो, उतनी ही आत्मा पवित्र होती है। उनके लिए कोढ़ और फोड़ों से उत्तम शृंगार की कोई वस्तु न थी।

इस तपोभूमि में कुछ लोग तो ध्यान और तप में जीवन को सफल करते थे, पर कुछ ऐसे लोग भी थे जो ताड़ की जटाओं को बटकर किसानों के लिए रस्सियां बनाते या फल के दिनों में कृषकों की सहायता करते थे। शहर के रहने वाले समझते थे कि यह चोरों और डाकुओं का गिरोह है, यह सब अरब के लुटेरों से मिलकरा काफिलों को लूट लेते हैं। किन्तु यह भ्रम था। तपस्वी धन को तुच्छ समझते थे, आत्मोद्धार ही उनके जीवन का एकमात्र उद्देश्य था। उनके तेज की ज्योति आकाश को भी आलोकित कर देती थी।

स्वर्ग के दूत युवकों या यात्रियों का वेश रहकर इन मठों में आते थे। इसी प्रकार राक्षस और दैत्य हब्शियों या पशुओं का रूप धरकर इस धर्माश्रम में तपस्वियों के बहकाने के लिए विचरा करते थे। जब ये भक्त गण अपने-अपने घड़े लेकर प्रातःकाल सागर की ओर पानी भरने जाते थे तो उन्हें राक्षसों और दैत्यों के पदचिह्न दिखाई देते थे। यह धर्माश्रम वास्तव में एक समरक्षेत्र था जहां नित्य और विशेषतः रात को स्वर्ग और नरक, धर्म और अधर्म में भीषण संग्राम होता रहता था। तपस्वी लोग स्वर्गदूतों तथा ईश्वर की सहायता से व्रत, ध्यान और तप से इन पिशाच-सेनाओं के आघातों का निवारण करते थे। कभी

इन्द्रियजनित वासनाएं उनके मर्मस्थल पर ऐसा अंकुश लगाती थीं कि वे पीड़ा से विकल होकर चीखने लगते थे और उनकी आर्तध्वनि वन-पशुओं की गरज के साथ मिलकर तारों से भूषित आकाश तक गूंजने लगती थी। तब वही राक्षस और दैत्य मनोहर वेश धारण कर लेते थे, क्योंकि यद्यपि उनकी सूरत बहुत भयंकर होती है पर वह कभी-कभी सुन्दर रूप धर लिया करते हैं जिसमें उनकी पहचान न हो सके। तपस्वियों को अपनी कुटियों में वासनाओं के ऐसे दृश्य देखकर विस्मय होता था जिन पर उस समय धुरन्धर विलासियों का चित्त मुग्ध हो जाता। लेकिन सलीब की शरण में बैठे हुए तपस्वियों पर उनके प्रलोभनों का कुछ असर न होता था, और यह दुष्टात्माएं सूर्योदय होते ही अपना यथार्थ रूप धारण करके भाग जाती थीं। कोई उनसे पूछता तो कहते 'हम इसलिए रो रहे हैं कि तपस्वियों ने हमको मारकर भगा दिया है।'

धर्माश्रम के सिद्धपुरुषों का समस्त देश के दुर्जनों और नास्तिकों पर आतंक-सा छाया हुआ था। कभी-कभी उनकी धर्मपरायणता बड़ा विकराल रूप धारण कर लेती थी। उन्हें धर्मस्मृतियों ने ईश्वर-विमुख प्राणियों को दण्ड देने का अधिकार प्रदान कर दिया था और जो कोई उनके कोप का भागी होता था उसे संसार की कोई शक्ति बचा न सकती थी। नगरों में, यहां तक कि इस्कन्द्रिया में भी, इन भषण यन्त्रणाओं की अद्भुत दन्तकथाएं फैली हुई थीं। एक महात्मा ने कई दुष्टों को अपने सोटे से मारा, जमीन फट गयी और वह उसमें समा गये। अतः दुष्टजन, विशेषकर मदारी, विवाहित पादरी और वेश्याएं, इन तपस्वियों से थर-थर कांपते थे।

इन सिद्ध-पुरुषों के योगबल के सामने वन-जन्तु भी शीश झुकाते थे। जब कोई योगी मरणासन्न होता तो एक सिंह आकर पंजों से उसकी कब्र खोदता था इससे योगी को मालूम होता था कि भगवान् उसे बुला रहे हैं। वह तुरन्त जाकर अपने सहयोगियों के मुख चूमता था। तब कब्र में आकर समाधिस्थ हो जाता था।

अब तक इस तपाश्रम का प्रधान एन्टोनी था। पर अब उसकी अवस्था सौ वर्ष की हो चुकी थी। इसीलिए वह इस स्थान को त्याग कर अपने दो शिष्यों के साथ जिनके नाम मकर और अमात्य थे, एक पहाड़ी में विश्राम करने चला गया था। अब इस आश्रम में पापनाशी नाम के एक साधू से बड़ा और कोई महात्मा न था। उसके सत्कर्मों की कीर्ति दूर-दूर फैली हुई थी और कई तपस्वी थे जिनके अनुयायियों की संख्या अधिक थी और जो अपने आश्रमों के शासन में अधिक कुशल थे। लेकिन पापनाशी व्रत और तप में सबसे बढ़ा हुआ था, यहां तक कि वह तीन-तीन दिन अनशन व्रत रखता था रात को और प्रातःकाल अपने शरीर को बाणों से छेदता था और वह घण्टों भूमि पर मस्तक नवाये पड़ा रहता था।

उसके चौबीस शिष्यों ने अपनी-अपनी कुटिया उसकी कुटी के आस-पास बना ली थीं और योगक्रियाओं में उसी के अनुगामी थे। इन धर्मपुत्रों में ऐसे-ऐसे मनुष्य थे जिन्होंने वर्षों डकैतियां डाली थीं, जिनके हाथ रक्त से रंगे हुए थे .। महात्मा पापनाशी के उपदेशों के वशीभूत होकर अब वह धार्मिक जीवन व्यतीत करते थे और अपने पवित्र आचरणों से अपने सहवर्गियों को चकित कर देते थे। एक शिष्य, जो पहले हब्श देश की रानी का बावरची था, नित्य रोता रहता था। एक और शिष्य फलदा नाम का था जिसने पूरी बाइबिल

कंठस्थ कर ली थी और वाणी में भी निपुण था। लेकिन जो शिष्य आत्मशुद्धि में इन सबसे बढ़कर था वह पॉल नाम का एक किसान युवक था। उसे लोग मूर्ख पॉल कहा करते थे, क्योंकि वह अत्यन्त सरल हृदय था। लोग उसकी भोली-भाली बातों पर हंसा करते थे, लेकिन ईश्वर की उस पर विशेष कृपादृष्टि थी। वह आत्मदर्शी और भविष्यवक्ता था। उसे इलहाम हुआ करता था।

पापनाशी का जीवन अपने शिष्यों की शिक्षा-दीक्षा और आत्मशुद्धि की क्रियाओं में कटता था। वह रात भर बैठा हुआ बाइबिल की कथाओं पर मनन किया करता था कि उनमें दृष्टान्तों को ढूंढ निकाले। इसलिए अवस्था के न्यून होने पर भी वह नित्य परोपकारत रहता था। पिशाचगण जो अन्य तपस्वियों पर आक्रमण करते थे, उसके निकट जाने का साहस न कर सकते थे। रात को सात शृगाल उसकी कुटी के द्वार पर चुपचाप बैठे रहते थे। लोगों का विचार था कि यह सातों दैत्य थे जो उसके योगबल के कारण चौखट के अन्दर पांव न रख सकते थे।

पापनाशी का जन्मस्थान इस्कन्द्रिया था। उसके माता-पिता ने उसे भौतिक विद्या की ऊंची शिक्षा दिलाई थी। उसने कवियों के शृंगार का आस्वादन किया था और यौवनकाल में ईश्वर के अनादित्व, बल्कि अस्तित्व पर भी दूसरों से वाद-विवाद किया करता था। इसके पश्चात् कुछ दिन तक उसने धनी पुरुषों के प्रथानुसार ऐन्द्रिय सुख-भोग में व्यतीत किये, जिसे याद करके अब लज्जा और ग्लानि से उसको अत्यन्त पीड़ा होती थी। वह अपने सहचरों से कहा करता 'उन दिनों मुझ पर वासना का भूत सवार था।' इसका आशय यह कदापि न था कि उसने व्यभिचार किया था; बल्कि केवल इतना कि उसने स्वादिष्ट भोजन किया था और नाट्यशालाओं में तमाशा देखने जाया करता था। वास्तव में बीस वर्ष की अवस्था तब उसने उस काल के साधारण मनुष्यों की भांति जीवन व्यतीत किया था। वही भोगलिप्सा अब उसके हृदय में कांटे के समान चुभा करती थी। दैवयोग से उन्हीं दिनों उसे मकर ऋषि के सदुपदेशों को सुनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। उसकी कायापलट हो गयी। सत्य उसके रोम-रोम में व्याप्त हो गया, भाले के समान उसके हृदय में चुभ गया। बपतिस्मा लेने के बाद वह साल भर तक और भद्र पुरुषों में रहा, पुराने संस्कारों से मुक्त न हो सका। लेकिन एक दिन वह गिरजाघर में गया और वहां उपदेशक को यह पद गाते हुए सुना—'यदि तू ईश्वर-भक्ति का इच्छुक है तो जा, जो कुछ तेरे पास हो उसे बेच डाल और गरीबों को दे दे।' वह तुरन्त घर गया, अपनी सारी सम्पत्ति बेचकर गरीबों को दान कर दी और धर्माश्रम में प्रविष्ट हो गया और दस साल तक संसार से विरक्त होकर वह अपने पापों का प्रायश्चित करता रहा।

एक दिन वह अपने नियमों के अनुसार उन दिनों का स्मरण कर रहा था, जब वह ईश्वर-विमुख था और अपने दुष्कर्मों पर एक-एक करके विचार कर रहा था। सहास याद आया कि मैंने इस्कन्द्रिया की एक नाट्यशाला में थायस नाम की एक रूपवती नटी देखी थी। वह रमणी रंगशालाओं में नृत्य करते समय अंग-प्रत्यंगों की ऐसी मनोहर छवि दिखाती थी कि दर्शकों के हृदय में वासनाओं की तरंगें उठने लगती थीं। वह ऐसा थिरकती थी, ऐसे भाव बताती थी, लालसाओं का ऐसा नग्न चित्र खीचंती थी कि सजीले युवक और धनी

वृद्ध कामातुर होकर उसके गृहद्वार पर फूलों की मालाएं भेंट करने के लिए आते। थायस उसका सहर्ष स्वागत करती और उन्हें अपनी अंकस्थली में आश्रय देती। इस प्रकार वह केवल अपनी ही आत्मा का सर्वनाश न करती थी, वरन् दूसरों की आत्माओं का भी खून करती थी।

पापनाशी स्वयं उसके मायापाश में फंसते-फंसते रह गया था। वह कामतृष्णा से उन्मत्त होकर एक बार उसके द्वार तक चला गया था। लेकिन वारांगना के चौखट पर वह ठिठक गया, कुछ तो उठती हुई जवानी की स्वाभाविक कातरता के कारण और कुछ इस कारण कि उसकी जेब में रुपये न थे, क्योंकि उसकी माता इसका सदैव ध्यान रखती थी कि वह धन का अपव्यय न कर सके। ईश्वर ने इन्हीं दो साधनों द्वारा उसे पाप के अग्निकुण्ड में गिरने से बचा लिया। किन्तु पापनाशी ने इस असीम दया के लए ईश्वर को धन्यवाद दिया; क्योंकि उस समय उसके ज्ञानचक्षु बन्द थे। वह न जानता था कि मैं मिथ्या आनन्द-भोग की धुन में पड़ा हूं। अब अपनी एकान्त कुटी में उसने पवित्र सलीब के सामने मस्तक झुका दिया और योग के नियमों के अनुसार बहुत देर तक थायस का स्मरण करता रहा क्योंकि उसने मूर्खता और अन्धकार के दिनों में उसके चित्त को इन्द्रिय-सुख-भोग की इच्छाओं से आन्दोलित किया था। कई घण्टे ध्यान में डूबे रहने के बाद थायस की स्पष्ट और सजीव मूर्ति उसके हृदयनेत्रों के आगे आ खड़ी हुई। अब भी उसकी रूपशोभा उतनी ही अनुपम थी जितनी उस समय जब उसने उसकी कुवासनाओं को उत्तेजित किया था। वह बड़ी कोमलता से गुलाब की सेज पर सिर झुकाये लेटी हुई थी। उसके कमलनेत्रों में एक विचित्र आर्द्रता, एक विलक्षण ज्योति थी। उसके नथुने फड़क रहे थे, अधर कली की भांति आधे खुले हुए थे और उसकी बांहें दो जलधाराओं के सदृश निर्मल और उज्ज्वल थीं। यह मूर्ति देखकर पापनाशी ने अपनी छाती पीटकर कहा—"भगवान् तू साक्षी है कि मैं पापों को कितना घोर और घातक समझ रहा हूं।"

धीरे-धीरे इस मूर्ति का मुख विकृत होने लगा, उसके होंठ के दोनों कोने नीचे को झुककर उसकी अन्तर्वेदना को प्रकट करने लगे। उसकी बड़ी-बड़ी आंखें सजल हो गयीं। उसका वृक्ष उच्छ्वासों से आन्दोलित होने लगा मानो तूफान के पूर्व हवा सनसना रही हो! यह कुतूहल देखकर पापनाशी को मर्मवेदना होने लगी। भूमि पर सिर नवाकर उसने यों प्रार्थना की—'करुणामय ! तूने हमारे अन्तःकरण को दया से परिपूरित कर दिया है, उसी भांति उसे प्रभात के समय खेत हिमकणों से परिपूरित होते हैं। मैं तुझे नमस्कार करता हूं! तू धन्य है। मुझे शक्ति दे कि तेरे जीवों को तेरी दया की ज्योति समझाकर प्रेम करूं, क्योंकि संसार में सब कुछ अनित्य है, एक तू ही नित्य, अमर है। यदि इस अभागिनी स्त्री के प्रति मुझे चिन्ता है तो इसका कारण है कि वह तेरी ही रचना है। स्वर्ग के दूत भी उस पर दयाभाव रखते हैं। भगवान्, क्या यह तेरी ही ज्योति का प्रकाश नहीं है ? उसे इतनी शक्ति दे कि वह इस कुमारी को त्याग दे। तू दयासागर है, उसके पाप महाघोर, घृणित हैं और उनके कल्पनामात्र ही से मुझे रोमांच हो जाता है। लेकिन वह जितनी पापिष्ठा है, उतना ही मेरा चित्त उसके लिए व्यथित हो रहा है। मैं यह विचार करके व्यग्र हो जाता हूं कि नरक के दूत अन्तकाल तक उसे जलाते रहेंगे।'

वह यही प्रार्थना कर रहा था कि उसने अपने पैरों के पास एक गीदड़ को पड़े हुए देखा। उसे बड़ा आश्चर्य हुआ, क्योंकि उसकी कुटी का द्वार बन्द था। ऐसा जान पड़ता था कि वह पशु उसके मनोगत विचारों को भांप रहा है वह कुत्ते की भांति पूंछ हिला रहा था। पापनाशी ने तुरन्त सलीब का आकार बनाया और पशु लुप्त हो गया। उसे तब ज्ञात हुआ कि आज पहली बार राक्षस ने मेरी कुटी में प्रवेश किया। उसने चित्तशान्ति के लिए छोटी-सी प्रार्थना की और फिर थायस का ध्यान करने लगा।

उसने अपने मन में निश्चय किया ? 'हरीच्छा से मैं अवश्य उसका उद्धार करूंगा।' तब उसने विश्राम किया।

दूसरे दिन ऊषा के साथ उसकी निद्रा भी खुली। उसने तुरन्त ईश-वंदना की और पालम सनत से मिलने गया जिनका आश्रम वहां से कुछ दूर था। उसने सन्त महात्मा को अपने स्वभाव के अनुसार प्रफुल्ल-चित्त से भूमि खोदते पाया। पालम बहुत वृद्ध थे। उन्होंने एक छोटी-सी फुलवाड़ी लगा रखी थी। वनजन्तु आकर उनके हाथों को चाटते थे और पिशाचादि कभी उन्हें कष्ट न देते थे।

उन्होंने पापनाशी को देखकर नमसकार किया।

पापनाशी ने उत्तर देते हुए कहा—'भगवान् तुम्हें शान्ति दे।'

पालम—'तुम्हें भी भगवान् शान्ति दे।' यह कहकर उन्होंने माथे का पसीना अपने कुरते की अस्तीन से पौंछा।

पापनाशी—बन्धुवर, जहां भगवान् की चर्चा होती है वहां भगवान् अवश्य वर्तमान रहते हैं। हमारा धर्म है कि अपने सम्भाषणों में भी ईश्वर की स्तुति ही किया करें। मैं इस समय ईश्वर की कीर्ति प्रसारित करने के लिए एक प्रस्ताव लेकर आपकी सेवा में उपस्थिति हुआ हूं।

पालम—'बन्धु पापनाशी, भगवान तुम्हारे प्रस्ताव को मेरे काहू के बेलों की भांति सफल करे। वह नित्य प्रभात को मेरी वाटिका पर ओस-बिन्दुओं के साथ अपनी दया की वर्षा करता है और उसके प्रदान किए हुए खोरों और खरबूजों का आस्वादन करके मैं उसके असीम वात्सल्य की जय-जयकार मानता हूं। उससे यही याचना करनी चाहिए कि हमें अपनी शान्ति की छाया में रखे क्योंकि मन को उद्विग्न करने वाले भीषण दुरावेगों से अधिक भयंकर और कोई वस्तु नहीं है। जब यह मनोवेग जागृत हो जाते हैं तो हमारी दशा मतवालों की-सी हो जाती है, हमारे पैर लड़खड़ाने लगते हैं और ऐसा जान पड़ता है कि अब औंधे मुंह गिरे ! कभी-कभी इन मनोवेगों के वशीभूत होकर हम घातक सुखभोग में मग्न हो जाते हैं। लेकिन कभी-कभी ऐसा भी होता है कि आत्मवेदना और इन्द्रियों की अशांति हमें नैराश्य-नद में डुबा देती हैं, जो सुखभोग से कहीं सर्वनाशक है। बन्धुवर, मैं एक महान् पापी प्राणी हूं, लेकिन मुझे अपने दीर्घ जीवनकाल में यह अनुभव हुआ है कि योगी के लिए इस मलिनता से बड़ा और कोई शत्रु नहीं है। इससे मेरा अभिप्राय उस असाध्य उदासीनता और क्षोभ से है जो कुहरे की भांति आत्मा पर परदा डाले रहती है और ईश्वर की ज्योति को आत्मा तक नहीं पहुंचने देती। मुक्ति-मार्ग में इससे बड़ी और कोई बाधा नहीं है, और असुरराज की सबसे बड़ी जीत यही है कि वह एक साधु पुरुष के हृदय में क्षुब्ध और मलिन

विचार अंकुरित कर दे। यदि वह हमारे ऊपर मनोहर प्रलोभनों ही से आक्रमण करता तो बहुत भय की बात न थी। पर शोक ! वह हमें क्षुब्ध करके बाजी मार ले जाता है। पिता एन्टोनी को कभी किसी ने उदास या दुःखी नहीं देखा। उनका मुखड़ा नित्य फूल के समान खिला रहता था। उनके मधुर मुसकान ही से भक्तों के चित्त को शान्ति मिलती थी। अपने शिष्यों में कितने प्रसन्न मुसकान चित्त रहते थे। उनकी मुखकान्ति कभी मनोमालिन्य से धुंधली नहीं हुई। लेकिन हां, तुम किसी प्रस्ताव की चर्चा कर रहे थे ?'

पापनाशी—बन्धु पालम, मेरे प्रस्ताव का उद्देश्य केवल ईश्वर के माहात्म्य को उज्ज्वल करना है। मुझे अपने सदूपरामर्श से अनुगृहीत कीजिए, क्योंकि आप सर्वज्ञ है और पाप की वायु ने कभी आपको स्पर्श नहीं किया।

पालम—बन्धु पापनाशी, मैं इस योग्य भी नहीं हूं कि तुम्हारे चरणों की रज भी माथे पर लगाऊं और मेरे पापों की गणना मरुस्थल के बालुकणों से भी अधिक है। लेकिन मैं वृद्ध हूं और मुझे जो अनुभव है, उससे तुम्हारी सहर्ष सेवा करूंगा।'

पापनाशी—'तो फिर आपसे स्पष्ट कह देने में कोई संकोच नहीं है कि मैं इस्कन्द्रियः में रहने वाली थायस नाम की एक पवित्र स्त्री की अधोगति से बहुत दुःखी हूं। वह समस्त नगर के लिए कलंक है और अपने साथ कितनी ही आत्माओं का सर्वनाश कर रही है।

पालम—'बन्धु पापनाशी, यह ऐसी व्यवस्था है जिस पर हम जितने आंसू बहायें कम हैं। भद्रश्रेणी में कितनी ही रमणियों का जीवन ऐसा ही पापमय है। लेकिन इस दुरवस्था के लिए तुमने कोई निवारण-विधि सोची है ?'

पापनाशी—बन्धु पालम, मैं इस्कन्द्रिया जाऊंगा, इस वेश्या की तलाश करूंगा और ईश्वर की सहायता से उसका उद्धार करूंगा। यही मेरा संकल्प है। आप इसे उचित समझते हैं ?'

पालम—'प्रिय बन्धु, मैं एक अधम प्राणी हूं किन्तु हमारे पूज्य गुरु एन्टोनी का कथन था कि मनुष्य को अपना स्थान छोड़कर कहीं और जाने के लिए उतावली न करनी चाहिए।'

पापनाशी—'पूज्य बन्धु, क्या आपको मेरा प्रस्ताव पसन्द नहीं है ?'

पालम—'प्रिय पापनाशी, ईश्वर न करे कि मैं अपने बन्धु के विशुद्ध भावों पर शंका करूं, लेकिन हमारे श्रद्धेय गुरु एन्टोनी का यह भी कथन था कि जैसे मछलियां सूखी भूमि पर मर जाती हैं, वही दशा उन साधुओं की होती है जो अपनी कुटी छोड़कर संसार के प्राणियों से मिलते-जुलते हैं। वहां भलाई की कोई आशा नहीं।'

यह कहकर संत पालम ने फिर कुदाल हाथ में ली और धरती गोड़ने लगे। वह फल से लदे हुए एक अंजीर के वृक्ष की जड़ों पर मिट्टी चढ़ा रहे थे। वह कुदाल चला ही रहे थे कि झाड़ियों में सनसनाहट हुई और एक हिरन बाग के बाड़े के ऊपर से कूदकर अन्दर आ गया। वह सहमा हुआ था, उसकी कोमल टांगें कांप रही थीं। वह सन्त पालम के पास आया और अपना मस्तक उनकी छाती पर रख दिया।

पालम ने कहा—'ईश्वर को धन्य है जिसने इस सुन्दर वनजन्तु की सृष्टि की।'

इसके पश्चात् पालम सन्त अपने झोंपड़े में चले गये। हिरन भी उनके पीछे-पीछे चला। सन्त ने तब ज्वार की रोटी निकाली और हिरन को अपने हाथों से खिलायी।

पापनाशी कुछ देर तक विचार में मग्न खड़ा रहा। उसकी आंखें अपने पैरों के पास पड़े हुए पत्थरों पर जमी हुई थीं। तब वह पालम सन्त की बातों पर विचार करता हुआ धीरे-धीरे अपनी कुटी की ओर चला। उसके मन में इस समय भीषण संग्राम हो रहा था।

उसने सोचा—सन्त पालम की सलाह अच्छी मालूम होती है। वह दूरदर्शी पुरुष हैं। उन्हें मेरे प्रस्ताव के औचित्य पर संदेह है, तथापि थायस को घात पिशाचों के हाथों में छोड़ देना घोर निर्दयता होगी। ईश्वर मुझे प्रकाश और बुद्धि दे।

चलते-चलते उसने एक तीतर को जाल में फंसे हुए देखा जो किसी शिकारी ने बिछा रखा था। यह तीतरी मालूम होती थी, क्योंकि उसने एक क्षण में नर को जाल के पास उड़कर और जाल के फन्दे को चोंच से काटते देखा, यहां तक कि जाल में तीतरी के निकलने भर का छिद्र हो गया। योगी ने घटना को विचारपूर्ण नेत्रों से देखा और अपनी ज्ञानशक्ति से सहज में इसका आध्यात्मिक आशय समझ लिया। तीतरी के रूप में थामस थी, जो पापजाल में फंसी हुई थी, और जैसे तीतर ने रस्सी का जाल काटकर उसे मुक्त कर दिया था, वह भी अपने योगबल और सदुपदेश से उन अदृश्य बंधनों को काट सकता था जिनमें थामस फंसी हुई थी। उसे निश्चय हो गया कि ईश्वर ने इस रीति से मुझे परामर्श दिया है। उसने ईश्वर को धन्यवाद दिया। उसका पूर्व संकल्प दृढ़ हो गया; लेकिन फिर जो देखा, नर की टांग उसी जाल में फंसी हुई थी जिसे काटकर उसने मादा को निवृत्त किया था तो वह फिर भ्रम में पड़ गया।

वह सारी रात करवटें बदलता रहा। उषाकाल के समय उसने एक स्वप्न देखा, थायस की मूर्ति फिर उसके सम्मुख उपस्थित हुई। उसके मुखचन्द्र पर कलुषित विलास की आभा न थी, न वह अपने स्वभाव के अनुसार रत्नजटिल वस्त्र पहने हुए थी। उसका शरीर एक लम्बी-चौड़ी चादर से ढका हुआ था, जिससे उसका मुंह भी छिप गया था केवल दो आंखें दिखाई दे रही थीं, जिनमें से गाढ़े आंसू बह रहे थे।

यह स्वप्नदृश्य देखकर पापनाशी शोक से विह्वल हो रोने लगा और यह विश्वास करके कि यह दैवी आदेश है, उसका विकल्प शान्त हो गया। वह तुरन्त उठ बैठा, जरीब हाथ में ली जो ईसाई धर्म का एक चिह्न था। कुटी के बाहर निकला, सावधानी से द्वार बन्द किया, जिसमें वनजन्तु और पक्षी अन्दर जाकर ईश्वर-ग्रन्थ को गन्दा न कर दें जो उसके सिरहाने रखा हुआ था। तब उसने अपने प्रधान शिष्य फलदा को बुलाया और उसे शेष तेईस शिष्यों के निरीक्षण में छोड़कर, केवल एक ढीला-ढाला चोगा पहने हुए नील नदी की ओर प्रस्थान किया। उसका विचार था कि लाइबिया होता हुआ मकदूनिया नरेश (सिकन्दर) के बसाये हुए नगर में पहुंच जाऊं। वह भूख, प्यास और थकन की कुछ परवाह न करते हुए प्रातःकाल से सूर्यास्त तक चलता रहा। जब वह नदी के समीप पहुंचा तो सूर्य क्षितिज की गोद में आश्रय ले चुका था और नदी का रक्त-जल कंचन और अग्नि के पहाड़ों के बीच में लहरें मार रहा था।

वह नदी के तटवर्ती मार्ग से होता हुआ चला। जब भूख लगती किसी झोंपड़ी के द्वार पर खड़ा होकर ईश्वर के नाम पर कुछ मांग लेता। तिरस्कारों, उपेक्षाओं और कटुवचनों को प्रसन्नता से शिरोधार्य करता था। साधु को किसी से अमर्ष नहीं होता। उसे न डाकुओं का

भय था, न वन के जन्तुओं का, लेकिन जब किसी गांव या नगर के समीप पहुंचता तो कतराकर निकल जाता। वह डरता था कि कहीं बालवृन्द उसे आंखमिचौली खेलते हुए न मिल जायें अथवा किसी कुएं पर पानी भरने वाली रमणियों से सामना न हो जाय जो घड़ों को उतारकर उससे हास-परिहास कर बैठें। योगी के लिए यह सभी शंका की बातें हैं, न जाने कब भूत-पिशाच उसके कार्य में विघ्न डाल दें। उसे धर्मग्रन्थों में यह पढ़कर भी शंका होती है कि भगवान् नगरों की यात्रा करते थे और अपने शिष्यों के साथ भोजन करते थे। योगियों की आश्रम-वाटिका के पुष्प जितने सुन्दर हैं, उतने ही कोमल भी होते हैं, यहां तक कि सांसारिक व्यवहार का एक झोंका भी उन्हें झुलसा सकता है, उनकी मनोरम शोभा को नष्ट कर सकता है। इन्हीं कारणों से पापनाशी नगरों और बस्तियों से अलग-अलग रहता था कि अपने स्वजातीय भाईयों को देखकर उसका चित्त उनकी ओर आकर्षित न हो जाय।

वह निर्जन मार्गों पर चलता था। संध्या समय जब पक्षियों का मधुर कलरव सुनाई देता और समीर के मन्द झोंके आने लगते तो अपने कनटोप को आंखों पर खींच लेता कि उस पर प्रकृति-सौन्दर्य का जादू न चल जाय। इसके प्रतिकूल भारतीय ऋषि-महात्मा प्रकृति-सौन्दय के रसिक होते थे। एक सप्ताह की यात्रा के बाद वह सिलसिल नाम के स्थान पर पहुंचा। वहां नील नदी एक संकरी घाटी में होकर बहती है और उसके तट पर पर्वतश्रेणी की दुहरी मेंड़-सी बनी हुई है। इसी स्थान पर मिस्र-निवासी अपने पिशाच-पूजा के दिनों में मूर्तियां अंकित करते थे। पापनाशी को एक बृहदाकार 'स्फिक्स'* ठोस पत्थर का बना हुआ दिखाई दिया। इस भय से कि इस प्रतिमा में अब भी पैशाचिक विभूतियां संचित न हों, पापनाशी ने सलीब का चिह्न बनाया और प्रभु मसीह का स्मरण किया। तत्क्षण उसने प्रतिमा के एक कान में से एक चमगादड़ को उड़कर भागते देखा। पापनाशी को विश्वास हो गया कि मैंने उस पिशाच को भगा दिया जो शताब्दियों से इन प्रतिमा में अड्डा जमाये हुए था। उसका धर्मोत्साह बढ़ा, उसने एक पत्थर उठाकर प्रतिमा के मुख पर मारा। चोट लगते ही प्रतिमा का मुख इतना उदास हो गया कि पापनाशी को उस पर दया आ गयी। उसने उसे सम्बोधित करके कहा—हे प्रेत, तू भी उन प्रेतों की भांति प्रभु पर ईमान ला जिन्हें प्रातःस्मरणीय एन्टोनी ने वन में देखा था, और मैं ईश्वर, उसके पुत्र और अलख ज्योति के नाम पर तेरे उद्धार करूंगा।

यह वाक्य समाप्त होते ही स्फिक्स के नेत्रों में अग्निज्योति प्रस्फुटित हुई, उसकी पलकें कांपने लगीं और उसके पाषाण-मुख से 'मसीह' की ध्वनि निकली; माना पापनाशी के शब्द प्रतिध्वनित हो गये हों। अतएव पापनाशी ने दाहिना हाथ उठाकर उस मूर्ति को आशीर्वाद दिया।

इस प्रकार पाषाणहृदय में भक्ति का बीज आरोपित करके पापनाशी ने अपनी राह ली। थोड़ी देर के बाद घाटी चौड़ी हो गयी। वहां किसी बड़े नगर के अवशिष्ट चिह्न दिखाई दिये। बचे हुए मन्दिर जिन खम्भों पर अवलम्बित थे, वास्तव के उन बड़ी-बड़ी पाषाण मूर्तियों ने ईश्वरीय प्रेरणा से पापनाशी पर एक लम्बी निगाह डाली। वह भय से कांप उठा।

*एक कल्पित जीव जिसका अंग सिंह का होता है और मुख स्त्री का।

इस प्रकार वह सत्रह दिन तक चलता रहा, क्षुधा से व्याकुल होता तो वनस्पतियां उखाड़कर खा लेता और रात को किसी भवन के खंडहर में, जंगली बिल्लियों और चूहों के बीच में सो रहता। रात को ऐसी स्त्रियां भी दिखायी देती थीं जिनके पैरों की जगह कांटेदार पूंछ थी। पापनाशी को मालूम था कि यह नारकीय स्त्रियां हैं और वह सलीब के चिह्न बनाकर उन्हें भगा देता था।

अठारहवें दिन पापनाशी को बस्ती से बहुत दूर एक दरिद्र झोंपड़ी दिखाई दी। वह खजूर के पत्तियों की थी और उसका आधा भाग बालू के नीचे दबा हुआ था। उसे आशा हुई कि इनमें अवश्य कोई सन्त रहता होगा। उसने निकट आकर एक बिल के रास्ते अन्दर झांका (उसमें द्वार न थे) तो एक घड़ा, प्याज का एक गट्ठा और सूखी पत्तियों का बिछावन दिखाई दिया। उसने विचार किया, यह अवश्य किसी तपस्वी की कुटिया है, और उनके शीघ्र ही दर्शन होंगे हम दोनों एक-दूसरे के प्रति शुभकामना-सूचक पवित्र शब्दों का उच्चारण करेंगे। कदाचित् ईश्वर अपने किसी कौए द्वारा रोटी का एक टुकड़ा हमारे पास भेज देगा और हम दोनों मिलकर भोजन करेंगे।

मन में यह बातें सोचता हुआ उसने सन्त को खोजने के लिए कुटिया की परिक्रमा की। एक सौ पग भी न चला होगा कि उसे नदी के तट पर एक मनुष्य पाल्थी मारे बैठा दिखाई दिया। वह नग्न था। उसके सिर और दाढ़ी के बाल सन हो गये थे और शरीर ईंट से भी ज्यादा लाल था। पापनाशी ने साधुओं के प्रचलित शब्दों में उसका अभिवादन किया—'बन्धु, भगवान् तुम्हें शान्ति दे, तुम एक दिन स्वर्ग के आनन्द-लाभ करो।'

पर उस वृद्ध पुरुष ने इसका कुछ उत्तर न दिया, अचल बैठा रहा। उसने मानो कुछ सुना ही नहीं। पापनाशी ने समझा कि वह ध्यान में मग्न है। वह हाथ बांधकर उकडूं बैठ गया और सूर्यास्त तक ईश-प्रार्थना करता रहा। जब अब भी वह वृद्ध पुरुष मूर्तिवत् बैठा रहा तो उसने कहा—'पूज्य पिता, अगर आपकी समाधि टूट गयी है तो मुझे प्रभु मसीह के नाम पर आशीर्वाद दीजिए।'

वृद्ध पुरुष ने उसकी ओर बिना ताके ही उत्तर दिया—

'पथिक, मैं तुम्हारी बात नहीं समझा और न प्रभु मसीह को ही जानता हूं।'

पापनाशी ने विस्मित होकर कहा—'अरे जिसके प्रति ऋषियों ने भविष्यवाणी की, जिसके नाम पर लाखों आत्माएं बलिदान हो गयीं, जिसकी सीजर ने भी पूजा की, और जिसका जयघोष सिलसिली की प्रतिमा ने अभी-अभी किया है, क्या उस प्रभु मसीह के नाम से भी तुम परिचित नहीं हो ? क्या यह सम्भव है ?'

वृद्ध—'हां मित्रवर, यह सम्भव है, और यदि संसार में कोई वस्तु निश्चित होती तो निश्चित भी होता !'

पापनाशी उस पुरुष की अज्ञानावस्था पर बहुत विस्मित और दुखी हुआ। बोला—'यदि तुम प्रभु मसीह को नहीं जानते तो तुम्हारा धर्म-कर्म सब व्यर्थ है, तुम कभी अनन्त-पद नहीं प्राप्त कर सकते।'

वृद्ध—'कर्म करना, या कर्म से हटना दोनों ही व्यर्थ हैं। हमारे जीवन और मरण में कोई भेद नहीं।'

पापनाशी—'क्या, क्या? क्या तुम अनन्त जीवन के आकांक्षी नहीं हो ? लेकिन तुम तो तपस्वियों की भांति वन्यकुटी में रहते हो ?'

'हां, ऐसा जान पड़ता है।'

'क्या मैं तुम्हें नग्न और विरत नहीं देखता ?'

'हां, ऐसा जान पड़ता है।'

'क्या तुम कन्दमूल नहीं खाते और इच्छाओं का दमन नहीं करते ?'

'हां, ऐसा जान पड़ता है।'

'क्या तुमने संसार के मायामोह को नहीं त्याग दिया है ?'

'हां, ऐसा जान पड़ता है। मैंने उन मिथ्या वस्तुओं को त्याग दिया है, जिन पर संसार के प्राणी जान देते हैं।'

'तुम मेरी भांति एकान्तसेवी, त्यागी और शुद्धाचरण हो। किन्तु मेरी भांति ईश्वर की भक्ति और अनन्त सुख की अभिलाषा से यह व्रत नहीं धारण किया है। अगर तुम्हें प्रभु मसीह पर विश्वास नहीं है तो तुम क्यों सात्विक बने हुए हो ? अगर तुम्हें स्वर्ग के अनन्त सुख की अभिलाषा नहीं है तो संसार के पदार्थों को क्यों नहीं भोगते ?'

वृद्ध पुरुष ने गम्भीर भाव से जवाब दिया—'मित्र, मैंने संसार की उत्तम वस्तुओं का त्याग नहीं किया है और मुझे इसका गर्व है कि मैंने जो जीवन-पथ ग्रहण किया है वह सामान्तयः सन्तोषजनक है, यद्यपि यथार्थ तो यह है कि संसार की उत्तम या निकृष्ट, भले या बुरे जीवन का भेद ही मिथ्या है। कोई वस्तु स्वतः भली या बुरी, सत्य या असत्य, हानिकर या लाभकर, सुखमय या दुखमय नहीं होती। हमारा विचार ही वस्तुओं को इन गुणों में आभूषित करता है, उसी भांति जैसे नमक भोजन को स्वाद प्रदान करता है।'

पापनाशी ने अपवाद किया—'तो तुम्हारे मतानुसार संसार में कोई वस्तु स्थायी नहीं है ? तुम उस थके हुए कुत्ते की भांति हो, जो कीचड़ में पड़ा सो रहा है—अज्ञान के अन्धकार में अपना जीवन नष्ट कर रहे हो। तुम प्रतिमावादियों से भी गये-गुजरे हो।'

'मित्र, कुत्तों और ऋषियों का अपमान करना समान ही व्यर्थ है। कुत्ते क्या हैं, हम यह नहीं जानते। हमको किसी वस्तु का लेशमात्र भी ज्ञान नहीं।'

'तो क्या तुम भ्रांतिवादियों में हो ? क्या तुम उस निबुद्धि, कर्महीन सम्प्रदाय में हो, जो सूर्य के प्रकाश में और रात्रि के अन्धकार में कोई भेद नहीं कर सकते ?'

'हां मित्र, मैं वास्तव में भ्रमवादी हूं। मुझे इस सम्प्रदाय में शान्ति मिलती है, चाहे तुम्हें हास्यास्पद जान पड़ता हो। क्योंकि एक ही वस्तु भिन्न-भिन्न अवस्थाओं में भिन्न-भिन्न रूप धारण कर लेती है। इस विशाल मीनारों ही को देखो। प्रभात के पती-प्रकाश में यह केशर के कंगूरों-से देख पड़ते हैं। सन्ध्या समय सूर्य की ज्योति दूसरी ओर पड़ती है और काले-काले त्रिभुजों के सदृश दिखाई देते हैं। यथार्थ में किस रंग के हैं, इसका निश्चय कौन करेगा ? बादलों ही को देखो। वह कभी अपनी दमक से कुन्दन को जलाते हैं, कभी अपनी कालिमा से अन्धकार को मात करते हैं। विश्व के सिवाय और कौन ऐसा निपुण है जो उनके विविध आवरणों की छाया उतार सके ? कौन कह सकता है कि वास्तव में इस मेघ-समूह का क्या रंग है ? सूर्य मुझे ज्योतिर्मय दीखता है, किन्तु मैं उसके तत्त्व को नहीं

जानता। मैं आग को जलते हुए देखता हूं, पर नहीं जानता कि कैसे जलती है और क्यों जलती है ? मित्रवर, तुम व्यर्थ मेरी उपेक्षा करते हो। लेकिन मुझे इसकी भी चिन्ता नहीं कि कोई मुझे क्या समझता है, मेरा मान करता है या निन्दा।'

पापनाशी ने फिर शंका की—'अच्छा एक बात और बता दो। तुम इस निर्जन वन में प्याज और छुहारे खाकर जीवन व्यतीत करते हो ? तुम इतना कष्ट क्यों भोगते हो। तुम्हारे ही समान मैं भी इन्द्रियों का दमन करता हूं और एकान्त में रहता हूं। लेकिन मैं यह सब कुछ ईश्वर को प्रसन्न करने के लिए, स्वर्गीय आनन्द भोगने के लिए करता हूं। यह एक मार्जनीय उद्देश्य है, परलोक-सुख के लिए ही इस लोक में कष्ट उठाना बुद्धि-संगत है। इसके प्रतिकूल व्यर्थ बिना किसी उद्देश्य के संयम और व्रत का पालन करना, तपस्या से शरीर और रक्त तो घुलाना निरी मूर्खता है। अगर मुझे विश्वास न होता—हे अनादि ज्योति, इस दुर्वचन के लिए क्षमा कर—अगर मुझे उस सत्य पर विश्वास है, जिसका ईश्वर ने ऋषियों द्वारा उपदेश किया है, जिसका उसके परमप्रिय पुत्र ने स्वयं आचरण किया है, जिसकी धर्म सभाओं ने और आत्म-समर्पण करने वाले महान् पुरुषों ने साक्षी दी है—अगर मुझे पूर्ण विश्वास न होता कि आत्मा की मुक्ति के लिए शारीरिक संयम और निग्रह परमावश्यक है; यदि मैं भी तुम्हारी ही तरह अज्ञेय विषयों से अनभिज्ञ होता, तो मैं तुरन्त सांसारिक मनुष्यों में आकर मिल जाता, धनोपार्जन करता, संसार के सुखी पुरुषों की भांति सुख-भोग करता और विलासदेवी के पुजारियों से कहता—आओ मेरे मित्रो, मद के प्याले भर-भर पिलाओ, फूलों के सेज बिछाओ, इत्र और फुलेल की नदियां बहा दो। लेकिन तुम कितने बड़े मूर्ख हो कि व्यर्थ ही इन सुखों को त्याग रहे हो, तुम बिना किसी लाभ की आशा के यह सब कष्ट उठाते हो। देते हो, मगर पाने की आशा नहीं रखते। और नकल करते हो हम तपस्वियों की, जैसे अबोध बन्दर दीवार पर रंग पोतकर अपने मन में समझता है कि मैं चित्रकार हो गया। इसका तुम्हारे पास क्या जवाब है ?'

वृद्ध ने सहिष्णुता से उत्तर दिया—'मित्र, कीचड़ में सोने वाले कुत्ते और अबोध बन्दर का जवाब ही क्या ?'

पापनाशी का उद्देश्य केवल इस वृद्ध पुरुष को ईश्वर का भक्त बनाना था। उसकी शान्तिवृत्ति पर वह लज्जित हो गया। उसका क्रोध उड़ गया। बड़ी नम्रता से क्षमा-प्रार्थना की—'मित्रवर, अगर मेरा धर्मोत्साह औचित्य की सीमा से बाहर हो गया है तो मुझे क्षमा करो। ईश्वर साक्षी है कि मुझे तुमसे नहीं, केवल तुम्हारी भ्रान्ति से घृणा है ! तुमको इस अन्धकार में देखकर मुझे हार्दिक वेदना होती है, और तुम्हारे उद्धार की चिन्ता मेरे रोम-रोम में व्याप्त हो रही है। तुम मेरे प्रश्नों का उत्तर दो, मैं तुम्हारी उक्तियों का खण्डन करने के लिए उत्सुक हूं।'

वृद्ध पुरुष ने शान्तिपूर्वक कहा—'मेरे लिए बोलना या चुप रहना एक ही बात है। तुम पूछते हो, इसलिए सुनो—जिन कारणों से मैंने वह सात्विक जीवन ग्रहण किया है। लेकिन मैं तुमसे इनका प्रतिवाद नहीं सुनना चाहता। मुझे तुम्हारी वेदना, शान्ति की कोई परवाह नहीं, और न इसकी परवाह है कि तुम मुझे क्या समझते हो। मुझे न प्रेम है न घृणा। बुद्धिमान पुरुष को किसी के प्रति ममत्व या द्वेष न होना चाहिए। लेकिन तुमने जिज्ञासा

की है, उत्तर देना मेरा कर्तव्य है। सुनो, मेरा नाम टिमाक्लीज है। मेरे माता-पिता धनी सौदागर थे। हमारे यहां नौकाओं का व्यापार होता था। मेरा पिता सिकन्दर के समान चतुर और कार्यकुशल था; पर वह उतना लोभी न था। मेरे दो भाई थे। वह भी जहाजों ही का व्यापार करते थे। मुझे विद्या का व्यसन था। मेरे बड़े भाई को पिताजी ने एक धनवान युवती से विवाह करने पर बाध्य किया, लेकिन मेरे भाई शीघ्र ही उससे असन्तुष्ट हो गये। उनका चित्त अस्थिर हो गया। इसी बीच में मेरे छोटे भाई का उस स्त्री से कुलषित सम्बन्ध हो गया। लेकिन वह स्त्री दोनों भाइयों में किसी को भी न चाहती थी। उसे एक गवैये से प्रेम था। एक दिन भेद खुल गया। दोनों भाइयों ने गवैये का वध कर डाला। मेरी भावज शोक से अव्यवस्थित-चित्त हो गयी। यह तीनों अभागे प्राणी बुद्धि को वासनाओं की बलिदेवी पर चढ़ाकर शहर की गलियों में फिरने लगे। नंगे, सिर के बाल बढ़ाये, मुंह से फिचकुर बहाते, कुत्ते की भांति चिल्लाते रहते थे। लड़के उन पर पत्थर फेंकते और उन पर कुत्ते दौड़ाते। अन्त में तीनों मर गये और मेरे पिता ने अपने ही हाथों से उन तीनों को कब्र में सुलाया। पिताजी को भी इतना शोक हुआ कि उनका दाना-पानी छूट गया और वह अपरिमित धन रहते हुए भी भूख से तड़प-तड़पकर परलोक सिधारे। मैं एक विपुल-सम्पति का वारिस हो गया। लेकिन घर वालों की दशा देखकर मेरा चित्त संसार से विरक्त हो गया था। मैंने उस सम्पत्ति को देशाटन में व्यय करने का निश्यच किया। इटली, यूनान, अफ्रीका आदि देशों की यात्रा की; पर एक प्राणी भी ऐसा न मिला जो सुखी या ज्ञानी हो। मैंने इस्कन्द्रिया और एथेन्स में दर्शन का अध्ययन किया और उसके अपवादों को सुनते मेरे कान बहरे हो गये। निदान देश-विदेश घूमता हुआ मैं भारतवर्ष में जा पहुंचा और वहां गंगा-तट पर मुझे एक नग्न पुरुष के दर्शन हुए जो वहीं तीस वर्षों से मूर्ति की भांति निश्चल पद्मासन लगाये बैठा हुआ था। उसके तृणवत् शरीर पर लताएं चढ़ गयी थीं और उसकी जटाओं में चिड़ियों ने घोंसले बना लिये थे, फिर भी वह जीवित था। उसे देखकर मुझे अपने दोनों भाइयों की, भावज की, गवैये की, पिता की याद आयी और तब मुझे ज्ञात हुआ कि यही एक ज्ञानी पुरुष है। मेरे मन में विचार उठा कि मनुष्यों के दुःख के तीन कारण होते हैं। या तो वह वस्तु नहीं मिलती जिसकी उन्हें अभिलाषा होती है अथवा उसे पाकर उन्हें उसके हाथ से निकल जाने का भय होता है अथवा जिस चीज को वह बुरा समझते हैं उसका उन्हें सहन करना पड़ता है। इन विचारों को चित्त से निकाल दो और सारे दुःख आप-ही-आप शांत हो जायेंगे। संसार के श्रेष्ठ पदार्थों का परित्याग कर दूंगा और उसी भारतीय योगी की भांति मौन और निश्चल रहूंगा।'

पापनाशी ने इस कथन को ध्यान से सुना और तब बोला—'टिमो, मैं स्वीकार करता हूं कि तुम्हारा कथन बिल्कुल अर्थ-शून्य नहीं है। संसार की धन-सम्पत्ति को तुच्छ समझना बुद्धिमानों का काम है। लेकिन अपने अनन्त सुख की उपेक्षा करना परले सिरे की नादानी है। इससे ईश्वर के क्रोध की आशंका है। मुझे तुम्हारे अज्ञान पर बड़ा दुःख है और मैं सत्य का उपदेश करूंगा जिसमें तुमको उसके अस्तित्व का विश्वास हो जाय और तुम आज्ञाकारी बालक के समान उसकी आज्ञा पालन करो।'

टिमाक्लीज ने बात काटकर कहा—'नहीं-नहीं, मेरे सिर अपने धर्म-सिद्धान्तों का बोझ

दिया—प्रियतम, मैं उठ नहीं सकती। मेरे ऊपर एक आदमी सोया हुआ है।

सहसा पापनाशी को ऐसा मालूम हुआ कि वह अपना गाल किसी स्त्री के हृदय-स्थल पर रखे हुए है। वह तुरन्त पहचान गया कि वही सितार बजाने वाली युवती है। वह ज्योंही जरा-सा खिसका तो स्त्री का बोझ कुछ हलका हो गया और उसने अपनी छाती ऊपर उठायी। पापनाशी तब कामोन्मत्त होकर, उस कोमल, सुगंधमय, गर्म शरीर से चिमट गया और दोनों हाथों से उसे पकड़कर भींच लिया ! सर्वनाशी दुर्दमनीय वासना ने उसे परास्त कर दिया। गिड़गिड़ाकर वह कहने लगा—'ठहरो, ठहरो, प्रिये ! ठहरो, मेरी जान !'

लेकिन युवती एक छलांग में कब्र के द्वार पर जा पहुंची। पापनाशी को दोनों हाथ फैलाये देखकर वह हंस पड़ी और उसकी मुस्कराहट राशि की उज्ज्वल किरणों में चमक उठी।

उसने निष्ठुरता से कहा—'मैं क्यों ठहरूं ? ऐसे प्रेमी के लिए जिसकी भावनाशक्ति इतनी सजीव और प्रखर हो, छाया ही काफी है। फिर तुम अब पतित हो गये, तुम्हारे पतन में अब कोई कसर नहीं रही। मेरी मनोकामना पूरी हो गयी, अब मेरा तुमसे क्या नाता ?'

पापनाशी ने सारी रात रो-रोकर काटी और उषाकाल हुआ तो उसने प्रभु मसीह की वंदना की जिसमें भक्तिपूर्ण व्यंग भरा हुआ था—ईसू, प्रभू ईसू, तूने क्यों मुझसे आंखें फेर लीं ! तू देख रहा है कि मैं कितनी भयावह परिस्थितियों में घिरा हुआ हूं। मेरे प्यारे मुक्तिदाता आ, मेरी सहायता कर। तेरा पिता मुझसे नाराज है, मेरी अनुनय-विनय कुछ नहीं सुनता, इसलिए याद रख कि तेरे सिवाय मेरा अब कोई नहीं है। तेरे पिता से अब मुझे कोई आशा नहीं है मैं उसके रहस्य को समझ नहीं सकता और न उसे मुझ पर दया आती है। किन्तु तूने एक स्त्री के गर्भ से जन्म लिया है, तूने माता का स्नेह-भोग किया है और इसलिए तुझ पर मेरी श्रद्धा है। याद रख कि तू भी एक समय मानवदेहधारी था। मैं तेरी प्रार्थना करता हूं, इस कारण नहीं कि तू ईश्वर का ईश्वर, ज्योति की ज्योति परमपिता है, बल्कि इस कारण कि तूने इस लोक में, जहां अब मैं नाना यातनाएं भोग रहा हूं, दरिद्र और दीन प्राणियों का-सा जीवन व्यतीत किया है, इस कारण कि शैतान ने तुझे भी कुवासनाओं के भंवर में डालने की चेष्टा की है, और मानसिक वेदना ने तेरे भी मुख को पसीने से तर किया है। मेरे मसीह, मेरे बन्धु मसीह, मैं तेरी दया का, तेरी मनुष्यता का प्रार्थी हूं।

जब वह अपने हाथों को मल-मलकर यह प्रार्थना कर रहा था, तो अट्टाहास की प्रचंड ध्वनि से कब्र की दीवारें हिल गयीं और वही आवाज, जो स्तम्भ शिखर पर उसके कानों में आयी थी, अपमानसूचक शब्दों में बोली—'यह प्रार्थना तो विधर्मी मार्कस के मुख से निकलने के योग्य है! पापनाशी भी मार्कस का चेला हो गया। वाह वाह! क्या कहना ! पापनाशी विधर्मी हो गया !'

पापनाशी पर मानो वज्रघात हो गया। वह मूर्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा।

जब उसने फिर आंखें खोलीं, तो उसने देखा कि तपस्वी काले कनटोप पहने उसके चारों ओर खड़े हैं, उसके मुख पर पानी के छींटे दे रहे हैं और उसकी झाड़-फूंक, यन्त्र-मन्त्र में लगे हुए हैं। कोई आदमी हाथों में खजूर की डालियां लिये बाहर खड़े हैं।

उनमें से एक ने कहा—'हम लोग इधर से होकर जा रहे थे तो हमने इस कब्र से

चिल्लाने की आवाज निकलती हुई सुनी, और जब अन्दर आये तो तुम्हें पृथ्वी पर अचेत पड़े देखा। निस्सन्देह प्रेतों ने तुम्हें पछाड़ दिया था और हमको देखकर भाग खड़े हुए।'

पापनाशी ने सिर उठाकर क्षीण स्वर में पूछा—'बन्धुवर, आप लोग कौन है ? आप लोग क्यों खजूर की डालियां लिये हुए हैं ? क्या मेरी मृतक-क्रिया करने तो नहीं आये हैं?'

उनमें से एक तपस्वी बोला—'बन्धुवर, क्या तुम्हें खबर नहीं कि हमारे पूज्यपिता एन्टोनी, जिनकी अवस्था अब एक सौ पांच वर्षों की हो गयी है, अपने अन्तिम काल की सूचना पाकर उस पर्वत से उतर आये हैं जहां वह एकांत सेवन कर रहे थे ? उन्होंने अपने अगणित शिष्यों और भक्तों को जो उनकी आध्यात्मिक सन्तानें हैं, आशीर्वाद देने के निमित्त यह कष्ट उठाया है। हम खजूर की डालियां लिये (जो शान्ति की सूचक हैं) अपने पिता की अभ्यर्थना करने जा रहे हैं। लेकिन बन्धुवर, यह क्या बात है कि तुमको ऐसी महान् घटना की खबर नहीं। क्या यह सम्भव है कि कोई देवदूत यह सूचना लेकर इस कब्र में नहीं आया ?'

पापनाशी बोला—'आह ! मेरी कुछ न पूछो। मैं अब इस कृपा के योगय नहीं हूं और इस मृत्युपुरी में प्रेतों और पिशाचों के सिवा और कोई नहीं रहता। मेरे लिए ईश्वर से प्रार्थना करो। मेरा नाम पापनाशी है जो एक धर्माश्रम का अध्यक्ष था। प्रभु के सेवकों में मुझसे अधिक दुःखी और कोई न होगा।'

पापनाशी का नाम सुनते ही सब योगियों ने खजूर की डालियां हिलायीं और एक स्वर से उसकी प्रशंसा करने लगे। वह तपस्वी जो पहले बोला था, विस्मय से चौंककर बोला—'क्या तुम वही सन्त पापनाशी हो जिसकी उज्ज्वल कीर्ति इतनी विख्यात हो रही है कि लोग अनुमान करने लगे थे कि किसी दिन वह पूज्य एन्टोनी की बराबरी करने लगेगा? श्रद्धेय पिता, तुम्हीं ने थायस नाम की वेश्या को ईश्वर के चरणों में रत किया ? तुम्हीं को तो देवदूत उठाकर एक उच्च स्तम्भ के शिखर पर बिठा आये थे, जहां तुम नित्य प्रभु मसीह के भोज में सम्मिलित होते थे। जो लोग उस समय स्तम्भ के नीचे खड़े थे, उन्होंने अपने नेत्रों से तुम्हारा स्वर्गोत्थान देखा। देवदूतों के पास श्वेत मेघावरण की भांति तुम्हारे चारों ओर मंडल बनाये थे और तुम दाहिना हाथ फैलाये मनुष्यों को आशीर्वाद देते जाते थे। दूसरे दिन जब लोगों ने तुम्हें वहां न पाया तो उनकी शोकध्वनि उस मुकुटहीन स्तम्भ के शिखर पर जा पहुंची। चारों ओर हाहाकार मच गया। लेकिन तुम्हारे शिष्य फ्लेवियन ने तुम्हारे आत्मोत्सर्ग की कथा कही और तुम्हारे आश्रम का अध्यक्ष बनाया गया। किन्तु वहां पॉल नाम का एक मूर्ख भी था ! शायद वह भी तुम्हारे शिष्यों में था। उने जन-सम्मति के विरोध करने की चेष्टा की। उसका कहना था कि उसने स्वप्न देखा है कि पिशाच तुम्हें पकड़े लिये जाता है। जनता को यह सुनकर बड़ा क्रोध आया। उन्होंने उसको पत्थर से मारना चाहा। चारों ओर से लोग दौड़ पड़े। ईश्वर ही जाने कैसे मूर्ख की जान बची। हां, वह बच अवश्य गया। मेरा नाम जोजीमस है। मैं इन तपस्वियों का अध्यक्ष हूं जो इस समय तुम्हारे चरणों पर गिरे हुए हैं। अपने शिष्यों की भांति मैं भी तुम्हारे चरणों पर सिर रखता हूं कि पुत्रों के साथ पिता को भी तुम्हारे शुभ शब्दों का फल मिल जाये। हम लोगों को अपने आशीर्वाद से शान्ति दीजिये। उसके बाद उन अलौकिक कृत्यों का भी वर्णन कीजिए जो ईश्वर आपके

द्वारा पूरा करना चाहता है। हमारा परम सौभाग्य है कि आप जैसे महान् पुरुष के दर्शन हुए।'

पापनाशी न उत्तर दिया—'बन्धुवर, तुमने मेरे विषय में जो धारणा बना रखी है वह यथार्थ से कोसों दूर है। ईश्वर की मुझ पर कृपादृष्टि होती तो दूर की बात है, मैं उसके हाथों कठोरतम यातनायें भोग रहा हूं। मेरी जो दुर्गति हुई है उसका वृत्तान्त सुनाना व्यर्थ है। मुझे स्तम्भ के शिखर पर देवदूत नहीं ले गये थे। यह लोगों की मिथ्या कल्पना है। वास्तव में मेरी आंखों के सामने एक पर्दा पड़ गया है और मुझे कुछ सूझ नहीं पड़ता मैं स्वप्नवत् जीवन व्यतीत कर रहा हूं। ईश्वर-विमुख होकर मानव-जीवन स्वप्न के समान है। जब मैंने इस्कंद्रिया की यात्रा की थी तो थोड़े ही समय में मुझे कितने ही वादों के सुनने का अवसर मिला और मुझे ज्ञात हुआ कि भ्रांति की सेवा गणना से परे है। वह नित्य मेरा पीछा किया करती है और मेरे चारों तरफ संगीनों की दीवार खड़ी है।'

जोजिमस ने उत्तर दिया—'पूज्य पिता, आपको स्मरण रखना चाहिए कि संतगण और मुख्यतः एकान्तसेवी सन्तगण भयंकर यातनाओं से पीड़ित होते रहते हैं। अगर यह सत्य नहीं है कि देवदूत तुम्हें ले गये तो अवश्य ही यह सम्मान तुम्हारी मूर्ति अथवा छाया का हुआ होगा, क्योंकि फ्लेवियन, तपस्वीगण और दर्शकों ने अपनी आंखों से तुम्हें विमान पर ऊपर जाते देखा।'

पापनाशी ने सन्त एन्टोनी के पास जाकर उनसे आशीर्वाद लेने का निश्चय किया। बोला—'बन्धु जोजीमस, मुझे भी खजूर की एक डाली दे दो और मैं भी तुम्हारे साथ पिता एन्टोनी का दर्शन करने चलूंगा।'

जोजीमस ने कहा—'बहुत अच्छी बात है। तपस्वियों के लिए सैनिक विधान हीं उपयुक्त है क्योंकि हम लोग ईश्वर के सिपाही हैं। हम और तुम अधिष्ठाता हैं, इसलिए आगे-आगे चलेंगे और यह लोग भजन गाते हुए हमारी पीछे-पीछे चलेंगे।'

जब सब लोग यात्रा को चले तो पापनाशी ने कहा—'ब्राह्मा एक है क्योंकि वह सत्य हे और संसार अनेक है क्योंकि वह असत्य है! हमें संसार की सभी वस्तुओं से मुंह मोड़ लेना चाहिए, उनमें भी जो देखने में सर्वदा निर्दोष जान पड़ती हैं। उनकी बहुरूपता उन्हें इतनी मनोहारिणी बना देती है जो इस बात का प्रत्यक्ष प्रमाण है कि वह दूषित हैं। इसी कारण मैं किसी कमल को भी शांत निर्मल सागर में हिलते हुए देखता हूं तो मुझे आत्मवेदना होने लगती है, और चित्त मलिन हो जाता है। जिन वस्तुओं का ज्ञान इन्द्रियों द्वारा होता है, वे सभी त्याज्य हैं। रेणुका का एक अणु भी दोषों से रहित नहीं, हमें उससे सशंक रहना चाहिए। सभी वस्तुएं हमें बहकाती हैं, हमें राग में रत कराती हैं। और स्त्री तो उन सारे प्रलोभनों का योग मात्र है जो वायुमंडल में फूलों से लहराती हुई पृथ्वी पर और स्वच्छ सागर में विचरण करते हैं। वह पुरुष धन्य है जिसकी आत्मा बन्द द्वार के समान है। वही पुरुष सुखी है जो गूंगा, बहरा, अन्धा होना जानता है, और जो इसलिए सांसारिक वस्तुओं से अज्ञात रहता है कि ईश्वर का ज्ञान प्राप्त करे।'

जोजीमस ने इस कथन पर विचार करने के बाद उत्तर दिया—'पूज्य पिता, तुमने अपनी आत्मा मेरे सामने खोलकर रख दी है, इसलिए आवश्यक है कि मैं अपने पापों को

तुम्हारे सामने स्वीकार करूं। इस भांति हम अपनी धर्म-प्रथा के अनुसार परस्पर अपने-अपने अपराधों को स्वीकार कर लेंगे। यह व्रत धारण करने के पहले मेरा सांसारिक जीवन अत्यन्त दुर्वासनामय था। मदौरा नगर में, जो वेश्याओं के लिए प्रसिद्ध था, मैं नाना प्रकार के विलासभोग किया करता था। नित्यप्रति रात्रि समय जवान विषयगामियों और वीणा बजाने वाली स्त्रियों के साथ शराब पीता, और उनमें जो पसन्द आती उसे अपने साथ घर ले जाता। तुम जैसा साधु पुरुष कल्पना भी नहीं कर सकता कि मेरी प्रचण्ड कामातुरता मुझे किसी सीमा तक ले जाती थी, इस इतना ही कह देता पर्याप्त है कि मुझसे न विवाहित बचती थी न देवकन्या, और मैं चारों ओर व्यभिचार और अधर्म फैलाया करता था। मेरे हृदय में कुवासनाओं के सिवा किसी बात का ध्यान ही न आता था। मैं अपनी इन्द्रियों को मदिरा से उत्तेजित करता था और यथार्थ में मदिरा का सबसे बड़ा पियक्कड़ समझा जाता था। तिस पर मैं ईसाई धर्मावलम्बी था, और सलीब पर चढ़ाये गये मसीह पर मेरा अटल विश्वास था। अपनी सम्पूर्ण सम्पत्ति भोग-विलास में उड़ाने के बाद मैं अभाव की वेदनाओं से विकल होने लगा था कि मैंने रंगीले सहचरों में सबसे बलवान पुरुष को एकाएक एक भयंकर रोग में ग्रस्त होते देखा। उसका शरीर दिनोंदिन क्षीण होने लगा। उसकी टांगें अब उसे संभाल न सकतीं, उसके कांपते हुए हाथ शिथिल पड़ गये, उसकी ज्योतिहीन आंखें बन्द रहने लगीं। उसके कंठ से कराहने के सिवा और कोई ध्वनि न निकलती। उसका मन, जो उसकी देह में भी अधिक आलस्यप्रेमी था, निद्रा में मग्न रहता पशुओं की भांति व्यवहार करने के दण्डस्वरूप ईश्वर ने उसे पशु ही का अनुरूप बना दिया। अपनी सम्पत्ति के हाथ से निकल जाने के कारण मैं पहले ही से कुछ विचारशील और संयमी हो गया था। किन्तु एक परम मित्र की दुर्दशा से वह रंग और भी गहरा हो गया। इस उदाहरण ने मेरी आंखें खेल दीं। इसका मेरे मन पर इतना गहरा प्रभाव पड़ा कि मैंने संसार को त्याग दिया और इस मरुभूमि में चला आया। वहां गत बीस वर्षों से मैं ऐसी शान्ति का आनन्द उठा रहा हूं, जिसमें कोई विघ्न न पड़ा। मैं अपने तपस्वी शिष्यों के साथ यथासमय जुलाहे, राज, बढ़ई अथवा लेखक का काम किया करता हूं, लेकिन जो सच पूछो तो मुझे लिखने में कोई आनन्द नहीं आता, क्योंकि मैं कर्म को विचार से श्रेष्ठ समझता हूं। मेरे विचार हैं कि मुझ पर ईश्वर की दयादृष्टि है क्योंकि घोर से घोर पापों में आसक्त रहने पर भी मैंने कभी आशा नहीं छोड़ी। यह भाव मन से एक क्षण के लिए भी दूर हुआ कि परम पिता मुझ पर अवश्य अकृपा करेंगे। आशा-दीपक को जलाये रखने से अन्धकार मिट जाता है।

यह बातें सुनकर पापनाशी ने अपनी आंखें आकाश की ओर उठायीं और यों गिला की—'भगवान् ! तुम इस प्राणी पर दयादृष्टि रखते हो जिस पर व्यभिचार, अधर्म और विषय-भोग जैसे पापों की कालिमा पुती हुई है, और मुझ पर, जिसने सदैव तेरी आज्ञाओं का पालन किया, कभी तेरी इच्छा और उपदेश के विरुद्ध आचरण नहीं किया, तेरी इतनी अकृपा ? तेरा न्याय कितना रहस्यमय है और तेरी व्यवस्थाएं कितनी दुर्गाह्य ?'

जोजीमस ने अपने हाथ फैलाकर कहा—पूज्य पिता, देखिये, क्षितिज के दोनों ओर काली-काली शृंखलाएं चली आ रही हैं, मानो चीटियां किसी अन्य स्थान को जा रही हों। यह सब हमारे सहयात्री हैं जो पिता एन्टोनी के दर्शन को आ रहे हैं।'

जब यह लोग उन यात्रियों के पास पहुंचे तो उन्हें एक विशाल दृश्य दिखाई दिया। तपस्वियों की सेना तीन वृहद अर्धगोलाकार पंक्तियों में दूर तक फैली हुई थी। पहली श्रेणी में मरुभूमि के वृद्ध तपस्वी थे, जिनके हाथों में सलीबें थीं और जिनकी दाढ़ियां जमीन को छू रही थीं। दूसरी पंक्ति में एफ्रायम और सेरापियन के तपस्वी और नील के तटवर्ती प्रान्त के व्रतधारी विराज रहे थे। उनके पीछे के महात्मागण थे जो अपनी दूरवर्ती पहाड़ियों से आये थे ? कुछ लोग अपने संवलाये और सूखे हुए शरीर को बिना सिले हुए चीथड़ों से ढके हुए थे, दूसरे लोगों की देह पर वस्त्रों की जगह केवल नरकट की हड्डियां थीं जो बेंत की डालियों को ऐंठकर बांध ली गयी थीं। कितने ही बिल्कुल नंगे थे लेकिन ईश्वर ने उनकी नग्नता को भेड़ के घने-घने बालों में छिपा दिया था। सभी के हाथों में खजूर की डालियां थीं। उनकी शोभा ऐसी थी मानो पन्ने के इन्द्रधनुष हों अथवा उनकी उपमा स्वर्ग की दीवारों से जी सकती थी।

इतने विस्तृत जनसमूह में ऐसी सुव्यवस्था छाई हुई थी कि पापनाशी को अपने अधीनस्थ तपस्वियों को खोज निकालने में लेशमात्र भी कठिनाई न पड़ी। वह उनके समीप जाकर खड़ा हो गया, किन्तु पहले अपने मुंह को कनटोप से अच्छी तरह ढंक लिया कि उसे कोई पहचान न सके और उनकी धार्मिक आकांक्षा में बाधा न पड़े।

सहसा असंख्य कण्ठों से गगन भेदी नाद उठा—वह महात्मा, वह महात्मा आये! देखो वह मुक्तात्मा है जिसने नरक और शैतान को परास्त कर दिया है, जो ईश्वर का चहेता, हमारा पूज्य पिता एन्टोनी है !

तब चारों ओर सन्नाटा छा गया और प्रत्येक मस्तक पृथ्वी पर झुक गया।

उस विस्तीर्ण मरुस्थल में एक पर्वत के शिखर पर से महात्मा एन्टोनी अपने दो प्रिय शिष्यों के हाथों के सहारे, जिनके नाम मकेरियस और अमेथस थे आहिस्ता से उतर रहे थे। वह धीरे-धीरे चलते थे पर उनका शरीर अभी तक तीर की भांति सीधा था और उससे उनकी असाधारण शक्ति प्रकट होती थी। उनकी श्वेत दाढ़ी चौड़ी छाती पर फैली हुई थी और उनके मुंड़े हुए चिकने सिर पर प्रकाश की रेखाएं, यों जगमगा रही थीं मानो मूसा पैगम्बर का मस्तक हो। उनकी आंखों में उकाब की आंखों की-सी तीव्र ज्योति थी, और उनके गोल कपोलों पर बालकों की-सी मधुर मुस्कान थी। अपने भक्तों को आशीर्वाद देने के लिए वह अपनी बाहें उठाये हुए थे, जो एक शताब्दी के असाधारण और अविश्रांत परिश्रम से जर्जर हो गयी थीं। अन्त में उनके मुख से यह प्रेममय शब्द उच्चरित हुए—'ऐ जेकब, तेरे मण्डप कितने विशाल, और ऐ इसराइल, तेरे शामियाने कितने सुखमय हैं।'

इसके एक क्षण के उपरान्त वह जीती-जागती दीवार एक सिरे से दूसरे सिरे तक मधुर मेघध्वनि की भांति इस भजन से गुञ्जरित हो गयी—धन्य है वह प्राणी जो ईश्वर भीरू है !

एन्टोनी अमेथस और मकेरियस के साथ वृद्ध तपस्वियों, व्रतधारियों और ब्रह्मचारियों के बीच में से होते हुए निकले। यह महात्मा जिसने स्वर्ग और नरक दोनों ही देखा था, यह तपस्वी जिसने एक पर्वत के शिखर पर बैठे हुए ईसाई धर्म का संचालन किया था, यह ऋषि जिसने विधर्मियों और नास्तिकों का काफिया तंग कर दिया था, इस समय अपने प्रत्येक पुत्र

से स्नेहमय शब्दों में बोलता था, और प्रसन्नमुख उसने विदा मांगता था किन्तु आज उसकी स्वर्गयात्रा का शुभ दिवस था। परमपिता ईश्वर ने आज अपने लाड़ले बेटे को अपने यहां आने का निमन्त्रण दिया था।

उसने एफ्रायम और सिरेपियन के अध्यक्षों से कहा—'तुम दोनों बहुसंख्यक सेनाओं के नेतृत्व और संचालन में कुशल हो, इसलिए तुम दोनों स्वर्ग में स्वर्ण के सैनिक-वस्त्र धारण करोगे और देवदूतों के नेता मीकायेल अपनी सेनाओं के सेनापति की पदवी तुम्हें प्रदान करेंगे।'

वृद्ध पॉल को देखकर उन्होंने उसे आलिंगन किया और बोले—'देखो, यह मेरे समस्त पुत्रों में सज्जन और दयालु है। इसकी आत्मा से ऐसी मनोहर सुरभि प्रस्फुटित होती है जैसी गुलाब की कलियों के फूलों से, जिन्हें वह नित्य बोता है।'

सन्त जोजीमस को उन्होंने इन शब्दों में सम्बोधित किया—'तू कभी ईश्वरीय दया और क्षमा से निराश नहीं हुआ, इसलिए तेरी आत्मा में ईश्वरीय शान्ति का निवास है। तेरी सुकीर्ति का कमल तेरे कुकर्मों के कीचड़ से उदय हुआ है।'

उनके सभी भाषाओं से देवबुद्धि प्रकट होती थी।

वृद्धजनों से उन्होंने कहा—ईश्वर के सिंहासन के चारों ओर अस्सी वृद्ध-पुरुष उज्ज्वल वस्त्र पहने, सिर पर स्वर्णमुकुट धारण किये बैठे रहते हैं।

युवकवृन्द को उन्होंने इन शब्दों में सान्त्वना दी—'प्रसन्न रहो, उदासीनता उस लोगों के लिए छोड़ दो जो संसार का सुख भोग रहे हैं!'

इस भांति सबसे हंस-हंसकर बातें करते, उपदेश देते वह अपने धर्मपुत्रों की सेना के सामने से चले जाते थे। सहसा पापनाशी उन्हें समीप आते देखकर उनके चरणों पर गिर पड़ा। उसका हृदय आशा और भय से विदीर्ण हो रहा था।

'मेरे पूज्य पिता, मेरे दयालु पिता!'—उसने मानसिक वेदना से पीड़ित होकर कहा—'प्रिय पिता, मेरी बांह पकड़िए, क्योंकि मैं भंवर में बहा जाता हूं। मैंने थायस की आत्मा को ईश्वर के चरणों पर समर्पित किया; मैंने एक ऊंचे स्तम्भ के शिखर पर और एक कब्र की कन्दरा में तप किया है, भूमि पर रगड़ खाते-खाते मेरे मस्तक में ऊंट के घुटनों के समान घट्ठे पड़ गये हैं, तिस पर भी ईश्वर ने मुझसे आंखें फेर ली हैं। पिता, मुझे आशीर्वाद दीजिए इससे मेरा उद्धार हो जायेगा।'

किन्तु एन्टोनी ने इसका उत्तर न दिया—उसने पापनाशी के शिष्यों को ऐसी तीव्र दृष्टि से देखा जिसके सामने खड़ा होना मुश्किल था। इतने में उनकी निगाह मूर्ख पॉल पर जा पड़ी। वह ज़रा देर उसकी तरफ देखते रहे, फिर उसे अपने समीप आने का संकेत किया। चूंकि सभी आदमियों को विस्मय हुआ कि वह महात्मा इस मूर्ख और पागल आदमी से बातें कर रहे हैं, अतएव उनकी शंका का समाधान करने के लिए उन्होंने कहा—'ईश्वर ने इस व्यक्ति पर जितनी वत्सलता प्रकट की है उतनी तुम में से किसी पर नहीं। पुत्र पॉल, अपनी आंखें ऊपर उठा और मुझे बतला कि तुझे स्वर्ग में क्या दिखाई देता है।'

बुद्धिहीन पॉल ने आंखें उठायीं। उसके मुख पर तेज छा गया और उसकी वाणी मुक्त हो गयी। बोला—'मैं स्वर्ग में एक शय्या बिछी हुई देखता हूं जिसमें सुनहरी और बैंगनी

चादरें लगी हुई हैं। उसके पास तीन देवकन्याएं बैठी हुई बड़ी चौकसी से देख रही हैं कि कोई अन्य आत्मा उसके निकट न आने पाये। जिस सम्मानित व्यक्ति के लिए शय्या बिछाई गयी है उसके सिवाय कोई निकट नहीं जा सकता।

पापनाशी ने यह समझकर कि यह शय्या उसकी सत्कीर्ति की परिचायक है, ईश्वर को धन्यवाद देना शुरू किया। किन्तु सन्त एन्टोनी ने उसे चुप रहने और मूर्ख पॉल की बातों को सुनने का संकेत किया। पॉल उसी आत्मोल्लास की धुन में बोला—'तीनों देवकन्याएं मुझसे बातें कर रही हैं। वह मुझसे कहती हैं कि शीघ्र ही एक विदुषी मृत्युलोक से प्रस्थान करने वाली है। इस्कन्द्रिया की थायस मरणासन्न है; और हमने यह शय्या उसके आदर-सत्कार के निमित्त तैयार की है, क्योंकि हम तीनों उसी की विभूतियां हैं। हमारे नाम हैं भक्ति, भय और प्रेम !'

एन्टोनी ने पूछा—'प्रिय पुत्र, तुझे और क्या दिखाई देता है ?'

मूर्ख पॉल ने अधः से ऊर्ध्व तक शून्य दृष्टि से देखा, एक क्षितिज से दूसरी क्षितिज तक नजर दौड़ायी। सहसा उसकी दृष्टि पापनाशी पर जा पड़ी। दैवी भय से उसका मुंह पीला पड़ गया और उसके नेत्रों से अदृश्य ज्वाला निकलने लगी।

उसने एक लम्बी सांस लेकर कहा—'मैं तीन पिशाचों को देख रहा हूं जो उमंग से भरे हुए इस मनुष्य को पकड़ने की तैयारी कर रहे हैं। उनमें से एक का आकार एक स्तम्भ की भांति है, दूसरे का एक स्त्री की भांति और तीसरे का एक जादूगर की भांति। तीनों के नाम गर्म लोहे से दाग दिये हैं—एक का मस्तक पर, दूसरे के पेट पर और तीसरे का छाती पर और वे नाम हैं—अहंकार, विलास-प्रेम और शंका। बस, मुझे और कुछ नहीं सूझता।'

गह कहने के बाद पॉल की आंखें फिर निष्प्रभ हो गयीं, मुंह नीचे को लटक गया और वह पूर्ववत् सीधा-सादा मालूम होने लगा।

जब पापनाशी ने शिष्यगण एन्टोनी की ओर सचिन्त और सशंक भाव से देखने लगे तो उन्होंने यह शब्द कहे—'ईश्वर ने अपनी सच्चाई व्यवस्था सुना दी। हमारा कर्तव्य है कि हम उसको शिरोधार्य करें और चुप रहें। असन्तोष और गिला उसके सेवकों के लिए उपयुक्त नहीं।

यह कहकर वह आगे बढ़ गये। सूर्य ने अस्ताचल को प्रयाण किया और उसे अपने अरुण प्रकाश से आलोकित कर दिया। सन्त एन्टोनी की छाया दैवी लीला से अत्यन्त दीर्घ रूप धारण करके उसके पीछे, एक अनन्त गलीचे की भांति फैली हुई थी, कि सन्त एन्टोनी की स्मृति भी इस भांति दीर्घजीवी होगी, और लोग अनन्तकाल तक उसका यश गाते रहेंगे।

किन्तु पापनाशी वज्राहत की भांति खड़ा रहा। उसे न कुछ सूझता था, न कुछ सुनाई देता था। यही शब्द उसके कानों में गूंज रहे थे—थायस मरणासन्न है !

उसे कभी इस बात का ध्यान ही न आया था। बीस वर्षों तक निरन्तर उसने मोमियाई के सिर को देखा था, मृत्यु का स्वरूप उसकी आंखों के सम्मुख रहता था। पर यह विचार कि मृत्यु एक दिन थायस की आंखें बन्द कर देगी, उसे घोर आश्चर्य में डाल रहा था।

'थायस मर रही है !'—इन शब्दों में कितनी विस्मयकारी और भयंकर आशय है !

थायस मर रही है, वह अब इस लोक में न रहेगी, तो फिर सूर्य का, फूलों का, सरोवरों का और समस्त सृष्टि का उद्देश्य ही क्या ? इस ब्रह्माण्ड ही की क्या आवश्यकता है। सहसा वह झपटकर चला–'उसे देखूंगा, एक बार फिर उससे मिलूंगा !' वह दौड़ने लगा। उसे कुछ खबर न थी कि वह कहां जा रहा है, किन्तु अन्तःप्रेरणा उसे अविचल रूप से लक्ष्य की ओर लिये जाती थी, वह सीधे नील नदी की ओर चला जा रहा था। नदी पर उसे पालों का एक समूह तैरता हुआ दिखाई पड़ा। वह कूदकर एक नौका में जा बैठा, जिसे हब्शी चला रहे थे, और वहां नौका के मुस्तूल पर पीठ टेककर मुदित आंखों से यात्रा मार्ग का स्मरण करता हुआ, वह क्रोध और वेदना से बोला–आह ! मैं कितना मूर्ख हूं कि थायस को पहले ही अपना न कर लिया जब समय था ! कितना मूर्ख हूं कि समझा कि संसार में थायस के सिवा और भी कुछ है ! कितना पागलपन था ! मैं ईश्वर के विचार में, आत्मोद्धार की चिन्ता में, अनन्त जीवन की आकांक्षा में रत रहता; मानो थामस को देखने के बाद भी इन पाखण्डों में कुछ महत्व था। मुझे उस समय कुछ न सूझा कि उस स्त्री के चुम्बन में अनन्त सुख भरा हुआ है, और उसके बिना जीवन निरर्थक है, जिसका मूल्य एक दुःस्वप्न से अधिक नहीं। मूर्ख ! तूने उसे देखा, फिर भी तुझे परलोक के सुखों की इच्छा बनी रही ! अरे कायर, तू उसे देखकर भी ईश्वर से डरता रहा ! ईश्वर स्वर्ग ! अनादि ! यह सब क्या गोरखधन्धा है! उनमें रखा ही क्या है, और क्या वह उस आनन्द का अल्पांश नहीं दे सकते हैं जो तुझे उससे मिलता। अरे अभागे, निर्बुद्धि, मिथ्यावादी, मूर्ख जो थायस के अधरों को छोड़कर ईश्वरीय कृपा को अन्यत्र खोजता रहा ! तेरी आंखों पर किसने पर्दा डाल दिया था? उस प्राणी का सत्यानाश हो जाय जिसने उस समय तुझे अन्धा बना दिया था। तुझे दैवी कोप का क्या भय था जब तू उसके प्रेम का एक क्षण भी आनन्द उठा लेता। पर तूने ऐसा न किया। उसने तेरे लिए अपनी बांहें फैला दी थीं, जिनमें मांस के साथ फूलों की सुगन्ध मिश्रित थी, और तूने उसके उन्मुक्त वृक्ष के अनुपम सुधा-सागर में अपने को प्लावित न कर दिया। तू नित्य उस द्वेष-ध्वनि पर कान लगाये रहा जो तुझसे कहती थी, भाग-भाग ! अन्धे ! हा शोक ! पश्चात्ताप ! हा निराश ! नरक में उसे कभी न भूलने वाली घड़ी की आनन्दस्मृति ले जाने का और ईश्वर से यह कहने का अवसर हाथों से निकल गया कि 'मेरे मांस को जला मेरी धमनियों में जितना रक्त है उसे चूस ले, मेरी सारी हड्डियों को चूर-चूर कर दे, लेकिन तू मेरा हृदय से उस सुखद-स्मृति को नहीं निकाल सकता, जो चिरकाल तक मुझे सुगन्धित और प्रमुदित रखेगी ! थायस मर रही है ! ईश्वर तू कितना हास्यास्पद है ! तुझे कैसे बताऊं कि मैं तेरे नरकलोक को तुच्छ समझता हूं, उसकी हंसी उड़ाता हूं ! थायस मर रही है, वह मेरी कभी न होगी, कभी नहीं, कभी नहीं !

नौका तेज धारा के साथ बहती जाती थी और वह दिन-के-दिन पेट के बल पड़ा हुआ बार-बार कहता था–कभी नहीं ! कभी नहीं !! कभी नहीं !!

तब यह विचार आने पर कि उसने औरों को अपना प्रेमरस चखाया, केवल मैं ही वंचित रहा। उसने संसार को अपने प्रेम की लहरों से प्लावित कर दिया और मैं उसके होंठों को भी न तर कर सका। वह दांत पीसकर उठ बैठा और अन्तर्वेदना से चिल्लाने लगा। वह अपने नखों से अपनी छाती को खरोंचने और अपने हाथों को दातों से काटने लगा।

उसके मन में यह विचार उठा—यदि मैं उसके सारे प्रेमियों का संहारा कर देता तो कितना अच्छा होता।

इस हत्याकाण्ड की कल्पना ने उसे सरल हत्या-तृष्णा से आन्दोलित कर दिया। वह सोचने लगा कि वह निसियास का खूब आराम से मजे ले-लेकर वध करेगा और उसके चेहरे को बराबर देखता रहेगा कि कैसे उसकी जान निकलती है। तब अकस्मात् उसका क्रोधावेग द्रवीभूत हो गया। वह रोने और सिसकने लगा; वह दीन और नम्र हो गया। एक अज्ञात विनयशीलता ने उसके चित्त को कोमल बना दिया। उसे यह आकांक्षा हुई कि अपने बालपन के साथी निसियास के गले में बांहें डाल दे और उससे कहे—निसियास मैं तुम्हें प्यार करता हूं क्योंकि तुमने उससे प्रेम किया है। मुझसे उसकी प्रेमचर्चा करो। मुझसे वह बातें कहो जो वह तुमसे किया करती थी।

लेकिन अभी तक उसके हृदय में इन वाक्यबाण की नोक निरन्तर चुभ रही थी—थायस मर रही है !

फिर वह प्रेमोन्मत्त होकर कहने लगा—ओ दिन के उजाले ! ओ निशा के आकाश-दीपकों की रौप्य छटा, ओ आकाश, ओ झूमती हुई चोटियों वाले वृक्षों ! ओ वनजन्तुओं ! ओ गृह-पशुओं ! ओ मनुष्यों के चिन्तित हृदयों ! क्या तुम्हारे कान बहरे हो गये हैं ? तुम्हें सुनाई नहीं देता कि थायस मर रही है ? मन्द समीरण, निर्मल प्रकाश, मनोहर सुगन्ध ! इनकी अब क्या जरूरत है ? तुम भाग जाओ, लुप्त हो जाओ ! ओ भूमण्डल के रूप और विचार ! अपने मुंह छिपा लो, मिट जाओ ! क्या तुम नहीं जानते कि थायस मर रही है ? वह संसार के माधुर्य का केन्द्र थी जो वस्तु उसके समीप आती थी वह उसकी रूपज्योति से प्रतिबिम्बित होकर चमक उठती थी। इस्कन्द्रिया के भोज में जितने विद्वान्, ज्ञानी, वृद्ध उसके समीप बैठते थे उनके विचार कितने चित्ताकर्षक थे, उनके भाषण कितने सरस ! कितने हंसमुख लोग थे ! उनके अधरों पर मधुर मुस्कान की शोभा थी और उनके विचार आनन्दभोग की सुगन्ध में डूबे हुए थे। थायस की छाया उनके ऊपर थी, इसलिए उनके मुख से जो कुछ निकलता वह सुन्दर, सत्य और मधुर होता था ! उनके कथन एक शुभ्र अभक्ति से अलंकृत हो जाते थे। शोक ! वह शोक सब अब स्वप्न हो गया। उस सुखमय अभिनय का अन्त हो गया। थायस मर रही है ! वह मौत मुझे क्यों नहीं आती। उसकी मौत से मरना मेरे लिए कितना स्वाभाविक और सरल है ! लेकिन ओ अभागे, निकम्मे, कायर पुरुष, ओ निराश और विषाद में डूबी हुई दुरात्मा, क्या तू मरने के लिए ही बनायी गयी है ? क्या तू समझता है कि तू मृत्यु का स्वाद रख सकेगा ? जिसने अभी जीवन का मर्म नहीं जाना, वह मरना क्या जाने ? हां, अगर ईश्वर है, और मुझे दण्ड दे, तो मैं करने को तैयार हूं। सुनता है ओ ईश्वर, मैं तुझसे घृणा करता हूं सुनता है ! मैं तुझे कोसता हूं! मुझे अपने अग्निवज्रों से भस्म कर दे, मैं इसका इच्छुक हूं, यहां मेरी बड़ी अभिलाषा है। तू मुझे अग्निकुण्ड में डाल दे। तुझे उत्तेजित करने के लिए, देख, मैं तेरे मुख पर थूकता हूं। मेरे लिए अनन्त नरकवास की जरूरत है। इसके बिना यह अपार क्रोध शान्त न होगा जो मेरे हृदय में खड़क रहा है।

दूसरे दिन प्रातःकाल अलबीना ने पापनाशी को अपने आश्रम में खड़े पाया। वह

उसका स्वागत करती हुई बोली—'पूज्य पिता, हम अपने शान्तिभवन में तुम्हारा स्वागत करते हैं, क्योंकि आप अवश्य ही उस विदुषी की आत्मा को शान्ति प्रदान करने आये हैं जिसे अपने यहां आश्रम दिया है। आपको विदित होगा कि ईश्वर ने अपनी असीम कृपा से उसे अपने पास बुलाया है। यह समाचार आपसे क्योंकर छिपा रह सकता था जिसे स्वर्ग के दूतों ने मरुस्थल के इस सिरे से उस सिरे तक पहुंचा दिया है ? यथार्थ में थायस का शुभ अंत निकट है। उसके आत्मोद्धार की क्रिया पूरी हो गयी और मैं सूक्ष्मतः आप पर यह प्रकट कर देना उचित समझती हूं कि जब तक वह यहां रही, उसका व्यवहार और आचरण कैसा रहा। आपके चले जाने के पश्चात् जब वह अपनी मुहर लगाई हुई कुटी में एकान्त सेवन के लिए रखी गयी, तो मैंने उसके भोजन के साथ बांसुरी भी भेज दी. जो ठीक उसी प्रकार की थी जैसी नर्तकियां भोज के अवसरों पर बजाया करती हैं। मैंने यह व्यवस्था इसलिए की जिसमें उसका चित्त उदास न हो और वह ईश्वर के सामने उससे कम संगीत-चातुर्य और कुशाग्रता न प्रकट करे जितनी वह मनुष्यों के सामने दिखाती थी। अनुभव से सिद्ध हुआ कि मैंने व्यवस्था करने में दूरदर्षिता और चरित्र-परिचय से काम लिया, क्योंकि थायस दिनभर बांसुरी बजाकर ईश्वर का कीर्तिगान करती रहती थी और अन्य देवकन्याएं, जो उसकी वंशी की ध्वनि से आकर्षित होती थीं, कहतीं—हमें इस गान में स्वर्गकुंजों की बुलबुल की चहक का आनन्द मिलता है ! उसके स्वर्ग-संगीत से सारा आश्रम गुंजरित हो जाता था। पथिक भी अनायास खड़े होकर उसे सुनकर अपने कान पवित्र कर लेते थे। इस भांति थायस तपश्चर्या करती रही। यहां तक कि साठ दिनों के बाद वह द्वार जिस पर आपने मुंहर लगा दी थी, आप-ही-आप खुल गया और वह मिट्टी की मुहर टूट गयी। यद्यपि उसे किसी मनुष्य ने छुआ तक नहीं। इस लक्षण से मुझे ज्ञात हुआ कि आपने उसके लिए जो प्रायश्चित नियत किया था, वह पूरा हो गया और ईश्वर ने उसके सब अपराध क्षमा कर दिये। उसी समय से वह मेरी अन्य देवकन्याओं के साधारण जीवन में भाग लेने लगी है। उन्हीं के साथ काम-धन्धा करती है, उन्हीं के साथ ध्यान-उपासना करती है। वह अपने वचन और व्यवहार की नम्रता से उनके लिए एक आदर्शचरित्र थी, और उनके बीच में और व्यवहार की नम्रता से उनके लिए एक आदर्शचरित्र थी, और उनके बीच में पवित्रता की एक मूर्ति-सी जान पड़ती थी। कभी-कभी वह मन-मलिन हो जाती थी, किन्तु वे घटाएं जल्द ही कट जाती थीं और फिर सूर्य का विहसित प्रकाश फैल जाता था। जब मैंने देखा कि उसके हृदय में ईश्वर के प्रति भक्ति, आशा और प्रेम के भाव उदित हो गये हैं तो फिर मैंने उनके अभिनयकला-नैपुण्य का उपयोग करने में विलम्ब नहीं किया। यहां तक कि मैं उसके सौन्दर्य को भी उसकी बहनों की धर्मोन्नति के लिए काम में लाई। मैंने उससे सद्ग्रंथ में वर्णित देवकन्याओं और विदुषियों की कीर्तियों का अभिनय करने के लिए आदेश किया। उसने ईश्वर, डीबोरा, जूडिथ, लाजरस की बहन मरियम, तथा प्रभु मसीह की माता मरियम का अभिनय किया। पूज्य पिता, मैं जानती हूं कि आपका संयमशील मन इन कृत्यों के विचार ही से कम्पित होता है, लेकिन आपने भी यदि उसे इन धार्मिक दृश्यों में देखा होता तो आपका द्रदय पुलकित हो जाता। जब वह अपने खजूर के पत्तों से सुन्दर हाथ आकाश की ओर उठाती थी, तो उसके लोचनों से सच्चे आंसुओं की

वर्षा होने लगती थी। मैंने बहुत दिनों तक स्त्री-समुदाय पर शासन किया है और मेरा यह नियम है कि उनके स्वभाव और प्रवृत्तियों की अवहेलना न की जाय। सभी बीजों में एक समान फूल नहीं लगते, न सभी आत्माएं समान रूप में निवृत्त होती हैं। यह बात भी न भूलनी चाहिए कि थायस ने अपने को ईश्वर के चरणों पर उस समय अर्पित किया जब उसका मुखकमल पूर्ण विकास पर था और ऐसा आत्मसमर्पण अगर अद्वितीय नहीं, तो विरला अवश्य है। यह सौन्दर्य जो उसका स्वाभाविक आवरण है, तीस मास के विषम ताप पर भी अभी तक निष्प्रभ नहीं हुआ है। अपनी इस बीमारी में उसकी निरन्तर यही इच्छा रही है कि आकाश को देखा करे। इसलिए मैं नित्य प्रातःकाल उसे आंगन में कुएं के पास, पुराने अंजीरे के वृक्ष के नीचे, जिसकी छाया में इस आश्रम की अधिष्ठात्रियां उपदेश किया करती हैं, ले जाती हूं। दयालु पिता, वह आपको वहीं मिलेगी। किन्तु जल्दी कीजिए, क्योंकि ईश्वर का आदेश हो चुका है और आज की रात वह मुख कफन से ढंक जायेगा जो ईश्वर ने इस जगत् को लज्जित और उत्साहित करने के लिए बनाया है। यही स्वरूप आत्मा का संहार करता था, यही उसका उद्धार करेगा।

पापनाशी अलबीना के पीछे-पीछे आंगन में गया जो सूर्य के प्रकाश से आच्छादित हो रहा था। ईंटों की छत के किनारों पर श्वेत कपोतों की एक मुक्तामाला-सी बनी हुई थी। अंजीर के वृक्ष की छांह में एक शय्या पर थायस हाथ-पर-हाथ रखे लेटी हुई थी। उसका मुख श्रीविहीन हो गया था। उसके पास कई स्त्रियां मुंह पर नकाब डाले खड़ी अन्तिम संस्कार-सूचक गीत गा रही थीं—

'परम पिता, मुझ दीन प्राणी पर
अपनी सप्रेम वत्सलता से दया कर।
अपनी करुणा-दृष्टि से
मेरे अपराधों को क्षमा कर।'

पापनाशी ने पुकारा—'थायस !'

थायस ने पलकें उठायी और अपनी आंखों की पुतलियां उस कंठध्वनि की ओर फेरीं।

अलबीना ने देवकन्याओं को पीछे हट जाने की आज्ञा दी, क्योंकि पापनाशी पर उनकी छाया पड़ना भी धर्म-विरुद्ध था।

पापनाशी ने फिर पुकारा—'थायस।'

उसने अपना सिर धीरे-से उठाया। उसके पीले होंठों से एक हल्की सांस निकल आयी।

उसने क्षीण स्वर में कहा—'पिता, क्या आप हैं ? आपको याद है कि हमने सोते से पानी पिया था और छुहारे तोड़े थे ? पिता, उसी दिन मेरे हृदय में प्रेम का अभ्युदय हुआ—अनन्त जीवन के प्रेम का !'

यह कहकर वह चुप हो गयी। उसका सिर पीछे को झुक गया।

यमदूतों ने उसे घेर लिया था और इन्तिम प्राणवेदना श्वेत बूंदों ने उसके माथे को आर्द्र कर दिया था। एक कबूतर अपने अरुण क्रन्दन से उस स्थान की नीरवता भंग कर रहा था। तब पापनाशी की सिसकियां देवकन्याओं के भजनों के साथ सम्मिश्रित हो गयीं।

'मुझे मेरी कालिमाओं से भली-भांति पवित्र कर दे और मेरे पापों को धो दे, क्योंकि मैं अपने कुकर्मों को स्वीकार करती हूं, और मेरे पातक मेरे नेत्रों के सम्मुख उपस्थित हैं।'

सहसा थायस उठकर शय्या पर बैठ गयी। उसकी बैंगनी आंखें फैल गयीं, और वह तल्लीन होकर बांहों को फैलाये हुए दूर की पहाड़ियों की ओर ताकने लगी। तब उसने स्पष्ट और उत्फुल्ल स्वर में कहा—'वह देखो, अनन्त प्रभात के गुलाब खिले हैं।'

उसकी आंखों में एक विचित्र स्फूर्ति आ गयी, उसके मुख पर हल्का-सा रंग छा गया। उसकी जीवन-ज्योति चमक उठी थी, और वह पहले से भी अधिक सुन्दर और प्रसन्नवदन हो गयी थी।

पापनाशी घुटनों के बल बैठ गया; अपनी लम्बी, पतली बांहें उसके गले में डाल दीं, और बोला—ऐसे स्वरों में जिसे स्वयं न पहचान सकता था कि यह मेरी ही आवाज है—'प्रिये, अभी मरने का नाम न ले ! मैं तुझ पर जान देता हूं। अभी न मर ! थायस, सुन, कान धरकर सुन, मैंने तेरे साथ छल किया है, तुझे दगा दिया है। मैं स्वयं भ्रांति में पड़ा हुआ था। ईश्वर, स्वर्ग आदि यह सब निरर्थक शब्द हैं, मिथ्या हैं। इस ऐहिक जीवन से बढ़कर और कोई वस्तु; और कोई पदार्थ नहीं है। मानव-प्रेम ही संसार में सबसे उत्तम रत्न है। मेरा तुझ पर अनन्त प्रेम है। अभी न मर। यह कभी नहीं हो सकता, तेरा महत्त्व इससे कहीं अधिक है, तू मरने के लिए बनाई ही नहीं गयीं। आ, मेरे साथ चल ! यहां से भाग चलें। मैं तुझे अपनी गोद में उठाकर पृथ्वी की उस सीमा तक ले जा सकता हूं। आ, हम प्रेम में मग्न हो जायें। प्रिये, सुन, मैं क्या कहता हूं। एक बार कह दे, मैं जिऊंगी—मैं जीना चाहती हूं ! थायस उठ, उठ !'

थायस ने एक शब्द भी न सुना। उसकी दृष्टि अनन्त की ओर लगी हुई थी।

अन्त में वह निर्बल स्वर में बोली—'स्वर्ग के द्वार खुल रहे हैं, मैं देवदूतों को, नबियों को और सन्तों को देख रही हूं—मेरा सरल हृदय थियोडर उन्हीं में है। उसके सिर पर फूलों का मुकुट है, वह मुस्कराता है, मुझे पुकार रहा है। दो देवदूत मेरे पास आये हैं, वह इधर चले आ रहे हैं....वह कितने सुन्दर हैं ! मैं ईश्वर के दर्शन कर रही हूं !'

उसने एक प्रफुल्ल उच्छ्वास लिया और उसका सिर तकिये पर पीछे गिर पड़ा। थायस का प्राणान्त हो गया ! सब देखते ही रह गये, चिड़िया उड़ गयी।

पापनाशी ने अंतिम बार, निराश होकर, उसको गले से लगा लिया। उसकी आंखें उसे तृष्णा, प्रेम और क्रोध से फाड़े खाती थीं।

अलबीना ने पापनाशी से कहा—'दूर हो, पापी पिशाच !'

और उसने बड़ी कोमलता से अपनी उंगलियां मृत बालिका की पलकों पर रखीं। पापनाशी पीछे हट गया, जैसे किसी ने धक्का दे दिया हो। उसकी आंखों में ज्वाला निकल रही थी। ऐसा मालूम होता था कि उसके पैरों के तले पृथ्वी फट गयी है।

देवकन्याएं जकरिया का भजन गा रही थीं—

'इजराइलियों के खुदा को कोटि धन्यवाद !'

अकस्मात् उनके कंठ अवरुद्ध हो गये, मानो किसी ने गला बन्द कर दिया। उन्होंने दादुर!!!

वह इतना घिनौना हो गया था कि जब उसने अपना हाथ अपने मुंह पर फेरा, तो उसे स्वयं ज्ञात हुआ कि उसका स्वरूप कितना विकृत हो गया है !

●●●



# टॉलस्टॉय की कहानियां

प्रकाशनकाल : 1923

# अनुक्रम

# क्षमादान

दिल्ली नगर में भागीरथ नाम का युवक सौदागर रहता था। वहां उसकी अपनी दो दुकानें और एक रहने का मकान था। वह सुन्दर था। उसके बाल कोमल, चमकीले और घुंघराले थे। वह हंसोड़ और गाने का बड़ा प्रेमी था। युवावस्था में उसे मद्य पीने की बान पड़ गई थी। अधिक पी जाने पर कभी-कभी हल्ला भी मचाया करता था, परन्तु विवाह कर लेने पर मद्य पीना छोड़ दिया था।

गरमी में एक समय वह कुम्भ पर गंगा जाने को तैयार हो, अपने बच्चों और स्त्री से विदा मांगने आया।

स्त्री—प्राणनाथ, आज न जाइए, मैंने बुरा सपना देखा है।

भागीरथ—प्रिये, तुम्हें भय है कि मैं मेले में जाकर तुम्हें भूल जाऊंगा ?

स्त्री—यह तो मैं नहीं जानती कि मैं क्यों डरती हूं, केवल इतना जानती हूं कि मैंने बुरा स्वप्न देखा है। मैंने देखा है कि जब तुम घर लौटे हो तो तुम्हारे बाल श्वेत हो गए हैं।

भागीरथ—यह तो सगुन है। देख लेना मैं सारा माल बेच, मेले से तुम्हारे लिए अच्छी—अच्छी चीजें लाऊंगा।

यह कह गाड़ी पर बैठ, वह चल दिया। आधी दूर जाकर उसे एक सौदागर मिला, जिससे उसकी जान-पहचान थी। वे दोनों रात को एक ही सराय में ठहरे। संध्या समय भोजन कर पास की कोठरियों में सो गए।

भागीरथ को सबेरे जाग उठने का अभ्यास था। उसने यह विचार करके कि ठंडे-ठंडे राह चलना सुगम होगा, मुंह-अंधेरे उठ, गाड़ी तैयार करायी और भटियारे के दाम चुकाकर चलता बना। पच्चीस कोस जाने पर घोड़ों को आराम देने के लिए एक सराय में ठहरा और आंगन में बैठकर सितार बजाने लगा।

अचानक एक गाड़ी आयी—पुलिस का एक कर्मचारी और दो सिपाही उतरे। कर्मचारी उसके समीप आकर पूछने लगा कि तुम कौन हो और कहां से आये हो ? वह सब-कुछ बतलाकर बोला कि आइए, भोजन कीजिए। परन्तु कर्मचारी बार-बार यही पूछता था कि तुम रात को कहां ठहरे थे ? अकेले थे या कोई साथ था ? तुमने साथी को आज सवेरे देखा या नहीं। तुम मुंह-अंधेरे क्यों चले आये?

भागीरथ को अचम्भा हुआ कि बात क्या है ? यह प्रश्न क्यों पूछे जा रहे हैं ? बोला—आप तो मुझसें इस भांति पूछते हैं, जैसे मैं कोई चोर या डाकू हूं। मैं तो गंगास्नान करने जा रहा हूं। आपको मुझसे क्या मतलब है ?

कर्मचारी—मैं इस प्रान्त का पुलिस अफसर हूं, और यह प्रश्न इसलिए करता हूं कि जिस सौदागर के साथ तुम कल रात सराय में सोए थे, वह मार डाला गया। हम तुम्हारी तलाशी लेने आये हैं।

यह कह वह उसके असबाब की तलाशी लेने लगा। एकाएक थैले में से एक छुरा निकला, वह खून से भरा हुआ था। यह देखकर भागीरथ डर गया।

कर्मचारी—यह छुरा किसका है ? इस पर खून कहां से लगा ?

भागीरथ चुप रह गया, उसका कंठ रुक गया। हिचकता हुआ कहने लगा—मेरा नहीं मैं नहीं जानता।

कर्मचारी—आज सवेरे हमने देखा कि वह सौदागर गला कटे चारपाई पर पड़ा है। कोठरी अन्दर से बंद थी, सिवाय तुम्हारे भीतर कोई न था। अब यह खून से भरा हुआ छुरा इस थैले में से निकला है। तुम्हारा मुख ही गवाही दे रहा है। बस, तुमने ही उसे मारा है। बतलाओ, किस तरह मारा और कितने रुपये चुराए हैं ?

भागीरथ ने सौगन्ध खाकर कहा—मैंने सौदागर को नहीं मारा। भोजन करने के पीछे फिर मैंने उसे नहीं देखा। मेरे पास अपने आठ हजार रुपये हैं। यह छुरा मेरा नहीं।

परन्तु उसकी बातें उखड़ी हुई थीं, मुख पीला पड़ गया था और वह पापी की भांति भय से कांप रहा था।

पुलिस अफसर ने सिपाहियों को हुक्म दिया कि इसकी मुस्कें कसकर गाड़ी में डाल दो। जब सिपाहियों ने उसकी मुस्कें कसीं, तो वह रोने लगा। अफसर ने पास के थाने पर ले जाकर उसका रुपया-पैसा छीन, उसे हवालात में दे दिया।

इसके बाद दिल्ली में उसके चाल-चलन की जांच की गई। सब लोगों ने यही कहा कि पहले वह मद्य पीकर बक-झक किया करता था, पर अब उसका आचार बहुत अच्छा है। अदालत में तहकीक़ात होने पर उसे रामपुर-निवासी सौदागर का वध करने और बीस हजार रुपये चुरा लेने का अपराधी ठहराया गया।

भागीरथ की स्त्री को इस बात पर विश्वास न होता था। उसके बालक छोटे-छोटे थे। एक अभी दूध पीता था। वह सबको साथ लेकर पति के पास पहुंची। पहले तो कर्मचारियों ने उसे उससे मिलने की आज्ञा न दी, परन्तु बहुत विनय करने पर आज्ञा मिल गई। और पहरे वाले उसे कैद घर में ले गए। ज्योंही उसने अपने पति को बेड़ी पहने हुए चोरों और डाकुओं के बीच में बैठा देखा, वह बेसुध होकर धरती पर गिर पड़ी। बहुत देर में सुध आई। वह बच्चों-सहित पति के निकट बैठ गई और घर का हाल कहकर पूछने लगी कि यह क्या बात है ? भागीरथ ने सारा वृतांत कह सुनाया।

स्त्री—तो अब क्या हो सकता है ?

भागीरथ—हमें महाराज से विनय करनी चाहिए कि वह निरपराधी को जान से न मारें।

स्त्री—मैंने महाराज से विनय की थी, परन्तु वह स्वीकार नहीं हुई।

भागीरथ ने निराश होकर सिर झुका लिया।

स्त्री—देखा, मेरा सपना कैसा सचं निकला ! तुम्हें याद है न, मैंने तुमको उस दिन मेले जाने से रोका था। तुम्हें उस दिन न चलना चाहिए था, लेकिन मेरी बात न मानी। सच-सच बताओ, तुमने तो उस सौदागर को नहीं मारा न ?

भागीरथ—क्या तुम्हें भी मेरे ऊपर संदेह है ?

यह कहकर वह मुंह ढांप रोने लगा। इतने में सिपाही ने आकर स्त्री को वहां से हटा दिया और भागीरथ सदैव के लिए अपने परिवार से विदा हो गया।

घर वालों के चले जाने पर जब भागीरथ ने यह विचारा कि मेरी स्त्री भी मुझे अपराधी समझती है तो मन में कहा—बस, मालूम हो गया, परमात्मा के बिना और कोई नहीं जान सकता कि मैं पापी हूं या नहीं। उसी से दया की आशा रखनी चाहिए। फिर उसने छूटने का कोई यत्न नहीं किया। चारों ओर से निराश होकर ईश्वर के ही भरोसे बैठा रहा।

भागीरथ को पहले तो कोड़े मारे गए। जब घाव भर गए तो उसे लोहगढ़ के बन्दी-खाने में भेज दिया गया।

वह छब्बीस वर्ष बन्दीखाने में पड़ा रहा। उसके बाल पककर सन के से हो गए, कमर टेढ़ी हो गई, देह घुल गयी, सदैव उदास रहता। न कभी हंसता, न बोलता, परन्तु भगवान् का भजन नित्य किया करता था।

वहां उसने दरी बुनने का काम सीखकर कुछ रुपया जमा किया और भक्तमाल मोल ले ली। दिन-भर काम करने के बाद सांझ को जब तक सूरज का प्रकाश रहता, वह पुस्तक को पढ़ा करता और इतवार के दिन बन्दीखाने के निकट वाले मन्दिर में जाकर पूजा-पाठ भी कर लेता था। जेल के कर्मचारी उसे सुशील जानकर उसका मान करते थे। कैदी लोग उसे बूढ़े बाबा अथवा महात्मा कहकर पुकारा करते थे। कैदियों को जब कभी कोई अर्जी भेजनी होती, तो वे उसे अपना मुखिया बनाते और अपने झगड़े भी उसी से चुकाया करते।

उसे घर का कोई समाचार न मिलता था। उसे यह भी न मालूम था कि स्त्री-बालक जीते हैं या मर गए।

एक दिन कुछ नये कैदी आये। संध्या समय पुराने कैदी उनके पास आकर पूछने लगे कि भाई, तुम कहां से आये हो और तुमने क्या-क्या अपराध किए हैं ? भागीरथ उदास बैठा सुनता रहा। नये कैदियों में एक साठ वर्ष का हट्टा-कट्टा आदमी, जिसके दाढ़ी-बाल खूब छटे हुए थे, अपनी रामकहानी यों सुना रहा था !

'भाइयो, मेरे मित्र का घोड़ा एक पेड़ से बंधा हुआ था। मुझे घर जाने की जल्दी पड़ी हुई थी। मैं उस घोड़े पर सवार होकर चला गया। वहां जाकर मैंने घोड़ा छोड़ दिया। मित्र कहीं चला गया था। पुलिस वालों ने चोर ठहराकर मुझे पकड़ लिया। यद्यपि कोई यह नहीं बतला सका कि मैंने किसका घोड़ा चुराया और कहां से, फिर भी चोरी के अपराध में मुझे यहां भेज दिया है। इससे पहले एक बार मैंने ऐसा अपराध किया था कि मैं लोहगढ़ में भेजे जाने लायक था, परंतु मुझे उस समय कोई नहीं पकड़ सका। अब बिना अपराध ही यहां भज दिया गया हूं।

एक कैदी—तुम कहां से आये हो?

नया कैदी—दिल्ली से। मेरा नाम बलदेवसिंह है।

भागीरथ—भला बलदेवसिंह, तुम्हें भागीरथ के घर वालों को कुछ हाल मालूम है, जीते हैं कि मर गए?

बलदेव—जानना क्या? मैं उन्हें भली-भांति जानता हूं। अच्छे मालदार हैं। हां उनका

पिता यहीं कहीं कैद है। मेरे ही जैसा अपराध उनका भी था। बूढ़े बाबा, तुम यहां कैसे आये?

भगीरथ अपनी विपत्ति-कथा न कही। केवल हाय कहकर बोला—मैं अपने पापों के कारण छब्बीस वर्ष से यहां पड़ा सड़ रहा हूं।

बलदेव—क्या पाप, मैं भी सुनूं?

भागीरथ—भाई, जाने दो, पापों का फल अवश्य भोगना पड़ता है।

वह और कुछ न कहना चाहता था, परंतु दूसरे कैदियों ने बलदेव को सारा हाल कह सुनाया कि वह एक सौदागर का वध करने के अपराध में यहां कैद है। बलदेव ने यह हाल सुना तो भागीरथ को ध्यान से देखने लगा। घुटने पर हाथ मारकर बोला—वाह-वाह, बड़ा अचरज है! लेकिन दादा, तुम तो बिल्कुल बूढ़े हो गए।

दूसरे कैदी बलदेव से पूछने लगे कि तुम भागीरथ को देखकर चकित क्यों हुए, तुमने क्या पहले कहीं उसे देखा है? परंतु बलदेव ने उत्तर नहीं दिया।

भागीरथ के चित्त में यह संशय उत्पन्न हुआ कि शायद बलदेव रामपुरी सौदागर के असली मारने वाले को जानता है। बोला—बलदेवसिंह, क्या तुमने यह बात सुनी है और मुझे भी पहले कहीं देखा है।

बलदेव—वह बातें तो सारे संसार में फैल रही हैं। मैं किस तरह न सुनता; बहुत दिन बीत गए, मुझे कुछ याद नहीं रहा।

भागीरथ—तुम्हें मालूम है कि उस सौदागर को किसने मारा था?

बलदेव—(हंसकर) जिसके थैले में छुरा निकला, वही उसका मारने वाला। यदि किसी ने थैले में छुरा छिपा भी दिया हो, तो जब तक कोई पकड़ा न जाए, उसे चोर कौन कह सकता है? थैला तुम्हारे सिरहाने धरा था। यदि कोई दूसरा पास आकर छुरा थैले में छिपाता तो तुम अवश्य जाग उठते।

यह बातें सुनकर भागीरथ को निश्चय हो गया कि सौदागर को इसी ने मारा है। वह उठकर वहां से चल दिया, पर सारी रात जागता रहा। दुःख से उसका चित्त व्याकुल हो रहा था। उसे अनेक प्रकार की बातें याद आने लगीं। पहले स्त्री की उस समय की सूरत दिखाई दी जब वह उसे मेले जाने को मना कर रही थी। सामने ऐसा जान पड़ा कि वह खड़ी है। उसकी बोली और हंसी तक सुनाई दी। फिर बालक दिखाई पड़े, फिर युवावस्था की याद आयी, कितना प्रसन्नचित्त था, कैसा आनन्द से द्वार पर बैठा सितार बजाया करता था। फिर वह सराय दिखाई दी, जहां वह पकड़ा गया था। तब वह जगह सामने आयी, जहां उस पर कोड़े लगे थे। फिर बेड़ी और बंदीखाना, फिर बुढ़ापा और छब्बीस वर्ष का दुःख। यह सब बातें उसकी आंखों में फिरने लगीं। वह इतना दुःखी हुआ कि जी में आया कि अभी प्राण दे दूं।

'हाय, इस बलदेव चंडाल ने यह क्या किया! मैं तो अपना सर्वनाश करके भी इससे बदला अवश्य लूंगा।'

सारी रात भजन करने पर भी उसे शांति नहीं हुई। दिन में उसने बलदेव को देखा तक नहीं। पंद्रह दिन बीत गए, भागीरथ की यह दशा थी कि न रात को नींद, न दिन को चैन। क्रोधाग्नि में जल रहा था।

एक रात वह जेलखाने में टहल रहा था कि उसने कैदियों के सोने के चबूतरे के नीचे से मिट्टी गिरते देखी। वह वहीं ठहर गया कि देखूं मिट्टी कहां से आ रही है। सहसा बलदेव चबूतरे के नीचे से निकल आया और भय से कांपने लगा। भागीरथ आंखें मूंदकर आगे जाना चाहता था कि बलदेव ने उसका हाथ पकड़ लिया और बोला—देखो, मैंने जूतों में मिट्टी भर के बाहर फेंककर यह सुरंग लगायी है, चुप रहना। मैं तुमको यहां से भगा देता हूं। यदि शोर करोगे तो जेल के अफसर मुझे जान से मार डालेंगे, परंतु याद रखो कि तुम्हें मारकर मरूंगा, यों नहीं मरता।

भागीरथ अपने शत्रु को देखकर क्रोध से कांप उठा और हाथ छुड़ाकर बोला—मुझे भागने की इच्छा नहीं, और मुझे मारे तो तुम्हें छब्बीस वर्ष हो चुके। रही यह हाल प्रकट करने की बात, जैसी परमात्मा की आज्ञा होगी, वैसा होगा।

अगले दिन जब कैदी बाहर काम करने गये तो पहरे वालों ने सुरंग की मिट्टी बाहर पड़ी देख ली। खोज लगाने पर सुरंग का पता चल गया। हाकिम सब कैदियों से पूछने लगे। किसी ने न बतलाया, क्योंकि वे जानते थे कि यदि बतला दिया तो बलदेव मारा जाएगा। अफसर भागीरथ को सत्यवादी जानते थे, उससे पूंछने लगे—बूढ़े बाबा, तुम सच्चे आदमी हो सच बताओ कि यह सुरंग किसने लगायी है?

बलदेव पास ही ऐसे खड़ा था कि कुछ जानता ही नहीं। भागीरथ के होंठ और हाथ कांप रहे थे। चुपचाप विचार करने लगा कि जिसने मेरा सारा जीवन नाश कर दिया, उसे क्यों छिपाऊं? दुःख का बदला दुःख उसे अवश्य भोगना चाहिए, परन्तु बतला देने पर फिर वह बच नहीं सकता। शायद यह सब मेरा भ्रम मात्र हो, सौदागर को किसी और ने ही मारा हो। यदि इसने ही मारा तो इसे मरवा देने से मुझे क्या लाभ होगा?

अफसर—बाबा, चुप क्यों हो गए? बतलाते क्यों नहीं?

भागीरथ—मैं कुछ नहीं बतला सकता, आप जो चाहें सो करें।

हाकिम ने बार-बार पूछा, परंतु भागीरथ ने कुछ भी नहीं बतलाया। बात टल गई।

उसी रात भागीरथ जब अपनी कोठरी में लेटा हुआ था, बलदेव चुपके से भीतर आकर बैठ गया। भागीरथ ने देखा और कहा—बलदेवसिंह, अब और क्या चाहते हो? यहां तुम क्यों आये?

बलदेव चुप रहा।

भागीरथ—तुम क्या चाहते हो? यहां से चले जाओ, नहीं तो मैं पहरे वाले को बुला लूंगा।

बलदेव—(पांव पर पड़कर) भागीरथ, मुझे क्षमा करो, क्षमा करो।

भागीरथ—क्यों?

बलदेव—मैंने ही उस सौदागर को मारकर छुरा तुम्हारे थैले में छिपाया था। मैं तुम्हें भी मारना चाहता था। परंतु बाहर से आहट हो गई, मैं छुरा थैले में रखकर भाग निकला।

भागीरथ चुप हो गया, कुछ नहीं बोला।

बलदेव—भाई भागीरथ, भगवान् के वास्ते मुझ पर दया करो, मुझे क्षमा करो। मैं कल अपना अपराध अंगीकार कर लूंगा। तुम छूटकर अपने घर चले जाओगे।

भागीरथ—बातें बनाना सहज़ है। छब्बीस वर्ष के इस दुःख को देखो, अब मैं कहां जा

सकता हूं? स्त्री मर गई, लड़के भूल गए, अब तो मेरा कहीं ठिकाना नहीं है।

बलदेव धरती से माथा फोड़, रो-रोकर कहने लगा—मुझे कोड़े लगने पर भी इतना कष्ट नहीं हुआ था, जो अब तुम्हें देखकर हो रहा है। तुमने दया करके सुरंग की बात नहीं बतलायी। क्षमा करो, क्षमा करो, मैं अत्यन्त दुःखी हो रहा हूं!

यह कह बलदेव धाड़ मारकर रोने लगा। भागीरथ के नेत्रों से भी जल की धारा बह निकली। बोला—पूर्ण परमात्मा, तुम पर दया करें, कौन जाने कि मैं अच्छा हूं अथवा तुम अच्छे हो। मैंने तुम्हें क्षमा किया।

अगले दिन बलदेवसिंह ने स्वयं कर्मचारियों के पास जाकर सारा हाल सुनाकर अपना अपराध मान लिया, परंतु भागीरथ को छोड़ देने का जब परवाना आया, तो उसका देहान्त हो चुका था।

# राजपूत कैदी

धर्मसिंह नामी राजपूत राजपूताना की सेना में एक अफसर था। एक दिन माता की पत्री आयी कि मैं बूढ़ी होती जाती हूं, मरने से पहले एक बार तुम्हें देखने की अभिलाषा है, यहां आकर मुझे विदा कर आशीर्वाद लो और क्रिया-कर्म करके आनंदपूर्वक नौकरी पर लौट जाना। तुम्हारे वास्ते मैंने एक कन्या खोज रखी है, वह बड़ी बुद्धिमती और धनवान् है। यदि तुम्हें भाये तो उससे विवाह करके सुखपूर्वक घर ही पर रहना।

उसने सोचा—ठीक है, माता दिनोंदिन दुर्बल होती जा रही है, सम्भव है कि फिर मैं उसके दर्शन न कर सकूं। इस कारण चलना ही ठीक है। कन्या यदि सुंदर हुई तो विवाह करने में क्या हानि है। वह सेनापति से छुट्टी लेकर, साथियों से विदा हो, चलने को प्रस्तुत हो गया।

उस समय राजपूतों और मरहठों में युद्ध हो रहा था। रास्ते में सदैव भय रहता था। यदि कोई राजपूत अपना किला छोड़कर कुछ दूर बाहर निकल जाता था, तो मरहठे उसे पकड़कर कैद कर लेते थे। इस कारण यह प्रबन्ध किया गया था कि सप्ताह में दो बार सिपाहियों की एक कम्पनी मुसाफिरों को एक किले से दूसरे किले तक पहुंचा आया करती थी।

गरमी की रात थी। दिन निकलते ही किले के नीचे असबाब की गाड़ियां लादकर तैयार हो गईं। सिपाही बाहर आ गए और सबने सड़क की राह ली। धर्मसिंह घोड़े पर सवार हो, आगे चल रहा था। सोलह मील का सफर था, गाड़ियां धीरे-धीरे चलती थीं। कभी सिपाही ठहर जाते थे, कभी गाड़ी का पहिया निकल जाता था तो कभी कोई घोड़ा अड़ जाता था।

दोपहर ढल चुकी थी। रास्ता आधा भी नहीं कटा था। गरम रेत उड़ रही थी। धूप आग का काम कर रही थी। छाया कहीं नहीं थी। साफ मैदान था। सड़क पर न कोई वृक्ष, न झाड़ी। धर्मसिंह आगे था और कभी-कभी इस कारण ठहर जाता था कि गाड़ियां आकर मिल जायं। मन में विचारने लगा कि आगे क्यों न चलूं। घोड़ा तेज है, यदि मरहठे धावा

करेंगे, तो घोड़ा दौड़ा कर निकल जाऊंगा। यह सोच ही रहा था कि चरनसिंह बन्दूक हाथ में लिये उसके पास आया और बोला—आओ, आगे चलें। इस समय बड़ी गरमी है। भूख के मारे व्याकुल हो रहा हूं। सभी कपड़े पसीने में भीग रहे हैं। चरनसिंह भारी-भरकम आदमी था। उसका मुंह लाल था।

धर्मसिंह—तुम्हारी बन्दूक भरी हुई है?

चरनसिंह—हां, भरी हुई है।

धर्मसिंह—अच्छा चलो, पर बिछुड़ न जाना।

यह दोनों चल दिए, बातें करते जाते थे, पर ध्यान दाएं-बाएं था। साफ मैदान होने के कारण दृष्टि चारों ओर जा सकती थी। आगे चलकर सड़क दो पहाड़ियों के बीच से होकर निकलती थी।

धर्मसिंह—उस पहाड़ी पर चढ़कर चारों ओर देख लेना उचित है। ऐसा न हो कि अचानक महरठे कहीं से आकर हमें पकड़ लें।

चरनसिंह—अजी, चले भी चलो।

धर्मसिंह—नहीं, आप यहां ठहरिए, मैं जाकर देख आता हूं।

धर्मसिंह ने घोड़ा पहाड़ी की ओर फेर दिया। घोड़ा शिकारी था, उसे पक्षी की भांति ले उड़ा। वह अभी पहाड़ी की चोटी पर नहीं पहुंचा था कि सौ कदम आगे तीस मरहठे दिखाई पड़े। धर्मसिंह लौट पड़ा, परन्तु मरहठों ने उसे देख लिया और बन्दूकें संभालकर घोड़े दौड़ा, उस पर लपके। धर्मसिंह बेतहाशा नीचे उतरा और चरनसिंह को पुकारकर कहने लगा—बन्दूकें तैयार रखो और घोड़े से बोला—प्यारे, अब समय है। देखना, ठोकर न खाना नहीं तो झगड़ा समाप्त हो जायगा, एक बार बन्दूक ले लेने दे....फिर मैं किसी के बांधने का नहीं। उधर चरनसिंह मरहठों को देखकर घोड़े को चाबुक मार, ऐसा भागा कि गरदे में घोड़े की पूंछ ही पूंछ दिखाई दी, और कुछ नहीं।

धर्मसिंह ने देखा कि बचने की आशा नहीं है, खाली तलवार से क्या बनेगा, वह किले की ओर भाग निकला; परन्तु छह मरहठे उस पर टूट पड़े। धर्मसिंह का घोड़ा तेज था, पर उनके घोड़े उससे भी तेज थे। तिस पर यह बात हुई कि वे सामने से आ रहे थे। धर्मसिंह चाहता था कि घोड़े की बाग मोड़कर उसे दूसरे रास्ते पर डाल दे, परन्तु घोड़ा इतना तेज जा रहा था कि रुक नहीं सका। सीधा मरहठों से जा टकराया। सजे घोड़े पर सवार बन्दूक उठाए लाल दाढ़ी वाला एक मरहठा दांत निकालता हुआ उसकी ओर लपका। धर्मसिंह ने कहा कि मैं इन दुष्टों को भली-भांति जानता हूं। यदि वे मुझे जीता पकड़ लेंगे तो किसी कन्दरा में फेंककर कोड़े मारा करेंगे, इसलिए या तो आगे निकलो, नहीं तो तलवार से एक-दो को ढेर कर दो। मरना अच्छा है, कैद होना ठीक नहीं। धर्मसिंह और मरहठों में दस हाथ का ही अन्तर रह गया था कि पीछे से गोली चली। धर्मसिंह का घोड़ा घायल होकर गिरा और वह भी उसके साथ ही धरती पर आ रहा।

धर्मसिंह उठना चाहता था कि दो मरहठे आकर उसकी मुस्कें कसने लगे। धर्मसिंह ने धक्का देकर उन्हें दूर गिरा दिया, परन्तु दूसरों ने आकर बन्दूक के कुन्दों से उसे मारना शुरू किया और वह घायल होकर फिर पृथ्वी पर गिर पड़ा। मरहठों ने उसकी मुस्कें कस लीं, कपड़े फाड़ दिए, रुपया-पैसा सब छीन लिया। धर्मसिंह ने देखा कि घोड़ा जहां गिरा था,

वहीं पड़ा है। एक मरहठे ने पास जाकर जीन उतारनी चाही। घोड़े के सिर में एक छेद हो गया था। उसमें से काला रक्त बह रहा था। दो हाथ इधर-उधर की धरती कीचड़ हो गई थी। घोड़ा चित्त पड़ा हवा में पैर पटक रहा था। मरहठे ने गले पर तलवार फेंक दी, घोड़ा मर गया। उसने जीन उतार ली।

लाल दाढ़ी वाला मरहठा घोड़े पर सवार हो गया। दूसरों ने धर्मसिंह को उसके पीछे बिठाकर उसे उसकी कमर से बांध दिया और जंगल का रास्ता लिया।

धर्मसिंह का बुरा हाल था। मस्तक फटा था, लहू बहकर आंखों पर जम गया था। मुस्कों के मारे कंधा फटा जाता था। वह हिल नहीं सकता था। उसका सिर बार-बार मरहठे की पीठ से टकराता था। मरहठे पहाड़ियों पर ऊपर-नीचे होते हुए एक नदी पर पहुंचे, उसे पार करके एक घाटी मिली। धर्मसिंह यह जानना चाहता था कि वे किधर जा रहे हैं। परन्तु उसके नेत्र बंद थे, वह कुछ न कुछ देख सका।

शाम होने लगी, मरहठे दूसरी नदी पार करके एक पथरीली पहाड़ी पर चढ़ गए। यहां धुआं और कुत्तों का भूंकना सुनायी दिया, मानो कोई बस्ती है। थोड़ी देर चलकर गांव आ गया। मरहठों ने गांव छोड़ दिया, धर्मसिंह को एक ओर धरती पर बिठा दिया। बालक आकर उस पर पत्थर फेंकने लगे। परन्तु एक मरहठे ने उन्हें वहां से भगा दिया। लाल दाढ़ी वाले ने एक सेवक को बुलाया, वह दुबला-पतला आदमी फटा हुआ कुरता पहने था। मरहठे ने उससे कुछ कहा, वह जाकर बेड़ी उठा लाया। मरहठों ने धर्मसिंह की मुस्कें खोलकर उसके पांव में बेड़ी डाल दी और उसे कोठरी में कैद करके ताला लगा दिया।

## 2

उस रात धर्मसिंह जरा भी नहीं सोया। गरमी की ऋतु में रातें छोटी होती हैं, शीघ्र प्रातःकाल हो गया। दीवार में एक झरोखा था, उसी से अन्दर उजाला आ रहा था। झरोखे के द्वारा धर्मसिंह ने देखा कि पहाड़ी के नीचे एक सड़क उतरी है, दायीं ओर एक मरहठे का झोंपड़ा है। उसके सामने दो पेड़ हैं। द्वार पर एक काला कुत्ता बैठा हुआ है। पास एक बकरी और उसके बच्चे पूंछ हिलाते फिर रहे हैं। एक स्त्री चमकीले रंग की साड़ी पहने पानी की गागर सिर पर धरे हुए एक बालक की उंगली पकड़े झोंपड़े की ओर आ रही है। वह अन्दर गयी कि लाल दाढ़ी वाला मरहठा रेशमी कपड़े पहने, चांदी के मुट्ठे की तलवार लटकाए हुए बाहर आया और सेवक से कुछ बात करके चल दिया। फिर दो बालक घोड़ों को पानी पिलाकर लौटते हुए दिखाई पड़े। इतने में कुछ बालक कोठरी के निकट आकर झरोखे में टहनियां डालने लगे। प्यास के मारे धर्मसिंह का कंठ सूखा जाता था। उसने उन्हें पुकारा, परन्तु वे भाग गए।

इतने में किसी ने कोठरी का ताला खोला। लाल दाढ़ी वाला मरहठा भीतर आया। उसके साथ एक नाटा पुरुष था। उसका सांवला रंग, निर्मल काले नेत्र, गोल कपोल, कतरी हुई महीन दाढ़ी थी। वह प्रसन्न-मुख हंसोड़ था। यह पुरुष लाल दाढ़ी वाले मरहठे से बहुत बढ़िया वस्त्र पहने हुए था, सुनहरी गोट लगी हुई नीले रंग की रेशमी अचकन थी। चांदी के म्यान वाली तलवार, कलाबत्तू का जूता था। लाल दाढ़ीवाला मरहठा कुछ बड़बड़ाता

बालक मेरे पास दूध मांगने आए। मैंने पूछा कि तुम्हारी गाय कहां गई, तो कहने लगे कि तारा का एक सेवक आकर तीन टुकड़े सोने के देकर हमारी गाय ले गया। मैं तो यह जानता था कि सोना, बनवा-बनवाकर तुम बालकों को बहलाया करोगे, परंतु तुमने तो उनकी गाय ही छीन ली। बस, सोना अब नहीं बन सकता।

दोनों भाई निराश होकर लौट पड़े। राह में यह समझौता हुआ कि विजय तारा को कुछ सिपाही दे दे और तारा विजय को कुछ सोना। कुछ दिन बाद धन के बल से तारा ने भी एक राज्य मोल ले लिया और दोनों भाई राजा बनकर आनंद करने लगे।

## 8

सुमंत गूंगी बहन के सहित खेती का काम करते हुए अपने माता-पिता की सेवा करने लगा। एक दिन उसकी कुतिया बीमार हो गई, उसने तत्काल पहले भूत की दी हुई बूटी उसे खिला दी। वह निरोग होकर खेलने-कूदने लगी। यह हाल देखकर माता-पिता ने इसका ब्यौरा पूछा। सुमंत ने कहा कि मुझे एक भूत ने दो बूटियां दी थीं। वह सब प्रकार के रोगों को दूर कर सकती हैं। उनमें से एक बूटी मैंने कुतिया को खिला दी।

उसी समय दैवगति से वहां के राजा की कन्या बीमार हो गई। राजा ने यह डोंडी पिटवायी थी कि जो पुरुष मेरी कन्या को अच्छा कर देगा, उसके साथ उसका विवाह कर दिया जाएगा। माता-पिता ने सुमंत से कहा कि यह तो बड़ा अच्छा अवसर है। तुम्हारे पास एक बूटी बची है। जाकर राजा की कन्या को अच्छा कर दो और उम्र भर चैन करो।

सुमंत जाने पर राजी हो गया। बाहर आने पर देखा कि द्वार पर कंगाल बुढ़िया खड़ी है।

बुढ़िया—सुमंत, मैंने सुना है कि तुम रोगियों का रोग दूर कर सकते हो। मैं रोग के हाथों बहुत दिनों से कष्ट भोग रही हूं। पेट को रोटियां मिलती ही नहीं, दवा कहां से करूं? तुम मुझे कोई दवा दे दो तो बड़ा यश होगा।

सुमंत तो दया का भंडार था, बूटी निकालकर तुरंत बुढ़िया को खिला दी। वह चंगी होकर उसे आशीष देती हुई घर को चली गई।

माता-पिता यह हाल सुनकर बड़े दुःखी हुए और कहने लगे कि सुमंत, तुम बड़े मूर्ख हो। कहां राजकन्या और कहां यह कंगाल बुढ़िया! भला इस बुढ़िया को चंगा करने से तुम्हें क्या मिला?

सुमंत—मुझे राजकन्या के रोग दूर करने की भी चिन्ता है। वहां भी जाता हूं।

माता—बूटी तो है ही नहीं, जाकर क्या करोगे?

सुमंत—कुछ चिन्ता नहीं, देखो तो सही क्या होता है।

समदर्शी पुरुष देवरूप होता है। सुमंत के राजमहल पर पहुंचते ही राजकन्या निरोग हो गई। राजा ने अति प्रसन्न होकर उसका विवाह सुमंत के साथ कर दिया।

इसके कुछ काल पीछे राजा का देहान्त हो गया। पुत्र न होने के कारण वहां का राज सुमंत को मिल गया।

अब तीनों भाई राज-पदवी पर पहुंच गए।

9

विजय का प्रभाव सूर्य की भांति चमकने लगा। उसने भूसे के सिपाहियों से सचमुच के सिपाही बना दिए। राज्य भर में यह हुक्म जारी कर दिया कि दस घर पीछे एक मनुष्य सेना में भरती किया जाए और कवायद-परेड कराकर सेना को अस्त्र-शस्त्र विद्या में ऐसा चतुर कर दिया, कि जब कोई शत्रु सामना करता, तो वह तुरंत उसका विध्वंस कर देता। सारे राजा उसके भय से कांपने लगे, वह अखंड राज करने लगा।

तारा बड़ा बुद्धिमान था। उसने धन संचय करने के निमित्त मनुष्यों, घोड़ों, गाड़ियों, जूतों, जुराबों, वस्त्रों तात्पर्य यह कि जहां तक हो सका, सब व्यावहारिक वस्तुओं पर कर बैठा दिया। धन रखने को लोहे की सलाखों वाले पक्के खजाने बना दिये और चौरी-चकारी, लूट-मार, धन सम्बन्धी झगड़े बन्द करने के निमित्त अनगिनत कानून जारी कर दिए। संसार में रुपया ही सब-कुछ है। रुपये की भूख से सब लोग आकर उसकी सेवा करने लगे।

अब सुमंत मूर्ख की करतूत सुनिए। ससुर का क्रिया-कर्म करके उसने राजसी रत्न-जटित वस्त्रों को उतारकर, सन्दूक में बन्द कर अलग धर दिए। मोटे-झोटे कपड़े पहन लिये और किसानों की भांति खेती का काम करने का विचार किया। बैठे-बैठे उसका जी ऊबता था।

भोजन न पचता, बदन में चर्बी बढ़ने लगी, नींद और भूख दोनों जाती रही। उसने अपनी गूंगी बहन और माता-पिता को अपने पास बुला लिया और ठीक पहले की भांति खेती का काम करना आरंभ कर दिया।

मंत्री—आप तो राजा हैं, आप यह क्या काम करते हैं!

सुमंत—तो क्या मैं भूखा मर जाऊं? मुझे तो काम के बिना भूख ही नहीं लगती। करूं तो क्या करूं?

दूसरा मंत्री—(सामने आकर) महाराज, राज्य का प्रबंध किस प्रकार किया जाए? नौकरों को तलब कहां से दें? रुपया तो एक नहीं।

सुमंत—यदि रुपया नहीं तो तलब मत दो।

मंत्री—तलब लिये बिना काम कौन करेगा?

सुमंत—काम कैसा, न करने दो। करने को खेतों में क्या काम थोड़ा है। खाद संभालना, समय पर खेती करना, यह सब काम ही हैं कि और कुछ?

इतने में एक मुकदमे वाले सामने आये।

किसान—महाराज, उसने मेरे रुपये चुरा लिये।

सुमंत—कोई बात नहीं, उसको रुपये की जरूरत होगी।

सब लोग जान गये कि सुमंत महामूर्ख है। एक दिन रानी बोली—'प्राणनाथ, सब लोग यही कहते हैं कि आप मूर्ख हैं।

सुमंत—तो इसमें हानि ही क्या है?

रानी ने विचारा कि धर्मशास्त्र की यही आज्ञा है कि स्त्री का परमेश्वर पति है। जिसमें वह प्रसन्न रहे, वही काम करना धर्म है। अतएव वह भी राजा सुमंत के साथ खेती का काम करने लगी।

यह दशा देखकर बुद्धिमान पुरुष सब-के-सब अन्य देशों में चले गये। केवल मूर्ख ही

मूर्ख यहां रह गए। इस राज्य में रुपया प्रचलित न था। राजा से लेकर रंक तक खेती का काम करते, आप खाते और दूसरों को खिलाकर प्रसन्न होते।

10

इधर अधर्मराज बैठे देख रहे हैं कि तीनों भाइयों का सर्वनाश करके भूत अब आते हैं, अब आते हैं; परंतु वहां आता कौन? अधर्म को बड़ा आश्चर्य हुआ कि यह क्या बात है। अंत में सोच-विचारकर स्वयं खोज लगाने के लिए चला।

सुमंत के पुराने गांव में जाने पर ढूंढ़ने से तीन छेद मिले। अधर्म को मालूम हो गया कि तीनों भूल मारे गए। वह भाइयों की खोज में चला। जाकर देखा तो तीनों भाई राजा बने बैठे हैं। फिर क्या था, जल-भुनकर राख ही तो हो गया। दांत पीसकर बोला—देखूं यह सब मेरे हाथ से बचकर कहां जाते हैं? वह एक सेनापति का वेश बदलकर पहले विजय के पास पहुंचा और हाथ जोड़कर विनय की—महाराज, मैंने सुना है कि आप महा शूरवीर हैं। मैं अस्त्र-शस्त्र विद्या में अति निपुण हूं। इच्छा है कि आपकी सेवा करके अपना गुण प्रकट करूं।

विजय उसकी चितवनों से ताड़ गया कि आदमी चतुर और बुद्धिमान है, उसे झट सेनापति की पदवी पर नियुक्त कर दिया।

नवीन सेनापति सेना को बढ़ाने का प्रबन्ध करने लगा। विजय से बोला—महाराज, मेरे ध्यान में राज्य में बहुत लोग ऐसे हैं जो कुछ नहीं करते। राज्य की स्थिरता सेना से ही होती है। इसलिए एक तो सब युवक पुरुषों को रंगरूट भरती करके सेना पहले से पांचगुनी कर देनी चाहिए, दूसरे नये नमूने की बन्दूकें और तोपें बनाने के वास्ते राजधानी में कारखाने खोलने चाहिए। मैं एक फायर में सौ गोली चलाने वाली बन्दूक और घोड़े, मकान, पुल इत्यादि नष्ट कर देनें वाली तोपें बना सकता हूं।

विजय ने प्रसन्नापूर्वक झट सारी राजधानी में एक आज्ञा-पत्र जारी कर दिया कि सब लोग रंगरूट भरती किए जायं। नये नमूने की तोपें और बंदूकें बनाने के वास्ते जगह-जगह कारखाने खोल दिए। युद्ध की समस्त सामग्री जमा होने पर पहले उसने पड़ोसी राजा को जीता, फिर मैसूर के राजा पर चढ़ाई का डांका बजा दिया।

पर सौभाग्य से मैसूर के राजा ने विजय का सारा वृत्तांत सुन रखा था। विजय ने तो पुरुषों को ही भरती किया था, उसने स्त्रियों को भी सेना में भरती कर लिया। नये से नये नमूने की बन्दूकें और तोपें बना डालीं, सेना विजय से चौगुनी कर दी और नवीन कल्पना यह की कि बम के ऐसे गोले बनाए जाएं जो आकाश से छोड़े जाएं और धरती पर फटकर शत्रु की सेना का नाश कर दें।

विजय ने समझा था कि पड़ोसी राजा की भांति छिन में मैसूर के राजा को जीतकर उसकी राज्य छीन लूंगा, परन्तु यहां रंगत ही कुछ और हुई। सेना अभी गोली की मार में भी नहीं पहुंची थी की शत्रु की सेना की स्त्रियों ने आकाश से बम के गोले बरसाने आरम्भ कर दिए विजय की सारी सेना काई की भांति फट गई। आधी वहीं काम आयी, आधी भयभीत होकर भाग गयी। विजय अकेला क्या कर सकता था? भागते ही बनी। मैसूर के

राजा ने उसके राज्य पर अपना अधिकार कर लिया।

विजय का सर्वनाश करके अधर्म तारा के राज्य में पहुंचा और सौदागर का वेश धारण करके वहां एक कोठी खोल दी। जो पुरुष कोई माल बेचने आता, उसे चौगुने-पचगुने दाम पर ले लेता। शीघ्र ही वहां की प्रजा मालदार हो गई। तारा यह हाल देखकर बड़ा प्रसन्न हुआ और कहने लगा कि व्यापार बड़ी वस्तु है। इस सौदागर के आने से मेरा कोष धन से भर गया। किसी बात की कमी नहीं रही।

अब तारा ने एक महल बनाना शुरू किया। उसे विश्वास था कि रुपये के लालच से राज, मजदूर, मसाला सब कुछ सामग्री शीघ्र ही मिल जायेगी कोई कठिनाई न होगी। परन्तु राजा का महल बनाने के वास्ते कोई न आया। अधर्म सौदागर के पास रुपये की गिनती न थी। उसकी अपेक्षा राजा उससे अधिक मजूरी और दाम नहीं दे सकता। उसका महल न बन सका। तारा को साधारण मकान में ही रहना पड़ा।

इसके पीछे उसने एक बाग लगाना आरम्भ किया। उस सौदागर ने तालाब खुदवाना शुरू कर दिया। सब लोग रुपया अधिक होने के कारण सौदागर के वश में थे। राजा का काम कोई न करता था। बाग भी बीच में ही रह गया। शीतकाल आने पर तारा ने ऊनी वस्त्र आदि खरीदने का विचार किया। सारा संसार छान डाला। जहां पूछा, यही उत्तर मिला कि सौदागर ने कोई वस्त्र नहीं छोड़ा, सारे के सारे खरीदकर ले गया।

यहां तक कि रुपये के प्रभाव से अधर्म ने राजा के सब नौकर अपने पास खींच लिये। राजा भूखों मरने लगा। क्रुद्ध होकर उसने सौदागर को अपनी राजधानी से निकाल दिया। अधर्म ने सीमा पर जाकर डेरा जमाया। तारा को कुछ करते-धरते नहीं बनता था। उसे उपवास किए तीन दिन बीत चुके थे कि विजय आकर सम्मुख खड़ा हो गया।

विजय—भाई तारा, मैं तो मर चुका। मेरी सेना, राजपाट सब नष्ट हो गया। मैसूर के राजा ने मेरी राजधानी पर अपना अधिकार कर लिया, भागकर तुम्हारे पास आया हूं, मेरी कुछ सहायता कीजिए।

तारा—सहायता की एक ही कही। यहां आप अपनी जान पर आ बनी है। उपवास किए तीन दिन हो चुके हैं, खाने को अन्न तक तो मिलता नहीं, तुम्हारी सहायता किस प्रकार करूं?

## 11

विजय और तारा की यह दशा करके अधर्म फिर कर्नल का वेश बदलकर सुमंत के पास पहुंचा और निवेदन किया—

'महाराज, सेना के बिना राजा की शोभा नहीं होती, न राज्य की रक्षा होती है यदि आज्ञा हो तो चतुरंगिनी सेना तैयार कर दूं?'

सुमंत—बहुत अच्छा, सेना तैयार करो और उसे गाना-बजाना सिखाओ। मुझे गाना बहुत पसंद है। मारू बाजा मुझे बड़ा प्रिय लगता है। सेना तैयार करके उन्हें केवल बाजा बजाना सिखलाना, और कुछ नहीं।

अधर्म लोगों के पास जाकर समझाने लगा कि तुम लोग सिपाही बन जाओ, तुम्हें

वस्त्र और अन्न दिया जायेगा।

लोग—हमारे पास अन्न बहुत है, स्त्रियां कपड़े सी लेती हैं, हमें कुछ नहीं चाहिए। जाओ; अपना काम करो, हम सिपाही नहीं बनते।

अधर्म ने सुमंत के पास आकर कहा—महाराज, आपकी प्रजा बड़ी ही मूर्ख है। मुझे निश्चय हो गया कि वे बिना सरकारी हुक्म के सिपाही न बनेंगे। यह हुक्म जारी कर दिया जाए कि जो कोई सिपाही न बनेगा, उसे फांसी दे दी जायेगी।

सुमंत ने अधर्म का कहना मानकर वैसा ही हुक्म जारी कर दिया। लोग अधर्म के पास आकर बोले—

'तुम कहते हो कि यदि हम फौज में भरती नहीं होंगे तो जान से मार दिये जायेंगे। हम पूछते हैं कि भरती होकर हमारा क्या बनेगा? हमने सुना है कि युद्ध में सिपाहियों को मार डाला जाता है।'

अधर्म—हां, कभी-कभी ऐसा हो जाता है।

लोग—जब मरना ही ठहरा तो घर में रहकर ही क्यों न मरें? युद्ध में प्राण देने से क्या लाभ है? हम सिपाही नहीं बनते।

अधर्म—तुम महामूर्ख हो। युद्ध में जाकर तुम मारे ही जाओगे, यह बात नहीं है, बच भी सकते हो। परंतु सिपाही न बनने से तुम्हें फांसी जरूर ही हो जाएगी।

लोग डरकर सुमंत के पास पहुंचे और बोले—महाराज, एक सेनापति हमें अचरज की बात सुनाता है। उसका कथन है कि यदि हम सिपाही न बनेंगे तो महाराज हमको अवश्य फांसी दे देंगे! क्या यह बात सत्य है?

सुमंत—(हंसकर) भला सोचो तो, मैं अकेला तुम सबको कैसे फांसी दे सकता हूं?

लोग—तो हम सिपाही क्यों बनें?

सुमंत—मत बनो।

लोग अपने-अपने घरों को चले गये। अधर्म बहुत निराश हुआ कि यह मंत्र तो न चला। अच्छा, पड़ोसी राजा के पास जाकर उसे यह उपदेश करता हूं कि ऐसे मूर्ख राजा का देश छीन ले।

अतएव एक दूसरे राजा के दरबार में जाकर उसने विनय की—महाराज, सुमंत के राज्य में अन्न और पशु बहुत हैं, रुपया न हुआ तो क्या है, बस चढ़ाई करके उसका राज्य छीन लीजिए।

राजा ने अधर्म का कहना मानकर युद्ध की तैयारी कर दी।

उधर सुमंत की प्रजा खबर पाकर सुमंत के पास पहुंची कि महाराज, उत्तर देश का राजा युद्ध करने के वास्ते आता है।

सुमंत ने कहा—आने दो, हमारी कुछ हानि नहीं।

उत्तर-देशाधिपति ने सुमंत की सेना का भेद लेने के लिए कुछ सिपाही भेजे। वहां सेना कहां थी, भेद किसका लें? वे लौट गये। तब उस राजा ने सेना को यह आज्ञा दी कि जाकर देश लूट ले। सिपाही गांव में पहुंचकर अन्न, वस्त्र, पशु इत्यादि लूटने लगे। सुमंत की प्रजा ने किसी का सामना नहीं किया, कुछ न बोले, वरन सिपाहियों की सेवा करने लगे और कहने लगे—भाइयो, यदि अपने देश में रहने से तुम्हें कोई कष्ट होता है तो यहां आकर

हमारे पास रहो।

अब सिपाही सोचने लगे कि युद्ध करें तो किससे करें? यहां तो यह सब लोग आप-से-आप सब कुछ देने को तैयार हैं। अपने राजा के पास जाकर बोले कि महाराज, सुमंत की प्रजा तो स्वयं सब कुछ देने को तैयार है, लड़ाई किसके साथ की जाए?

राजा ने कहा–कुछ चिंता नहीं। जाओ, गांव जला दो, सब पशु मार डालो, हम लड़ाई अवश्य करेंगे। यदि मेरा कहा नहीं मानोगे, तो तुम्हें तोप के मुंह पर बांधकर उड़ा दूंगा।

सिपाही भयभीत होकर फिर लौटे और गांव आदि जलाने लगे। सुमंत की प्रजा ने उनसे प्रेमपूर्वक कहा–ऐसी अच्छी चीज़ों को भस्म करने से आप लोगों को क्या फल मिलेगा? यदि इच्छा है तो यह सब पदार्थ अपने देश को ले जाओ। हमें कोई शोक नहीं होगा, परन्तु इस प्रकार पशुओं को वध करने से हमें क्लेश होता है।

अंत में सेना को प्रजा पर दया आ गई। सिपाही राजा की नौकरी छोड़कर अपने-अपने घर चले गए। सुमंत आनंद से राज्य करता रहा।

अधर्म सोचने लगा कि अब क्या करें, इस मूर्ख ने तो बड़ा कष्ट दिया। सच है, बुद्धिमानों को वश में कर लेना सहज है, मूर्ख को समझाना कठिन है। अच्छा, एक भद्र पुरुष का वेश बनाकर सुमंत के पास चलते हैं, शायद कहना मान जाए।

वह तुरंत वेश बदलकर सुमंत मूर्ख की सेवा में आया और बोला–महाराज, मेरी इच्छा है कि आपकी राजधानी में व्यापार फैलाऊं। व्यापार करने से पुरुष बुद्धिमान और चतुर हो जाता है।

सुमंत–बहुत अच्छा। आइए, व्यापार फैलाइए।

दूसरे दिन अधर्म स्वर्ण मुद्रा की थैली लेकर चौराहे पर पहुंचा और मोहरें दिखला कर लोगों से कहने लगा कि जो कोई मेरा काम करेगा, उसे यह मोहरें दी जायेंगी। वहां की मूर्ख प्रजा मोहरों का नाम तक नहीं जानती थी। सोने के सुन्दर-सुन्दर टुकड़े देखकर वे लोग प्रसन्न हो गए और अधर्म का काम करने लगे।

अधर्म ने समझा, तारा वाला मंत्र चल गया!

थोड़े दिन लोग अधर्म का काम करते रहे, उसे अन्न-वस्त्र भी देते रहे। जब उनके पास मोहरें बहुत हो गईं और उन्होंने अपनी स्त्रियों और बालकों को गहने बना दिए, तब उन्होंने अधर्म का काम करना छोड़ दिया, यहां तक कि उसके हाथ आटा-दाल भी बेचना बंद कर दिया।

अधर्म की विचित्र गति बनी। एक दिन एक किसान के घर जाकर वह कहने लगा–भाई, इस मोहर के बदले आधा सेर आटा तो दे दो।

किसान बोला–मोहर लेकर क्या करूंगा? मोहर तो पहले की ही बहुत पड़ी हैं। आटा नहीं बेचता। हां, परमेश्वर के नाम पर मांगो तो देने को तैयार हूं। भगवान् का नाम सुन, अधर्म कांप उठा और भागकर दूसरे किसान के घर पहुंचा। वहां भी यही हाल हुआ। अंत में रात को वह भूखा ही सोया।

प्रजा के लोग सुमंत के पास आकर कहने लगे–महाराज, एक धनी आदमी आया है, कोट-पतलून डाटे रहता है, खाता-पीता खूब है, काम कुछ नहीं करता। मोहरें लिये फिरता है। यदि हम परमेश्वर के नाम पर उसे अन्न देना चाहते हैं तो नहीं लेता, मोहरें दिखलाता

है। अन्न बेचने की हमें आवश्यकता नहीं, उसे भूखा रखना भी उचित नहीं, क्या उपाय करें? इस तरह तो वह भूखों मर जाएगा।

सुमंत—उसे भोजन तो देना ही पड़ेगा। घर पीछे एक दिन बांध दो।

अब अधर्म महाराज घर-घर जाकर रोटी मांगकर खाने लगे। होते-होते एक दिन राजा सुमंत के घर की बारी आ गई। वहां जाकर देखता क्या है कि सुमंत की गूंगी बहन रोटी पका रही है।

बहुधा ऐसा हो चुका था कि निकम्मे पुरुष यहां रसोई में आकर भोजन पा जाया करते थे। इस कारण मनोरमा ने यह नियम बांध दिया था कि जिनके हाथ काम करने के कारण कठोर हो गए हों, वही लोग रसोई में बैठकर भोजन पाया करें, दूसरा कोई नहीं।

अधर्म को यह बात मालूम न थी, वह झट से रसोईघर में जाकर बैठ गया। गूंगी मनोरमा ने उसे वहां से उठा दिया। रानी बोली—महाशय, बुरा न मानिए। यहां की यह रीति है कि कोमल हाथों वाले को बचा-खुचा भोजन दिया जाता है, आप बाहर ठहरें। जो कुछ अन्न बचेगा, आपको मिल जायेगा।

यह बातें हो ही रही थीं कि सुमंत भी वहां आ गया।

अधर्म—(सुमंत से) आपके राज्य में यह अनोखा नियम है कि प्रत्येक प्राणी को हाथों से काम करना चाहिए। काम क्या केवल हाथों से ही किया जाता है? आपको स्यात् मालूम नहीं कि चतुर पुरुष कैसे काम करते हैं?

सुमंत—भला हम मूर्ख क्या जानें, हम तो प्रायः हाथों से ही काम करते हैं।

अधर्म—इसी कारण आप लोग मूर्ख हैं। अब मैं आपको मस्तक द्वारा काम करना बतलाऊंगा, तब आपको विदित हो जाएगा कि मस्तक द्वारा काम करना, हाथों द्वारा काम करने से कहीं अधिक फलदायक है।

सुमंत—ओहो, तो हम लोग निस्संदेह मूर्ख हैं।

अधर्म—मस्तक द्वारा काम करना सहज नहीं। मुझे आप रसोई में बिठाकर इस कारण भोजन नहीं कराते कि मेरे हाथ कोमल हैं और मैं हाथों से काम नहीं करता, परंतु मैं आपसे सत्य कहता हूं कि मस्तक द्वारा काम करना अति कठिन है, यहा तक कि कभी-कभी मस्तक फटने लग जाता है।

सुमंत—तो मित्र, ऐसा कष्ट क्यों उठाते हो? मस्तक फटना क्या अच्छा मालूम होता है? हाथों से सहज में काम क्यों नहीं कर लेते?

अधर्म—मुझे आप लोगों की यह गति देखकर दया आती है, इस कारण चाहता हूं कि आप लोगों को भी यह काम सिखा दूं।

सुमंत—बहुत अच्छा, सिखा दीजिए। काम करते-करते जब हमारे हाथ थक जाया करेंगे, तो हम मस्तक से काम लिया करेंगे।

दूसरे दिन सुमंत ने अपनी समस्त राजधानी में ढिंढोरा पिटवा दिया कि एक महात्मा मस्तक द्वारा काम करना बतलायेंगे; क्योंकि इस प्रकार काम करना अति लाभदायक है। सब लोग आकर उनका उपदेश सुनें।

लोगों के दल के दल आने लगे। सुमंत ने चतुर पुरुष को एक बड़े ऊंचे बुर्ज पर चढ़ा दिया कि लोग उसे भली प्रकार देख सकें। उस बुर्ज पर एक लालटेन गड़ी हुई थी।

अधर्म चोटी पर पहुंचकर व्याख्यान देने लगा। लोग समझे थे कि वह मस्तक द्वारा काम करना बतलाएगा, परन्तु वह खाली गपोड़े हांकने लगा कि हाथों से काम किए बिना मनुष्य बहुत चैन से रह सकता है। यह जरूरी नहीं कि सभी लोग हाथों से काम करें। लोग एक अक्षर न समझे और निराश होकर अपने घरों को लौट गए।

अधर्म कई दिन बुर्ज पर बैठा बकवाद करता रहा। उसे भूख सताने लगी। लोग समझते थे कि जब मस्तक द्वारा काम करना हाथों से काम करने से उत्तम है, तो उसे भोजन की क्या कमी हो सकती है। इस कारण उन्होंने भोजन नहीं पहुंचाया।

सुमंत ने प्रजा से पूछा कि क्या महात्मा ने मस्तक द्वारा काम करना प्रारम्भ कर दिया? सबने यही उत्तर दिया कि महाराज, हमारी तो कुछ समझ में नहीं आता। वह तो कोरा गाल बजाए चला जाता है, दिखाता-विखाता कुछ नहीं।

तीसरे दिन अधर्म भूख और प्यास के मारे व्याकुल होकर गिर पड़ा और चोटी पर से लुढकता-लुढ़कता धरती पर आ गिरा और उसका मस्तक फट गया।

लोगों ने दौड़कर रानी से ये बातें कहीं। रानी दौड़ी हुई खेत में गयी। मूर्ख सुमन्त उस समय खेत में हल चला रहा था।

रानी—महाराज! शीघ्र चलिए, वह महात्मा मस्तक द्वारा काम करने लगा है।

राजा—अच्छा तो चलो।

सुमंत ने आकर देखा कि महाशय जी धरती पर पड़े हैं और उनका मस्तक फट गया है।

सुमंत—भाइयो, महात्मा सत्य कहता था कि काम करते-करते मस्तक फट जाया करता है। देखो, अंत में बेचारे का मस्तक फट ही गया।

सुमंत चाहता था कि पास जाकर देखे कि उसने कितना काम किया है, परन्तु अधर्म अपनी मूर्खता के प्रभाव से धरती में समा गया, केवल एक छेद बाकी रह गया।

सुमंत—ओहो, यह तो भूत था। मालूम होता है, यह तीनों का पिता था।

सुमंत अभी जीता है। राजधानी की बस्ती नित्य बढ़ती जाती है। विजय और तारा भी उसके पास आकर रहने लगे हैं। अतिथि-सेवा करना सुमंत ने परम धर्म मान रखा है।

इस राजधानी में यही एक विलक्षण रीति है कि लोगों के साथ रसोई में बैठकर केवल वही पुरुष भोजन कर सकता है, जिसके हाथ कठोर हों, दूसरों को बचा-खुचा भोजन दिया जाता है।

# दयालु स्वामी

एक समय किसी नगर में एक सदाचारी, दयालु और धनी पुरुष रहता था। उसके बहुत से सेवक थे। एक दिन सब सेवक आपस में बातें करने लगे कि हमारे स्वामी से बढ़कर दूसरा सज्जन आज पृथ्वी पर कोई नहीं। और धनी लोग अपने को देवता मानते हैं, सेवकों को पशु समझते हैं और उन्हें अति कष्ट देते हैं। हमारा स्वामी कभी खोटा वचन मुख से नहीं निकालता, तिस पर पिता समान हमारा पालन-पोषण करता है। हमारे साथ उसका अथाह

प्रेम है, ऐसे स्वामी के घर में रहकर हम बहुत सुखी हैं।

अधर्म को स्वामी और सेवकों में इस तरह प्रीति देखकर यह दुःख हुआ कि संसार में यदि इसी प्रकार स्वामीभक्ति फैल गई तो हमारा तो जगत् में से राज्य ही उठ जायेगा, कोई उपद्रव खड़ा करना चाहिए। उसने गोपाल नाम के एक सेवक को अपने वश मैं कर लिया।

कई दिन पीछे जब सब सेवक एकत्र होकर फिर स्वामी की बड़ाई करने लगे तो गोपाल बोला—स्वामी की इतनी बड़ाई करना तुम्हारी मूर्खता है। जितना हम काम उसका करते हैं, यदि किसी राक्षस का भी करते, तो वह भी प्रसन्न हो जाता। हम उसके इशारों पर काम करते हैं, उसके हुक्म की राह नहीं देखते। हम उसकी कोई आज्ञा न मानें तब तो वह अप्रसन्न हो। हां, कोई काम बिगाड़कर देखो कि कैसा दंड देता है। एक क्षण में निकाल देगा।

काम बिगाड़ने की किसी नौकर ने हामी नहीं भरी। गोपाल ने कहा कि देखो, कल क्या तमाशा दिखाता हूं।

गोपाल स्वामी की गाय-भेड़ चराया करता था। स्वामी गायों का बड़ा प्रेमी था। प्रातःकाल स्वामी अपने मित्रों को जब गायें दिखलाने लाया, तो गोपाल ने नौकरों को आंख मारी कि देखते रहना क्या होता है। अधर्म भी वृक्ष पर बैठा तमाशा देख रहा था।

स्वामी अपने मित्रों को गायें दिखाता फिरता था कि गोपाल ने रेवड़ को डरा दिया वे इधर-उधर भागने लगीं। रेवड़ में कजरी आंखों वाला एक बछड़ा बड़ा सुन्दर था और स्वामी उसे बहुत चाहता था।

स्वामी बोला—गोपाल, जरा वह बछड़ा तो पकड़ लो, मेरे मित्र उसे देखना चाहते हैं।

गोपाल झपटकर बछड़े को इस भांति पकड़ा कि उसकी एक टांग टूट गई। अधर्म बड़ा प्रसन्न हुआ कि अब लड़ाई होगी। सेवक भी खड़े देखते थे कि क्या होता है। स्वामी ने बछड़े की यह दशा देखी तो उसकी आंखों से ज्वाला निकलने लगी। कटु शब्द जिह्वा पर आयें। सारे शरीर में रोमांच हो गया। पर एक क्षण में उसने अंगड़ाई ली और लम्बी सांस खींचकर बोला—गोपाल, तुम्हारे स्वामी ने तुम्हें यह आज्ञा दी थी कि मुझे क्रोधित करो, परन्तु मेरा स्वामी तुम्हारे स्वामी से कहीं अधिक बलवान है। मैं तुम पर क्रोध नहीं करता, वरंच तुम्हारे स्वामी को अप्रसन्न करता हूं। तुम्हें दंड का भय है, तुम मेरी नौकरी छोड़ना चाहते हो। मैं तुम्हें नहीं रोकता, जहां चाहो, जाओ। यह लो वस्त्र।

यह कहकर दयालु स्वामी मित्र सहित अपने घर लौट गया और अधर्म निराश होकर लोप हो गया।

## बाल-लीला

होली के दिन थे। रात को वर्षा हो जाने के कारण गांव की गलियों में पानी बह रहा था। एक गांव में दो छोटी-छोटी लड़कियां नवीन वस्त्र पहने गली में आकर खेलने लगीं। माया ने धरती पर ऐसा पैर मारा कि देवकी की आंखों में छींटे पड़ गए और उसका कुरता खराब

हो गया। माया डरकर भागना चाहती थी कि देवकी की मां आ गई। उसने देवकी को रोते देख, माया के मुंह पर थप्पड़ मारा।

माया जोर से रोने लगी। उसकी मां उसके रोने का शब्द सुनकर बाहर आ गई और बोली—क्यों, क्या हुआ? मेरी लड़की को क्यों मार रही हो?

माया ने रोकर कहा—हूं-हूं, देवकी की मां ने मारा। बस फिर क्या था, वह लगी देवकी की मां को कोसने।

शनैः-शनैः दोनों घर के और लोग आ गए और लगे आपस में लड़ने। एक बुढ़िया बोली कि क्या करते हो? होली का दिन है, यह लड़ाई कैसी? जाने दो, चुप करो। परन्तु कौन सुनता था? अंत में माया और देवकी ने ही लड़ाई बंद की और वह इस प्रकार की—इधर तो स्त्री-पुरुष लड़ाई कर रहे थे, उधर देवकी माया को मनाकर फिर वहीं जाकर खेलने लगी। उन दोनों ने गढ़े में से एक नाली बनाकर उसमें घास के तिनके तैराने शुरू किए। एक तिनका बहरा निकला। वे दोनों उसके पीछे दौड़ती-दौड़ती वहां पहुंच गईं, जहां यह महाभारत छिड़ा हुआ था।

बुढ़िया लड़कियों को आते देखकर बोली—तुम्हें लज्जा नहीं आती, इन्हीं लड़कियों के कारण लड़ाई हो रही है कि और भी कुछ? ये बेचारी तो प्रेम भाव से सब कुछ भूलकर अपने खेल में लगी हुई हैं, तुमने युद्धयज्ञ रच रखा है। तुमसे अधिक बुद्धि इन लड़कियों में है।

सब-के-सब चुप हो गए और महात्माओं का यह वचन स्मरण करने लगे कि बालकों की भांति जब तक पुरुष अपना अन्तःकरण शुद्ध नहीं करता, परमात्मा में नहीं मिल सकता।

# सुख त्याग में है

अवध राज्य में चतरसिंह नामक एक किसान रहता था। विवाह होने के एक वर्ष पीछे उसके पिता का देहांत हो गया। उस समय उसके पास धन-दौलत न थी—दो गायें, दो बैल, एक घोड़ी और दस भेड़ें थीं। लेकिन पशुपालन में कुशल होने के कारण पैंतीस वर्ष के लगातार परिश्रम से अब उसके पास दो सौ गायें, डेढ सौ बैल, बारह सौ भेड़ें हो गई थीं। वह बड़े प्रतिष्ठित पुरुषों में गिना जाने लगा।

जैसा कि संसार की रीति है, बहुत लोग उससे डाह करते और कहते थे—चतरसिंह बड़ा भाग्यवान् है। धन-दौलत सब कुछ उसके पास है, संसार अब उसे सुखरूप हो रहा है। चतरसिंह को अतिथि-सेवा का प्रेम था। उसके दो पुत्र और एक कन्या थी। वे सब ब्याहे हुए थे। गरीबी की दशा में तो सब मिलकर काम किया करते थे, धनवान हो जाने पर दशा बिगड़ गई। बड़ा लड़का तो मद्य का सेवन करते-करते एक दिन किसी लड़ाई में काम आया, छोटा लड़का एक कलहारी स्त्री से विवाह करके पिता से अलग रहने लगा।

विपत्ति के दिन फिर आये। पशुओं में मरी पड़ी, सब पशु मर गए, एक न बचा। धन कुछ चोरों ने हर लिया, कुछ जों ही निबट गया। यहां तक कि चतरसिंह के पास कौड़ी न

बची। पड़ोसी आनंदसिंह ने तरस खाकर उसे और उसकी स्त्री को अपने घर में नौकर रख लिया।

आनंदसिंह को इनके नौकर रख लने में बड़ा लाभ हुआ, क्योंकि पुरुष-स्त्री दोनों बड़े सदाचारी और स्वामीभक्त थे।

एक दिन आनंदसिंह के घर में उसके कुछ सम्बन्धी आये। भोजन करते समय आनंदसिंह ने अपने सम्बन्धी से कहा कि तुमने उस बूढ़े को देखा?

सम्बन्धी—क्यों, उस बूढ़े में क्या बात है?

आनंदसिंह—वह इस प्रान्त में कभी सबसे अधिक मालदार था, उसका नाम चतरसिंह है।

सम्बन्धी—हैं, चतरसिंह! मैंने उसका नाम तो सुन रखा था, देखा उसे आज ही है।

आनंदसिंह—अब वह इतना कंगाल हो गया है कि उसे नौकरी करनी पड़ी।

सम्बन्धी—भावी बड़ी प्रबल है, लक्ष्मी कभी स्थिर नहीं रहती! मेरे विचार में चतरसिंह पिछली बात याद करके बहुत दुःखी रहता होगा।

आनंदसिंह—मुझे कुछ मालूम नहीं। मेरे सामने कभी कुछ नहीं बोलता, चुपके-चुपके काम किए जाता है।

सम्बन्धी—भला पूछूं तो कि क्या हाल है।

आनंदसिंह—हां, पूछ देखो।

सम्बन्धी—(चतरसिंह से) बाबा, तुम हमें इस भांति आनंद से गद्दे-तकिए पर लेटते, नाना प्रकार के व्यंजन खाते देखकर अवश्य दुःखी होंगे, क्योंकि एक समय था कि तुम भी धनी थे।

चतरसिंह—(हंसकर) अपने सुख-दुःख का ब्योरा यदि मैं तुम्हें सुनाऊंगा, तो तुम्हें विश्वास नहीं होगा। हां, मेरी स्त्री से पूछ देखो कि वह क्या कहती है, क्योंकि स्त्रियों को अपनी बहन लक्ष्मी से बड़ा प्यार होता है।

स्त्री पिछली ओर किवाड़ों की ओट में बैठी थी। सम्बन्धी ने उससे पूछा—माई, सत्य कहो कि पहले सुख था कि अब है?

स्त्री—सुनिए, मैं और मेरा पति दोनों पचास वर्ष तक यथार्थ सुख को खोजते रहे, वह नहीं मिला। जब से इस घर में नौकर हुए हैं, तब से कुछ सुख प्राप्त हुआ है। अब हमें किसी बात की अभिलाषा नहीं।

सिवाय चतरसिंह के सब उपहास करने लगे।

स्त्री—मैं सत्य कहती हूं, हंसी नहीं करती। धनवान होने पर जरा भी सुख न था, सुख अब है।

सम्बन्धी—क्यों?

स्त्री—धन होने पर हम सदैव ऐसे चिंताग्रस्त रहते थे कि परमात्मा को कभी स्मरण भी नहीं करते थे। आज कोई बड़ा आदमी आ गया, उसकी सेवा में कोई त्रुटि न रह जाए, नहीं तो अपमान होगा। नौकर काम नहीं करते, क्या करें! गायें बहुत हैं, रात को कहीं कोई बाघ न उठा ले जाए! सदा चोरों का भय रहता था, सारी रात जागते कटती थी। फिर कभी मेरी और पति की किसी न किसी बात पर लड़ाई भी चल जाती थी। तात्पर्य यह कि कोई

क्षण ऐसा न था कि चैन से बैठे हों।

सम्बन्धी—भला, अब?

स्त्री—अब लड़ाई है न चिन्ता। जब कांटा न रहा तो पीड़ा क्यों हो? स्वामी का काम किया और छुट्टी हुई। ऊधो का लेना न माधो का देना। दुःख का अब लेश नहीं।

वे सब हंसने लगे।

चतरसिंह—यह बात हंसने की नहीं, मनुष्य-जीवन में सत्य वचन है तो यही हैं। धन नष्ट हो जाने पर पहले हम विलाप किया करते थे। जब से ज्ञानचक्षु खुल गए हैं, तब से हम मोह के बन्धन से छूट गए। संसारी विषय में लिप्त होने से सुख प्राप्त नहीं हो सकता।

वहीं एक पंडित भी बैठा हुआ था, वह बोला—बहुत सत्य है, निस्संदेह सुख त्याग में ही है, राग में नहीं।

# भूत और रोटी

एक दिन प्रातःकाल एक गरीब किसान घर से दो रोटी पल्ले बांधकर हल जोतने चला। खेत में पहुंचकर रोटी तो उसने एक झाड़ी तले रख दी और आप हल चलाने लगा। दुपहरी होने पर उसने बैलों को चरने छोड़ दिया और आकर जब रोटी उठाने लगा तो रोटी नदारद!

इधर देखा, उधर देखा, कुछ पता नहीं। कोई जाता भी दिखाई नहीं दिया। फिर रोटी किसने उठा ली?

वास्तव में रोटी एक भूत ने उठा ली थी। वह झाड़ी के पीछे छिपा बैठा था।

किसान बोला—क्या हुआ, एक दिन रोटी न खायी तो मर नहीं जाऊंगा। किसी भूखे ने ही उठायी है, भगवान् उसका भला करें।

यह कहकर कुएं पर पानी पी, उसने फिर खेत जोतना आरम्भ कर दिया। भूत उदास होकर अधर्म के पास पहुंचा और उसे सारा वृत्तांत कह सुनाया।

अधर्म—(क्रोध से) तुम मूर्ख हो, काम करना क्या जानो! यदि संसारी लोग इस प्रकार संतोष करके जीवन व्यतीत करने लगेंगे तो हमारा बेड़ा ही डूब जाएगा। जाओ, तुरन्त जाकर कोई ऐसा उपाय करो कि मनुष्यों में संतोष और दया-भाव का लोप हो जाए, नहीं तो तुम्हें फांसी पर लटका दिया जायेगा।

भूत लौटकर विचार करने लगा कि क्या यत्न किया जाए। सोचते-सोचते उसे उपाय सूझ ही गया।

उसने एक किसान का रूप धर लिया और उसी किसान के पास जाकर नौकर हो गया पहले वर्ष तो उसने किसान को यह सलाह दी कि दलदल में खेती बोओ। दैवगति से उस साल चौमासा न लगा, सब लोगों की खेतियां जल गईं। इस किसान को बड़ा लाभ हुआ। खाल की धरती होने के कारण काफी अनाज उगा।

दूसरे वर्ष उसने किसान से कहकर एक ऊंचे टीले पर खेती बुवायी। कालवश अति-वृष्टि होने के कारण सब खेतियां पानी में डूबकर सड़ गईं। इस किसान को कोई हानि नहीं पहुंची।

अब किसान के पास इतना जौ पैदा हुआ कि कोठे भर गए। करे तो क्या करे? भूत ने उसे जौ से मद्य बनाना सिखला दिया। बस, फिर क्या था, किसान मद्य बना-बनाकर मित्रों-सहित उसका सेवन करने लगा।

भूत ने अधर्मराज के पास पहुंचकर विनय की—महाराज अब चलकर देखिए कि मैंने कैसा मंत्र चलाया है, अब किसान कदापि नहीं बच सकता। अतएव वे दोनों किसान के घर पर पहुंचे।

देखा कि वहां आस-पास के किसान एकत्र हैं। किसान की स्त्री उन सबको मद्य पिला रही है। इतने में उसने ठोकर खायी और मद्य का प्याला उसके हाथ से छूट गया।

किसान—(क्रोधातुर) फूहड़ कहीं की! क्या तू इसे डाब का पानी समझती है?

भूत ने अधर्म से कहा—यह वही किसान है, जो रंक होने पर भी रोटी खाने की कुछ भी चिंता नहीं किया करता था।

स्त्री को झिड़क-कर किसान आप मद्य पिलाने लगा। उसी समय वहां कोई साधु भोजन मांगने आ गया। किसान उसे दुत्कारकर बोला—जाओ यहां से, क्यों भीतर घुस आते हो? यहां भोजन-वोजन कुछ नहीं।

अधर्म बड़ा प्रसन्न हुआ। भूत बोला—अभी क्या है, देखते जाइए, क्या-क्या होता है!

सब किसान पहला प्याला पीकर मस्त हो गए और आपस में चिकनी-चुपड़ी बातें करने लगे।

अधर्म—वाह भाई भूत, क्या कहना है, यदि ये लोग मद्य के भक्त बनकर एक-दूसरे से लोमड़ियों की तरह कपट की बात करने लगेंगे तो हमारा राज्य अचल हो जाएगा।

भूत—महाराज, अभी तो पहला ही प्याला है, दूसरा प्याला पीने दीजिए, फिर इनको आप बाघ के रूप में देखेंगे।

दूसरा प्याला पीने की देर थी कि वे लोग लगे आपस में कोलाहल और हाथापाई करने। किसी ने किसी की नाक काट ली, किसी ने किसी का कान। स्वयं घर के मालिक पर बे-भाव की पड़ी।

अधर्म—(अति प्रसन्नता से) वाह-वाह, क्या खूब!

भूत—बस, तीसरा प्याला पेट में गया कि सब-के-सब सूअर बने।

किसानों ने तीसरा प्याला पी लिया। दृश्य ही और हो गया। वे पशु समान नंगे होकर नाचने लगे। कोई इधर भागा, कोई उधर। कोई कहीं गिर पड़ा, कोई कहीं। किसान दौड़कर मोरी में गिर पड़ा और सूअर की भांति वही पड़ा हल्ला मचाता रहा।

अधर्म—भाई भूत, तुमने तो बड़ा काम किया, यह मंत्र तो एक ही है। मेरी समझ में तुमने मद्य बनाते समय उसमें लोमड़ी, बाघ और सूअर का रुधिर अवश्य मिला दिया है, जिससे यह बारी-बारी लोमड़ी, बाघ और सूअर बन गए।

भूत—महाराज, यह बात नहीं। यह नियम है कि मनुष्य को नित्य केवल क्षुधा-निवारण करने को अन्न मिलता रहता है, तो वह कोई उपद्रव नहीं करता। ज्योंही उसे अधिक मिला कि उसने धूम मचायी। बस यही मंत्र मैंने इस किसान पर चलाया है। जब तक वह निर्धन था, संतोष से जीवन व्यतीत करता था। मैंने इसे इतना अन्न दिया कि उसकी बुद्धि भ्रष्ट हो गई। मद्य बनाना सीखकर उसने परमेश्वर के दिये हुए गुणकारक पदार्थों को विषय-भोग

के निमित्त मादक बना डाला। लोमड़ी, बाघ और सूअर का अंश उसमें पहले से उपस्थित था। अवसर पाते ही सब कुछ प्रकट हो गया। अब वह मद्य-भक्त होकर सदैव पशु बना रहेगा।

अधर्म ने अति प्रसन्न होकर भूत को प्रधान की पदवी दे दी।

# एक आदमी को कितनी भूमि चाहिए

एक दिन उर्मिला अपनी छोटी बहन निर्मला से गांव में मिलने आयी। उर्मिला एक धनी सौदागर को ब्याही थी और निर्मला गांव में एक गरीब किसान के साथ। भोजन करते समय उनमें यों बातचीत होने लगी!

उर्मिला—निर्मला, मुझे गांव में रहना पड़े तो जरा भी जी न लगे। देखो, हम नगर में रहकर कैसे सुन्दर वस्त्र पहनती हैं, नाना प्रकार के व्यंजन खाती हैं, नाटक-तमाशे देखती हैं, बाग-बगीचों में सैर करती हैं और सदैव रंग-रेलियां मनाती हैं।

निर्मला—(अभिमान से) मुझसे कहती हो? मैं तो कभी भी तुम्हारे साथ अदला-बदली न करूं। माना कि हम मोटा-झोंटा खाते हैं, लेकिन हमें रात-दिन चिंता तो नहीं घेरे रहती। तुम्हें तो सदैव लगी रहती है। हानि-लाभ दो जुड़वां भाई हैं। जो आज राजा है, वही कल कंगाल है। यहां तो सदैव एक-रस रहते हैं। किसान धनवान नहीं बन सकते, लेकिन अन्न-वस्त्र की तो उनको कमी हो ही नहीं सकती।

उर्मिला—अन्न की एक ही कही। तुम तो पशु हो। रीति-नीति, आचार-व्यवहार क्या जानो? कितना ही मरो-खपो, तुम और तुम्हारी संतान एक दिन इसी खाद के ढेर पर प्राण-त्याग कर देगी और बस।

निर्मला—इससे क्या! मरना तो एक दिन सभी को है। खेती का काम कठिन है, पर हमें किसी का भय नहीं, न किसी को मस्तक झुकाना पड़ता है। नगर में रहते हुए मनुष्य का चित्त चंचल रहता है। क्या जाने, कल तुम्हारा पति मद्य-सेवी बनकर जुआरी और वेश्यागामी हो जाए। ऐसी बातें आये दिन सुनने में आया करती हैं।

मथुरा चारपाई पर पड़ा हुआ यह बातें सुन रहा था। मन में सोचने लगा, मेरी स्त्री कहती तो सच है। हम बालपन से ही खेतों के काम में लगे रहते हैं कि हमें कुकर्म करने का ध्यान तक नहीं आता, पर दुःख यही है कि हमारे पास कुछ नहीं। हमारे पास खेत नहीं हैं। यदि मेरे पास धरती काफी हो जाए तो फिर चांदी है।

संयोग से अधर्म भी वहां बैठा यह बातें सुन रहा था। मथुरा में धरती की लालसा उत्पन्न होते देखकर प्रसन्न हो कहने लगा कि इसी तृष्णा के वश एक दिन इसका सर्वनाश करूंगा।

## 2

इस गांव के समीप एक जमींदारिन रहती थी, जिसके पास दो सौ बीघे भूमि थी। उसने एक

बूढ़ा सिपाही कारिंदा रख छोड़ा था। वह कारिंदा असामियों को बड़ा दुःख देता था। मथुरा अपने पशुओं को संभाल-संभालकर रखता था, पर कभी-कभी वे उसके खेत-खलिहान में चले ही जाते थे। कई बार उसकी ओर कारिंदे की लड़ाई हुई। मथुरा अत्यंत दुःखी हो गया था।

कुछ दिन उपरांत यह चर्चा फैली कि बुढ़िया अपनी रियासत बेचती है और गांव का बनिया उसे मोल लेने को तैयार है। गांव वाले डरे कि यदि बनिया मालिक बन गया, तो उसके सिपाही कारिंदे से भी अधिक दुःख देंगे। उचित यह है कि सब मिलकर रियासत खरीद लें, परन्तु अधर्म ने उनमें ऐसी फूट डाली कि वे लोग कोई निश्चय न कर सके। तब उन्होंने फैसला किया कि लोग अपने-अपने नाम से भूमि खरीदें। बुढ़िया इस पर भी राजी हो गई। एक किसान ने पचास बीघा धरती बुढ़िया से इस शर्त पर मोल ली कि आधा दाम तुरन्त दूंगा और आधा एक वर्ष पीछे।

यह सुनकर मथुरा के मन में भी ईर्ष्या उत्पन्न हुई। उसने विचारा कि कुछ भी हो, चालीस बीघा धरती अवश्य मोल लेनी चाहिए। सौ रुपये घर में जमा थे, बाकी कुछ अनाज और बैल बेचकर चालीस बीघा धरती खरीद ही ली। आधा दाम पहले दे दिया, आधा दो वर्ष पीछे चुका देने का वचन दिया।

मथुरा बड़ा पुरुषार्थी था। खूब मेहनत से खेत जोते-बोए। फसल अच्छी लगी। दो वर्ष के भीतर-भीतर ऋण चुक गया। अब वह अपने खेतों, पशुओं, भूसे, खलिहान, चरांद को देखकर फूला न समाता। यह खेत वहां पहले भी थे और मथुरा उन्हें नित्य देखा भी करता था, परन्तु ममत्व हो जाने के कारण उनको देखने में अब कुछ और ही आनन्द मिलता था।

3

अब मथुरा के पास अपनी जमीन थी और उसके दिन सुख के कट सकते थे; परन्तु पड़ोसी बड़ा दुःख देने लगे। कभी कोई खेत में बैल छोड़ देता, कभी गांव के बालक चरांद में डंगर चराने लगते। पहले-पहले तो वह सब सहन करता रहा, पर कहां तक करे? उसने विचारा कि यदि इस प्रकार चुप लगाए रहूंगा तो यह चैन न लेने देंगे। आखिर उसने नालिश करके कई मनुष्यों पर दंड लगवा दिया। लोग इससे जलकर और भी दुःख देने लगे।

एक रात दयाराम ने मथुरा की धरती में से सारे वृक्ष काट डाले। उसने प्रातःकाल जाकर देखा कि सारे वृक्ष कटे पड़े हैं। आग हो गया। सोचने लगा, यह किसकी शरारत है? कोई एक-आध वृक्ष काट लेता तो खैर, कुछ बात न थी, पर इस चांडाल ने तो एक भी वृक्ष न छोड़ा। हो न हो, यह उपद्रव तो दयाराम ने किया है।

बस, क्रोध से भरा हुआ वह दयाराम के घर पहुंचा और बोला—तुमने वृक्ष क्यों काटे। दयाराम लड़ने-मरने पर तैयार हो गया—कैसे वृक्ष? किसने काटे? जाओ, नहीं तो अभी सिर फोड़ देता हूं। मथुरा भला यह बातें कब सह सकता था? तुरन्त कचहरी में पहुंचा और नालिश ठोंक दी। फैसला होने पर दयाराम कोरा बच गया। वृक्ष काटने का कोई साक्षी न था। मथुरा जल-भुनकर हाकिमों को गालियां देने लगा कि तुम चोरों को छोड़ देते हो, तुम स्वयं चोर हो इत्यादि।

तात्पर्य यह है कि अब कोई दिन ऐसा न था कि पड़ोसियों से उसका लड़ाई-झगड़ा न हो। पहले जब घर की एक बिस्वा धरती पास न थी, तो वह बड़ा सुखी था। अब नित्य क्लेश रहता था। कुछ समझ में न आता था कि क्या करूं।

इन्हीं दिनों गांव में यह चर्चा हुई कि लोग घर-बार छोड़कर किसी नये देश में जाने का विचार कर रहे हैं। मथुरा बड़ा प्रसन्न हुआ कि उजाड़ हो जाने पर बहुत-सी धरती मिल जाएगी, आनन्दपूर्वक दिन काटूंगा।

एक दिन मथुरा के घर में एक अतिथि आया। मथुरा ने उसका बड़ा आदर-सत्कार किया। रात्रि को भोजन करते समय अतिथि बोला कि सरकार ने पंजाब में एक नई बस्ती बसाई है। मनुष्य पीछे पच्चीस बीघा जमीन मिलती है। जमीन बड़ी सुंदर है। अभी एक मनुष्य खाली हाथ वहां आया था, दो वर्ष के अंदर मालामाल हो गया।

यह सुनकर मथुरा को तृष्णा ने आ घेरा। कहने लगा—मैं इस अंधकूप में क्यों सड़ूं। घर-बार बेचकर उस नई बस्ती में ही क्यों न चला जाऊं? यहां तो पड़ोसियों ने विपत्ति में जान डाल रखी है। परंतु पहले जाकर देख आऊं।

उन दिनों रेल न थी। तीन सौ मील पैदल चलने का कष्ट उठाकर वहां पहुंचा। देखा कि अतिथि सच कहता था। मनुष्य पीछे पच्चीस बीघा जमीन मिली हुई है। यदि कोई चाहे तो एक रुपया बीघा पर अधिक धरती भी मोल ले सकता है।

बस फिर क्या था, देख-भाल करके तुरंत घर को लौट आया और धरती, मकान, पशु आदि सब बेच-बाचकर नवीन बस्ती को चल दिया। हाय तृष्णा!

## 4

मथुरा कुटुम्ब सहित नई बस्ती में पहुंचा और चौधरियों से मित्रता करके एक सौ पैंतीस बीघा धरती ले ली और मकान बनाकर वहां निवास करने लगा।

इस बस्ती में यह रीति थी कि एक ही खेत को लगातार दो वर्ष बाहने-बोने के पीछे धरती छोड़ना पड़ता था कि ताकि धरती निकम्मी न होने पावे। लोभ पाप का मूल है। पहले-पहले तो मथुरा आनंद-सहित अपना काम करता रहा, परन्तु अब उसके ध्यान में 135 बीघा धरती भी थोड़ी थी। उसकी लालसा तो यह थी कि सारी धरती में गेहूं बोए। धरती परती छोड़े तो कहां से छोड़े? फिर उसने देखा कि बहुत लोग पंचायत से अलग जमीन लेकर खेती करके धन-संचय करने लगे हैं। अतएव वह सदा चिंताग्रस्त रहने लगा।

फल यह हुआ कि वह दूसरों से खेत लेकर बटाई पर खेती करने लगा। यद्यपि बहुत-सा धन एकत्र कर चुका था, तिस पर भी तृष्णा बढ़ती ही जाती थी। तीसरे वर्ष ठीक फसल के समय जब बटाई वाली धरती में गेहूं पके खड़े थे, तो मालिक ने अपनी धरती छुड़ा ली। फिर तो मथुरा के क्लेश की कोई सीमा न रही। कहने लगा कि यदि आज यह धरती मेरी अपनी होती, तो क्या ऐसा हो सकता था।

दूसरे दिन मालूम हुआ कि पड़ोसी अपनी तेरह सौ बीघा धरती पंद्रह सौ रुपये में बेचता है। सौदा पंक्का हो रहा था कि अकस्मात् एक अतिथि आ पहुंचा।

अतिथि—(मथुरा से) तुम बड़े ही मूर्ख हो कि पंद्रह सौ रुपये में तेरह सौ बीघा धरती

मोल लेते हो। गुजरात देश में क्यों नहीं चले जाते? वहां धरती बड़ी सस्ती है। मैंने वहां एक हजार रुपये में तेरह हजार बीघा धरती मोल ली है। वहां का राजा बड़ा सीधा-सादा है। बस, वहां जाकर उसे प्रसन्न कर लो, जितनी धरती चाहोगे, मिल जाएगी।

मथुरा ने उसका कहना मान लिया और इस बस्ती में धरती लेने का विचार छोड़ दिया।

5

दूसरे दिन मथुरा कुटुम्ब को बस्ती में छोड़कर एक नौकर साथ ले, एक हजार रुपये पल्ले बांध, गुजरात को चल दिया। पांच सौ मील चलने पर वहां पहुंचकर उसने देखा कि सब लोग डेरों में रहते हैं, न कोई धरती बोता है, न अन्न खाता है। गाय, भैस, घोड़े इत्यादि तराई में चरते-फिरते हैं। स्त्रियां दूध दुहकर मक्खन आदि बना लेती हैं, यही उनकी जीविका है। सब लोग हंसते-खेलते, गाते-बजाते, आनन्द-सहित काल व्यतीत कर रहे हैं। कोई झगड़ा है, न लड़ाई। सब-के-सब अनपढ़ और मूर्ख हैं। परन्तु कपट का नाम नहीं।

मथुरा को देखकर वे लोग बड़े आनन्दित हुए और बड़ी आव-भगत से उसे एक डेरे में ले गए। मथुरा ने उन्हें कुछ पदार्थ भेंट किए।

लोग–(भेंट लेकर) महाशय, यहां की यह रीति है कि जो कोई हमें भेंट देता है, उसके बदले में हम उसे कुछ अवश्य देते हैं, इस कारण आप बतालइए कि आप क्या चाहते हैं।

मथुरा–मुझे केवल धरती की अभिलाषा है। हमारे देश में बस्ती बढ़ जाने के कारण माता ने फल देना छोड़ दिया है। तुम्हारी धरती अच्छी मालूम होती है।

लोग–(हंसकर) हां-हा! यह बात तो नहीं। धरती जितनी चाहो ले लो, परन्तु हम अपने राजा से पूछ लें।

6

इतने में राजा भी वहां आ गया। यह बातें सुनकर मथुरा से कहने लगा–हां, जितनी भूमि चाहो ले लो।

मथुरा–मैं आपको धन्यवाद देता हूं, मुझे बहुत नहीं चाहिए। हां, इतनी बात है कि धरती नापकर पट्टा लिख दीजिए। मरना-जीना बना हुआ है, लिखा-पढ़ी बिना सौदा ठीक नहीं होता। आज़ आप दे दें, कल स्यात् आपकी संतान मुझसे धरती छीन ले तो क्या बना लूंगा?

राजा–बहुत ठीक, धरती नाप-कर पट्टा लिख देंगे।

मथुरा–दामं क्या होंगे?

राजा–हम एक बात जानते हैं, दूसरी नहीं। बस एक दिन की एक सहस्र मुद्रा।

मथुरा–दिन का क्या हिसाब है, मैंने नहीं समझा।

राजा–भाई साहब, बीघा-सीघा हम कुछ नहीं जानते, हम तो एक दिन की एक सहस्र मुद्रा लेते हैं। सूर्योदय से सूर्यास्त तक जितना चक्कर कोई मनुष्य काट लें, उतनी ही धरती

उसकी हो जाती है।

मथुरा–क्या कहा? एक दिन में तो मनुष्य बड़ा भारी चक्कर काट सकता है।

राजा–हां, तो क्या हुआ। परन्तु एक बात यह है कि जहां से चलोगे, सूर्यास्त से पहले-पहले तुम्हें वहीं आना पड़ेगा।

मथुरा–भला चक्कर का चिह्न कौन लगाएगा?

राजा–तुम एक कुदाल ले जाना और गढ़े देते जाना, परन्तु यह याद रहे कि जहां से चलो सूर्यास्त से पहले वहीं आ जाओ।

मथुरा–बहुत अच्छा।

यह बातें सुनकर मथुरा अत्यन्त प्रसन्न हुआ।

7

निद्रा कहां? मथुरा रात-भर इसी सोच-विचार में रहा कि मैं पैंतीस मील का चक्कर सहज में काट सकता हूं। ओ हो, पैंतीस मील! फिर तो मैं बड़ा इलाकेदार बन जाऊंगा। सौभाग्य से दिन भी बड़े हैं। पैंतीस मील धरती बहुत होती है! घटिया धरती बेच डालूंगा, अच्छे-अच्छे खेत आप रख लूंगा।

दिन निकलने के पहले मथुरा की एक क्षण के लिए आंखें झपक गईं। क्या स्वप्न देखता है कि गुजरात देश का राजा सम्मुख खड़ा हंस रहा है। पास जाकर हंसने का कारण पूछा तो जान पड़ा कि राजा नहीं, वह तो गुजरात देश का सूचना देने वाला अतिथि है। तुम कहां! पर मालूम हुआ, वह तो नवीन बस्ती की बात बतलाने वाला बटुक है। समीप जाकर देखने लगा तो बटुक कहां! वहां तो साक्षात् अधर्मराज मुंह बाये खड़े हैं और उनके पैरों के नीचे धोती-कुरता पहने एक पुरुष चित्त मरा पड़ा है। झुककर देखा तो मथुरा! वह भयभीत होकर उठ बैठा। ओ हो, स्वप्न में भी क्या-क्या भयंकर दृश्य दिखाई पड़ते हैं।

सूर्य उगते ही वह राजा-सहित जंगल को चल दिया।

8

जंगल में पहुंचकर राजा ने कहा कि जहां तक दृष्टि जाती है, हमारा ही देश है। कहीं से चक्कर काटना आरम्भ कर दो। देखो, मैं यह छड़ी रख देता हूं। बस, सूर्यास्त से पहले यहीं आ जाना।

मथुरा छड़ी पर एक हजार रुपये रखकर, रोटी पल्ले बांध, छड़ी हाथ में ले, चक्कर काटने लगा। तीन मील चलने पर एक पहर दिन चढ़ आया। उसे गरमी सताने लगी।

मथुरा ने मन में कहा, दिन के चार पहर होते हैं, अभी तो तीन पहर शेष हैं। अभी लौटना उचित नहीं। जूते उतार डालूं, नंगे पैर चलने में सुभीता होगा। तीन मील और जाकर बायीं ओर फिर जाऊंगा। अहा हा! यह टुकड़ा तो बहुत ही अच्छा है, भला यह कहीं छोड़ने योग्य है! यहां तो ज्यों-ज्यों आगे बढ़ता हूं, अच्छी ही अच्छी धरती आती जाती है। (फिर कर) ओ हो! राजा आदि तो कोई दिखाई नहीं पड़ता, शायद दूर निकल आया। अब लौटना

चाहिए। गरमी बढ़ गई है। प्यास से गला सूखा जाता है। उसके बायीं ओर लौटते-लौटते दोपहर हो गई, तब वह जरा दम लेने को बैठ गया। रोटी निकालकर खायी, पानी पिया और फिर चल खड़ा हुआ। सूर्य का तेज सहा न जाता था। गरमी इतनी थी कि शरीर झुलसा जाता था। परन्तु तृष्णा का भूत सिर पर सवार था। करे तो क्या करे! कहने लगा, क्या चिन्ता है! अभी दुःख फिर सुख; चलो। चलते-चलते दूर निकल गया, तब उसे ध्यान आया, यह तो बुरा हुआ। मैंने बड़ी चूक की, अब यदि पूरा घेरा देकर धरती को ठीक चौकोर बनाऊंगा तो सूर्यास्त से पहले छड़ी पर पहुंचना असम्भव है। अच्छा तिकोना ही रहने दो। यहीं से लौट चलो। ऐसा न हो कि सूर्य अस्त हो जाए और में बीच में ही रह जाऊं।

9

मथुरा नाक की सीध में छड़ी की ओर चलने लगा। गरमी के मारे उसका मुंह सूख गया, शरीर जल उठा, पांव घायल हो गए, टांगें थक गईं। ठहरे कैसे? सूर्य उसका चाकर तो था नहीं कि उसके लिए खड़ा रह जाता।

सोचने लगा—हाय-हाय! यह मैंने किया? मुझे क्या लालच ने मार गिराया। सूर्य डूबने आया, छड़ी का अभी तक कहीं पता ही नहीं, करूं तो क्या करूं! हे भगवान्!

अब साफा सिर से फेंक, लाठी छोड़कर वह दौड़ने लगा।

दौड़ते-दौड़ते छाती लोहार की धौंकनी बन गई। उसका हृदय धड़कने लगा। वह सिर से पैरों तक पसीने में डूब गया। उसकी टांगें लड़खड़ा गईं। उसने समझा कि अब प्राण गये। चिल्ला पड़ा—हाय, सारी के लालच में आधी भी खो बैठा! परन्तु इतना कष्ट उठाकर यदि ठहर जाऊंगा, तो लोग मुझे महामूर्ख समझेंगे। दौड़ो; जैसे बन सके, छड़ी पर पहुंचो।

इतने में उसे विराट देशवासियों का शब्द सुनायी देने लगा। सूर्य डूबने को हुआ, लाली छा गई। छड़ी सामने दिखाई देने लगी, पास राजा बैठा है, छड़ी पर एक सहस्र मुद्रा पड़ी हुई है। उसे रात्रि वाला स्वप्न स्मरण हुआ। निराश होकर बोला—धरती तो मिल गई, परन्तु क्या मैं छड़ी तक पहुंच सकता हूं?

इतने में सूर्य अस्त हो गया। टीले पर वे किस प्रकार पहुंचे? वह चिल्ला उठा—हाय-हाय! मेरा सारा परिश्रम निष्फल हुआ, सूर्य अस्त हो गया।

लोग टीले पर बैठे हुए पुकारने लगे—नहीं-नहीं; सूर्य अभी अस्त नहीं हुआ, दौड़ो।

वह जी तोड़कर दौड़ा और अन्त में टीले पर चढ़ गया। देखा कि छड़ी पड़ी है, राजा पास बैठा हंस रहा है। फिर स्वप्न याद आया, उसकी टांगे कांप गईं। वह मुंह के बल पृथ्वी पर गिर पड़ा।

गिरते हुए उसका हाथ छड़ी को जा लगा। राजा बोला—बड़ा उद्यमी है, इसने कितनी धरती पर अधिकार जमा लिया !

नौकर जाकर उठाने लगा तो देखा कि मथुरा के मुख से रुधिर की धारा बह रही है और वह मरा पड़ा है।

फिर क्या था, सबने वहीं जंगल से लकड़ियां एकत्र करके उसका दाह-कर्म किया और सबको विदित हो गया कि उसे केवल डेढ़ गज भूमि की आवश्यकता थी।

# अंडे के बराबर दाना

एक समय खेलते-खेलते नदी में से बालकों को अंडे के बराबर अनाज का एक दाना मिला। पास से एक राही जा रहा था, उसने एक आने में मोल लेकर उस दाने को किसी राजा के हाथ बेच डाला।

राजा देखकर बड़ा चकित हुआ। सारे मंत्रियों को एकत्र करके पूछने लगा कि यह क्या है? कोई न बता सका। राजा ने उसे खिड़की में रख दिया। एक दिन मुर्गी ने आकर उस दाने में छेद कर दिया, तब मंत्रियों ने जाना कि वह अनाज का दाना है।

राजा ने अपने राज्य के समस्त विद्वानों को आज्ञा दी कि खोज लगाएं कि ऐसा दाना किस देश में उगता है। विद्वानों ने पुस्तकें छान मारीं, कुछ पता न चला। उन्होंने आकर राजा से निवेदन किया कि महाराज, हमारी पुस्तकों में इस दाने की कहीं व्याख्या नहीं मिलती, किसी किसान को बुलाकर पूछना चाहिए।

राजा ने सेवक भेजकर एक किसान को बुलाया। किसान बूढ़ा, कुबड़ा, पीत बदन, मुंह में दांत न पेट में आंत, आंखों से अंधा, कानों से बहरा, दोनों हाथों में लाठियां लिये, गिरता-पड़ता राजा के सामने आया।

राजा—(हाथ में दाना लेकर) तुम बतला सकते हो कि ऐसा दाना किस देश में उत्पन्न होता है? तुमने ऐसा दाना कभी मोल लिया है अथवा अपने खेत में बोया है?

किसान—(दाना टटोलकर) पृथ्वीनाथ, मैंने ऐसा दाना कभी नहीं देखा, न कभी मैंने मोल लिया, न कभी बोया। मैंने तो यही साधारण दाने देखे हैं। स्यात् मेरे पिता को कुछ मालूम हो, उनसे पूछ देखिए।

राजा ने उसके पिता को बुला भेजा। पिता के हाथ में एक लाठी थी। वह बेटे से अच्छा था। आंख-कान ने भी जवाब न दिया था।

राजा—(दाना दिखाकर) बाबा, यह दाना किस देश का है? तुमने ऐसा दाना कभी खरीदा अथवा बोया है?

पिता—महाराज, मैंने ऐसा दाना कभी नहीं बोया। मोल लेने के विषय में मेरी यह विनती है कि मेरे समय में रुपये की चाल न थी। अनाज के बदले में ही सब व्यवहार चलता था। हां, इतना कह सकता हूं कि हमारे समय में आजकल से दाना बड़ा पैदा होता था। स्यात् मेरे पिता को कुछ मालूम हो, उन्हें बुलवा भेजिए।

राजा ने उसके पिता को बुलाया। वह हट्टा-कट्टा, नख-शिख से ठीक, हाथ में लाठी न सोटा, राजा के सामने आया। राजा ने उसे दाना दिखाया और पहले की भांति वही प्रश्न किया।

बूढ़ा—(हाथ में दाना लेकर) स्वामी, यह दाना मैंने बहुत दिनों से देखा है। (चखकर) हां, ठीक वही है।

राजा—भला यह तो बतलाओ कि ऐसा दाना कब और कहां होता था? तुमने ऐसा दाना मोल लेकर कभी अपने खेत में बोया था?

बूढ़ा—मेरे समय में सब जगह ऐसा ही दाना होता था, मैं ऐसे ही दानों से पला हूं। हमारे खेत में सर्वदा ऐसे ही दाने उगा करते थे।

राजा—परन्तु उन्हें तुम कहीं से मोल लाया करते थे क्या?

बूढ़ा—(हंसकर) महाराज, उस समय मोल लेने अथवा बेचने का पापकर्म कोई नहीं करता था। हम रुपये का नाम तक भी नहीं जानते थे। सबके पास काफी अनाज होता था।

राजा—तुम्हारे खेत कहां थे?

बूढ़ा—परमात्मा की पृथ्वी हमारे खेत थे। जो जहां चाहता था, हल चला सकता था। धरती किसी एक आदमी की न थी। सब लोग अपने हाथों की कमाई से पेट भरते थे।

राजा—अच्छा, पहले यह बतलाओ कि उस समय धरती ऐसा बड़ा दाना क्यों उत्पन्न करती थी, अब क्यों नहीं करती? दूसरे, तुम्हारा पोता दो लाठियों के सहारे चलता है, तुम्हारा बेटा एक लाठी के सहारे, और तुम बिना सहारे चलते हो। तुम्हारी आंखें अच्छी हैं, दांत एक भी नहीं टूटा। यह बात क्या है?

बूढ़ा—स्वामी, इसका कारण यह है कि इस समय मनुष्यों ने अपना काम करना छोड़ दिया है। दूसरों की कमाई से अपना उदर पालन करते हैं। प्राचीन समय में लोग परमात्मा की आज्ञा पालन करके अपने हाथों से प्राप्त की हुई वस्तु को अपनी वस्तु समझते थे, दूसरों की कमाई पर हाथ नहीं बढ़ाते थे।

# धर्मपुत्र

किसी महात्मा के वरदान से एक अति निर्धन किसान के एक पुत्र हुआ। महात्मा ने यह बतला दिया था कि जन्म होते ही किसी पुरुष को बालक का धर्मपिता और किसी स्त्री को उसकी धर्ममाता बना देना, नहीं तो बालक को जान की जोखिम है।

पुत्र-जन्म के अगले दिन किसान ने एक पड़ोसी से कहा कि मेरे बालक के धर्मपिता बन जाइए। उसने उत्तर दिया कि मैं ऐसे कंगाल के पुत्र का धर्मपिता नहीं बनता। इस पर बेचारा किसान सारे गांव में फिरा, पर किसी ने उसके पुत्र का धर्मपिता बनना स्वीकार न किया। तब वह निराश होकर दूसरे गांव चल दिया। राह में एक महापुरुष से उसकी भेंट हुई।

महात्मा—बच्चा, कहां जाते हो?

किसान—महाराज, कहां जाते हो? परमात्मा ने इस बुढ़ापे में आंखों का तारा, जीवन का सहारा, नाम लेवा, पानी देवा एक पुत्र दिया है। उसके धर्मपिता-माता बनाए बिना उसका जीना कठिन है। महात्मा का वरदान ही ऐसा है। मेरे निर्धन होने के कारण कोई उसका धर्मपिता नहीं बनता। अब किसी दूसरे गांव में जाता हूं, शायद कोई दया करके बालक का धर्मपिता बन जाए।

महात्मा—ओह, यह बात है। मैं बन जाता हूं।

किसान—(प्रसन्न होकर) आपने मुझ पर बड़ी दया की, मगर अब उसकी धर्ममाता कौन बने?

महात्मा—यहां से थोड़ी दूर पर एक नगर है। चौराहे पर एक धनी वणिक का घर है, वहां चले जाओ। द्वार पर ही तुम्हारी उससे भेंट हो जाएगी। यह सब वृत्तांत सुनाकर कहना

कि आप अपनी पुत्री से कह दीजिए कि मेरे पुत्र की धर्ममाता बन जाए।

किसान—ऐसे धनी पुरुष से यह बात कैसे कह सकता हूं? वह मुझसे शायद बात न करे।

महात्मा—नहीं, ऐसी बात नहीं। तुम तुरन्त चले जाओ।

किसान उस सौदागर के पास पहुंचा। उसने बड़े हर्ष से अपनी पुत्री को उसके पुत्र की धर्म-माता बनाना मंजूर कर लिया।

2

यह बालक बड़ा पराक्रमी और बुद्धिमान था। दस वर्ष की अवस्था में उसकी बुद्धि ऐसी अच्छी थी कि जो विद्या अन्य बालक पांच वर्ष में सीख सकते थे, वह एक वर्ष में सीख लेता था।

एक बार दीपमाला के अवसर पर बालक माता-पिता की आज्ञा लेकर नगर में अपनी धर्ममाता को प्रणाम करने गया। संध्या समय घर लौट आने पर व पिता से कहने लगा—

पिताजी. अपनी धर्ममाता को तो प्रणाम कर आया, पर धर्मपिता के दर्शन करना भी आवश्यक है। कृपा करके मुझे बताइए, उनका स्थान कहां है?

पिता—बेटा, हमें स्वयं इसका बड़ा दुःख है कि हम उनका निवास-स्थान नहीं जानते। तुम्हारे नामकरण के बाद हमने उन्हें कभी नहीं देखा। क्या जाने मर गए कि जीते हैं!

बालक—मैं उनके दर्शन करूंगा। आज कृपा कर मुझे आज्ञा दीजिए। उद्योग करने से कहीं न कहीं भेंट हो ही जाएगी।

माता-पिता ने बालक को आज्ञा दे दी और उसने घर से बाहर निकलकर जंगल की राह ली।

3

अकस्मात् राह में एक महात्मा दिखाई पड़े।

महात्मा—बेटा, कहां जाते हो?

बालक—अपने धर्मपिता की खोज में। मैंने आज तक कभी उनके दर्शन नहीं किए। मुझे उनके दर्शन की बड़ी अभिलाषा है, पर मेरे माता-पिता की आज्ञा लेकर मैं अपने धर्मपिता को ढूंढ़ने जाता हूं।

महात्मा—वाह-वाह! लो, तुम्हारा काम बन गया। मैं ही तुम्हारा धर्मपिता हूं।

बालक ने प्रसन्न होकर उनके चरण छुए और पूछा—तो अब आप किधर जा रहे हैं? यदि मेरे घर चलने का विचार है तो अहोभाग्य, नहीं तो मैं आपके साथ चलूंगा।

महात्मा—मुझे इस समय तुम्हारे घर चलने का अवकाश नहीं, और बहुत काम करने हैं। मैं कल निज-स्थान को लौटूंगा। तुम कल वहां आ जाना।

बालक—मैं आपका घर नहीं जानता, आऊंगा कहां?

महात्मा—कल प्रातःकाल अपने घर से बाहर निकलकर सीधे पूर्व दिशा की राह लेना।

कुछ दूर चलकर तुम्हें जंगल मिलेगा। वहां एक घाटी है। उस घाटी में बैठकर तनिक विश्राम करके देखना कि क्या होता है। जो कुछ देखो, उसे भूलना नहीं। फिर वहां से आगे चल देना। जंगल निकल जाने पर एक बाग आएगा। उसमें सुनहरी छत वाला स्थान मेरा घर है मैं द्वार पर ही तुम्हें मिल जाऊंगा।

बालक–जो आज्ञा।

यह कहकर धर्मपिता अन्तर्धान हो गए और बालक अपने घर लौट आया।

4

दूसरे दिन प्रातःकाल बालक ने जंगल की राह ली। पूर्व दिशा की ओर चलते-चलते वह घाटी में पहुंच गया। देखा कि बीच में चीड़ का एक वृक्ष है, उसी शाखा में रस्से से बंधा हुआ एक बड़ा शहतीर लटक रहा है और ठीक उसके नीचे शहर से भरा हुआ एक कुंड है। बालक बैठकर देखने लगा। इतने में बच्चों के संग उसे एक रीछनी आती दिखाई दी। वे सब दौड़कर मधुकुंड के पास पहुंचे। रीछनी लटकते हुए शहतीर को सिर से ढकेलकर मधु खाने लगी और बच्चों ने भी वैसा ही किया। इतने में शहतीर उलटकर बच्चों को लगी। रीछनी ने उसे फिर धक्का दिया। वह उलटकर एक बच्चे की पीठ पर लगी, बच्चे भाग गए। रीछनी ने शहतीर को फिर बड़े जोर से धक्का दिया। उस समय बच्चे आकर मधु खाने लगे थे। बल्ली उलटकर एक बच्चे को ऐसी लगी कि वह मर गया। रीछनी को क्रोध आ गया। उसने बल्ली को ऐसा झटका दिया कि रस्सा टूट गया, बल्ली रीछनी के सिर पर गिरी और वह मर गई।

5

बालक इस दृश्य का अर्थ कुछ न समझा और वहां से चल दिया। बाग में पहुंचकर फाटक पर धर्मपिता से उसकी भेंट हो गई। वह बालक को भीतर ले गया। बालक ने ऐसा सुन्दर और रमणीक स्थान कभी नहीं देखा था। धर्मपिता ने उसे सारा महल दिखाया और तब एक द्वार पर खड़ा होकर कहने लगा–

'बेटा, देखो, इस द्वार में ताला नहीं, केवल मोहर लगी हुई है। यह द्वार खुल सकता है, परन्तु तुम कभी इसे खोलने का इरादा न करना। जब तक चाहो, इस घर में रहो, पर इस द्वार को कभी न खोलना। यदि भूलकर कभी खोल बैठो तो रीछनी वाला दृश्य याद रखना, भूल न जाना।

अगले दिन धर्मपिता तो कहीं बाहर चला गया, धर्मपुत्र वहां आनन्दपूर्वक निवास करने लगा। रहते-रहते तीन वर्ष बीत गए। एक दिन मोहर वाले द्वार पर खड़ा होकर वह विचार करने लगा कि धर्मपिता ने इस द्वार को खोलने का निषेध क्यों किया है, देखूं तो इसके भीतर है क्या?

धक्का देने पर मोहर टूट गई, द्वार खुल गया। देखा कि अन्दर बड़ा दालान है। बीच में एक सिंहासन पड़ा हुआ है और उस पर एक गदा रखी हुई है। धर्मपुत्र ने झट से सिहासन

पर चढ़कर गदा उठा ली। गदा उठाते ही दालान तो लोप हो गया, उसे सारा संसार दृष्टिगोचर होने लगा। कहीं समुद्र, कहीं धरती, कहीं जंगल, कहीं बस्ती, कहीं उजाड़, कहीं पुण्यात्मा, कही पापात्मा—सब-के-सब आंखों के सामने आ गए। अब धर्मपुत्र ने विचारा कि चलो, अपने खेत तो देखें कि अनाज कैसा पैदा हुआ है। देखता क्या है कि खेती पकी खड़ी है और दूलो चोर रात को चोरी से फसल काटकर अपने घर ले जाना चाहता है। धर्मपुत्र ने सोचा कि यह तो सारी खेती ही चुरा ले जाएगा, मुझे पिता को जगा देना उचित है। उसने अपने पिता को जगा दिया। पिता ने पड़ोसियों को जगाकर खेत में पहुंचकर दूलो को पकड़ लिया और उसे कारागार में भिजवा दिया।

तब धर्म-पुत्र ने विचारा कि चलो, अपनी धर्ममाता को देखें कि वह क्या करती हैं। धर्ममाता का विवाह एक सौदागर से हो चुका था। इस समय वह सोयी पड़ी थी। उसका पति उसे सोती छोड़कर किसी परस्त्री के पास चल दिया था। धर्मपुत्र ने यह दशा देखकर धर्ममाता को जगा दिया और कहा कि तुम्हारा पति इस समय अमुक स्त्री के पास गया है। धर्ममाता उस स्त्री के घर जाकर अपने पति को निकाल लायी और अपनी सौत को बहुत मारा।

6

इसके बाद धर्मपुत्र ने देखा कि उसकी माता झोंपड़े में सोयी हुई है, एक चोर भीतर घुसकर उसका सन्दूक तोड़ने लगा है। माता जाग उठी, चोर मारने दौड़ा। धर्मपुत्र ने क्रोध से चोर को गदा मारी, चोर तुरन्त मर गया और गदा हाथ से छूट गई।

गदा छूटते ही संसार का दृश्य जाता रहा। फिर वही दालान था और बाहर से धर्मपिता आकर खड़ा था। उसने धर्मपुत्र को सिंहासन से नीचे उतारकर कहा—

'आखिर तुमने मेरी आज्ञा भंग की। देखो, पहला पाप तुमने यह किया कि मोहर तोड़ी, दूसरा पाप यह कि सिंहासन पर बैठकर मेरी गदा हाथ में ली, तीसरा पाप यह कि गदा हाथ में लेकर तुमने जगत् में इतना पाप फैला दिया कि यदि तुम आधा घंटा और बैठे रहते तो आधा संसार नष्ट हो जाता। देखो, मैं स्वयं सिंहासन पर बैठकर तुम्हें दिखाता हूं कि तुमने क्या कर डाला।'

यह कह, उसने सिंहासन पर बैठकर गदा हाथ में ले ली। फिर संसार आंखों के सामने आ गया।

धर्मपिता—देख, तूने अपने पिता की क्या दुर्दशा कर दी है! दूलो चोर कारागार में रहकर सब प्रकार के दुष्कर्म सीख आया है। अब उसका सुधार असम्भव है। वह तेरे पिता के दो बैल चुरा चुका है। इस समय वह खलिहान में आग जलाने को तैयार है। यह सब तेरी ही करतूत है।

धर्मपुत्र अपने पिता का खलिहान जलता दखकर शोकातुर हुआ।

धर्मपिता—देख, अब इधर देख, यह तेरी धर्ममाता का पति है। इसने परस्त्री-गामी होकर अपनी विवाहिता स्त्री को त्याग दिया। इसकी पहली प्रिया वेश्या बन गई है। तेरी धर्ममाता दुःख से पीड़ित होकर मद्यसेवनी हो गई है। देख, अच्छा अब यह अपनी माता को

देख कि वह क्या कर रही है–

माता कह रही थी–क्या अच्छा होता यदि चोर उस रात मुझे मार डालता, मैं इन पापों से बच जाती।

तब धर्मपिता ने धर्मपुत्र को कारागार का दृश्य दिखाया कि दो सिपाही एक डाकू को पकड़े खड़े हैं।

धर्मपिता–देख, इस डाकू ने दस मनुष्यों का वध किया है। उचित यह था कि वह अपने पाप-कर्मों पर आप पश्चाताप करता, परंतु तूने उसे मारकर उसके सारे पाप अपने ऊपर ले लिये। पाप-कर्म का फल भोगना ही पड़ेगा। यदि तू रीछनी वाला दृश्य स्मरण रखता तो तेरी यह दशा न होती। देख, रीछनी ने पहली बार शहतीर ढकेला तो बच्चे डर गए, फिर ढकेला तो एक बच्चा मर गया, तीसरी बार ढकेला तो आप प्राण खो बैठी। वही तूने किया। अब उपाय यही है कि तीस वर्ष तप करके तू डाकू के पापों के प्रायश्चित कर, नहीं तो उसके बदले तुझे नरक भोगना पड़ेगा।

धर्मपुत्र–डाकू के पापों का प्रायश्चित मैं किस भांति कर सकता हूं?

धर्मपिता–जितना पाप तूने जगत् में फैलाया है, उसको दूर कर देना ही डाकू और अपने पापों का प्रायश्चित कर देना है।

धर्मपुत्र–मैं संसार से पाप कैसे दूर कर सकता हूं?

धर्मपिता–पूर्व दिशा को जाने पर तुझे खेत में कुछ मनुष्य मिलेंगे। निज बुद्धि अनुसार उन्हें शिक्षा देना और रास्ते में जो कुछ देखो, उसे स्मरण रखना। चौथे दिन तुझे एक जंगल मिलेगा। वहां एक कुटिया है। उसमें एक साधु निवास करता है। उसे सारा वृत्तांत सुना देना। वह तुझे प्रायश्चित करने की क्रिया बतला देगा। उसकी आज्ञानुसार तप करने से तेरे पाप दूर हो जायेंगे।

धर्मपुत्र यह बातें सुनकर वहां से चल दिया।

7

राह में धर्मपुत्र यह विचार करता जा रहा था कि बिना अपने ऊपर पाप लिये, संसार से पाप किस प्रकार नष्ट हो सकता है। पापियों को कारागार भेजने या वध करने से ही जगत् से पाप दूर हो सकता है, और कोई उपाय नहीं।

देखता क्या है कि खेत में एक बछड़ा घुसा है। लोग उसे बाहर निकाल रहे हैं, वह निकलता नहीं। एक बुढ़िया बाहर खड़ी पुकार रही है कि मेरे बछड़े को क्यों मारते हो।

धर्मपुत्र ने किसानों से कहा कि तुम क्यों व्यर्थ हल्ला मचाते हो? बाहर आ जाओ। बुढ़िया आप अपने बछड़े को बुला लेगी।

किसान बाहर निकल आए। बुढ़िया ने बछड़े को पुकारा। वह झट दौड़कर बाहर आ गया और बुढ़िया के हाथ चाटने लगा।

धर्मपुत्र इतना तो समझ गया कि पाप पाप से बढ़ता है बढ़ता है। मनुष्य पाप-कर्म द्वारा पाप नष्ट करने का जितना यत्न करते हैं, उतना ही पाप फैलता है, परंतु इसे नष्ट क्यों करूं? देखो, बुढ़िया के पुकारने पर बछड़ा बाहर न निकलता तो क्या होता।

8

अगले दिन धर्मपुत्र एक गांव में पहुंचा और एक किसान के घर में जाकर चारपाई पर बैठ गया। एक स्त्री मैले वस्त्र से पत्थर की चौकी साफ कर रही थी। वह जितना साफ करती थी, चौकी उतनी ही मैली हो जाती थी।

धर्मपुत्र–माई, यह क्या करती हो?

स्त्री–चौकी साफ करती हूं। मैं तो थक गई, यह किसी तरह साफ ही नहीं होती।

धर्मपुत्र–शुद्ध कैसे हो, वस्त्र तो मैला है। पहले वस्त्र धोकर स्वच्छ कर लो, फिर चौकी तुरन्त साफ हो जाएगी।

स्त्री ने वैसा ही किया, चौकी साफ हो गई। अगले दिन धर्मपुत्र एक जंगल में पहुंचा, देखा कि कुछ मनुष्य एक लोहे की छड़ को मोड़ रहे हैं, पर वह नहीं मुड़ती। लोग अपना चक्कर खाए चले जाते हैं।

बात यह थी कि जिस खम्भे के साथ उन्होंने छड़ का सिरा बांध रखा था, वह स्वयं घूमता था। छड़ मुड़े कैसे? छड़ के साथ-साथ खम्भा चक्कर खाता था और उसके साथ-साथ मनुष्य भी चक्कर खाते जाते थे।

धर्मपुत्र–तुम यह क्या करते हो?

लोग–तुम देखते नहीं कि हम क्या करते हैं। हम छड़ मोड़ रहे हैं। हम परिश्रम करते-करते हार गए, परंतु यह छड़ मुड़ती ही नहीं।

धर्मपुत्र–तुम यह क्या करते हो?

धर्मपुत्र–मुड़े कैसे, खम्भा तो घूम जाता है? यदि पहले खम्भे को स्थिर कर लो, तो छड़ तुरंत मुड़ जाएगी।

किसानों ने वैसा ही किया और छड़ मुड़ गई। अगले दिन धर्मपुत्र को कुछ चरवाहे मिले, देखा कि वे शीत-निवारण के लिए आग जला रहे थे। उन्होंने सूखी लकड़ियां एकत्रित करके आग जलायी। अभी आग जली ही थी कि उन्होंने ऊपर से गीली घास डाल दी। आग बुझ गई। चरवाहों ने कई बार ऐसा ही किया, परंतु आग न जली।

धर्मपुत्र–भाई, कुछ धैर्य धारण करो। पहले आग को भली-भांति दहक लेने दो, प्रचंड हो जाने पर जो डालोगे, भस्म हो जाएगा।

चरवाहों ने वैसा ही किया। आग जलने लगी, परंतु धर्मपुत्र ने इन दृश्यों का तात्पर्य कुछ नहीं समझा।

9

चौथे दिन धर्मपुत्र साधु की कुटिया पर पहुंच गया।

साधु–कौन?

धर्मपुत्र–पापी और महान् पापी। मैं अपने और दूसरों के पापों का प्रायश्चित करने आपके पास आया हूं।

साधु–(बाहर् आकर) कौन-से पाप?

धर्मपुत्र ने आदि से लेकर अंत तक सारा वृत्तांत साधु को कह सुनाया और

बोला—प्रभो, मैं यह तो समझ गया कि पाप से पाप दूर नहीं होता, किन्तु बढ़ता ही है; परन्तु आप कृपा कर यह उपदेश कीजिए कि पाप नष्ट किस प्रकार हो सकता है?

साधु—अच्छा, मेरे साथ आओ।

साधु ने जंगल में जाकर धर्मपुत्र को एक कुठार देकर कहा कि इस वृक्ष को काटकर इसके तने के तीन टुकड़े करके उन्हें आग से झुलस दो। धर्मपुत्र ने वैसा ही किया। तब साधु बोला—अच्छा, अब इन्हें यहां धरती में गाड़ दो। सामने पहाड़ी के नीचे एक नदी बहती है, वहां से मुंह में भर-भरकर पानी लाओ और इन तीनों टुकड़ों को सींचते रहो। पहला टुंड स्त्री, दूसरा किसानों और तीसरा चरवाहों वाला है। जब तीनों टुंड हरे हो जायं तो जान लेना कि तेरी तपस्या पूर्ण हो गई।

यह कहकर साधु अपनी कुटिया में चला गया।

## 10

जब धर्मपुत्र टुंडों को पानी देकर संध्या के समय कुटिया में पहुंचा, तो देखा कि साधु मरा हुआ पड़ा है। उसने साधु का दाह-कर्म किया।

लोगों में यह बात प्रसिद्ध हो गई कि साधु का देहान्त हो गया और उसने धर्मपुत्र को अपना शिष्य बनाकर छोड़ दिया है। साधु की उस प्रांत में बड़ी प्रतिष्ठा थी, इस कारण धर्मपुत्र को अन्न-पानी का घाटा न रहा।

एक वर्ष के पश्चात् दूर-दूर यह चर्चा फैल गई कि धर्मपुत्र नित्य मुंह में पानी भर-भकर लाता है और उससे टुंडों को सींचकर कठिन तपस्या करता है। फिर क्या था, चढ़ावा चढ़ने लगा। संसारी पुरुष स्वार्थ के वश दूर-दूर से उसके पास आने लगे और धर्मपुत्र पुजने लगा। परंतु उसका यह नियम था कि जो कुछ आता, अनाथों को बांट देता, अपने लिए केवल उदर-पूरण योगय अन्न ही रखता और कुछ नहीं।

यद्यपि उसे टुंड सींचते-सींचते कई वर्ष हो गए, परंतु हरा एक भी नहीं हुआ। एक दिन कुटिया के बाहर उसे घोड़े पर सवार कोई मनुष्य जाता दिखाई दिया। धर्मपुत्र ने बाहर जाकर पूछा—तुम कौन हो?

पुरुष—मैं डाकू हूं। मनुष्यों को मारकर, उनका धन चुराकर मौज करता हूं।

धर्मपुत्र—(भय से स्वगत) इसका सुधार असम्भव है और लोग तो मेरे पास आकर अपने पापों पर पश्चाताप करते हैं, किंतु यह तो अपने पापों की प्रशंसा करता है। हाय-हाय, यदि यह डाकू यहां आया-जाया करेगा तो लोग डर के मारे मेरे पास आना छोड़ देंगे फिर मुझे अन्न-पानी भी न मिलेगा। (प्रकट) तेरी वार्ता सुनकर मुझे बड़ा आश्चर्य होता है। लोग तो मेरे पास आकर अपने पाप-कर्मों का स्मरण करके पश्चात् करते हैं, किन्तु तू उन पर घमंड करता है। स्वभावतः तुझे परमेश्वर का भय नहीं है। देख, यहां तेरे आने से लोग भय खाकर मेरे पास आना छोड़ देंगे। इस कारण तू यहां से चला जा और फिर यहां न आना।

डाकू—मैं परमात्मा से नहीं डरता। रही चोरी, सो इसमें पाप ही क्या है? तू तपस्या से पेट भरता है, मैं चोरी से। पेट पालन सबको ही करना पड़ता है। ये बातें तू उन्हीं मूर्खों को सिखलाना, मुझे क्या सिखलाता है। मैं तो परमात्मा के नाम पर कल और दो मनुष्यों

का वध कर डालूंगा। बस कि और कुछ भी? मैं तेरे रुधिर से अपने हाथ रंगना नहीं चाहता। देख फिर मेरे मुंह न लगना।

यह कहकर डाकू वहां से चल दिया।

11

धर्मपुत्र को वहां रहते-रहते आठ वर्ष व्यतीत हो गए। डाकू से भय से लोगों ने कुटिया पर आना छोड़ दिया। धर्मपुत्र को इसका बड़ा खेद हुआ। एक समय उसने चित्त में सोचा—

डाकू सत्य कहता था, मैंने तो निस्संदेह तपस्या को जीविका बना रखा है। साधु ने तो तप करने को कहा था, किंतु मैंने अच्छा तप किया कि महंत बनकर अपने को पुजवाने लगा। जब लोग यहां आकर स्तुति करते हैं तो प्रसन्न होता हूं, जब नहीं आते तो दुःख मानता हूं। क्या इसी का नाम तपस्या है? मान और प्रतिष्ठा के लोभ में हूं। पाप नष्ट तो क्या करता, उल्टा और संचय कर लिये। बस, अब उत्तम यही है कि विरक्त होकर एकांत में बैठकर पहले अंतःकरण शुद्ध करूं, तब कुछ बनेगा अन्यथा नहीं।

यह निश्चय करके वह कुटिया छोड़कर जंगल को चल दिया। मार्ग में उसकी फिर डाकू से भेंट हुई।

डाकू—क्यों, आज कहां चले?

धर्मपुत्र—एकांत सेवन करने, क्योंकि अब मैं ऐसे स्थान पर निवास करना चाहता हूं, जहां कोई न आए।

डाकू—तो पेट कहां से भरोगे?

धर्मपुत्र—जैसी ईश्वरेच्छा, देखा जाएगा।

डाकू तो चल दिया। धर्मपुत्र सोचने लगा, मैंने उसे उपदेश क्यों न किया? आज तो उसका मुख शांत था। संभवतः कुछ सुनकर वह सन्मार्ग पर चलने का उद्योग करता।

धर्मपुत्र—(डाकू को पुकारकर) ओ भाई डाकू, सुनो, परमात्मा सर्वत्र व्यापक है। अब भी मान जाओ, यह दुष्ट कर्म त्याग दो।

डाकू यह सुनकर छुरा निकालकर धर्मपुत्र को मारने दौड़ा। धर्मपुत्र डरकर झट से जंगल में भाग गया।

डाकू—जा! चला जा! छोड़ देता हूं। यदि फिर कभी मेरे सामने आया तो मार ही डालूंगा।

संध्या समय धर्मपुत्र जब टुंड सींचने गया तो उसने देखा कि स्त्री वाला टुंड हरा हो गया।

12

अब धर्मपुत्र विरक्त होकर एकांत-सेवन करने लगा। एक दिन जब वह क्षुधावश होकर कंद-मूल-फल खाने गुफा से बाहर निकला, तो देखता क्या है कि सामने के वृक्ष पर साफे में बंधी रोटी लटक रही है। रोटी लेकर वह गुफा में लौट आया।

जब कभी भूख सताती और वह गुफा से बाहर आता, तब उसे वृक्ष से रोटी मिल जाती। वह सुखपूर्वक काल व्यतीत करने लगा। उसे केवल यह भय बना रहता कि ऐसा न हो कि तपस्या पूर्ण होने से पहले ही डाकू मुझे मार डाले। यदि कभी डाकू की आहट पाता, तो वह गुफा में छिप जाता। दस वर्ष बीत जाने पर वह एक दिन जब टुंडों को पानी दे रहा था, तो उसके चित्त में यह विचार उत्पन्न हुआ; मैं मृत्यु से डरता हूं, यह भी पाप है। कौन जाने कि मैं प्राणांत होने से ही पापों से निवृत्त हो जाऊं। हानि-लाभ सब परमात्मा के हाथ है, मनुष्य किसी का कुछ नहीं बिगाड़ सकता।

इस विवेक के उत्पन्न होते ही वह अभय होकर डाकू की खोज में चला। थोड़ी दूर जाने पर उसे सामने से डाकू आता दिखाई पड़ा। देखता क्या है कि डाकू ने हाथ-पैर बांधे एक मनुष्य को घोड़े पर अपने पीछे बिठा रखा है।

धर्मपुत्र—भाई डाकू, यह कौन है? इसे कहां लिये जाते हो?

डाकू—यह एक धनाढ्य सौदागर का पुत्र है, अपने पिता के धन का पता नहीं बतलाता। मैं इसे जंगल में ले जाकर किसी वृक्ष से बाधंकर इतने चाबुक मारूंगा कि यह आप ही बतला देगा।

धर्मपुत्र—नहीं-नहीं, ऐसा मत करो, इसे छोड़ दो।

डाकू—क्यों, क्या तुम्हारा जी भी मार खाने को चाहता है? हटो, अपना रास्ता लो, नहीं तो अभी मार डालूंगा।

धर्मपुत्र—(निडर होकर) मैं अभय हूं, मरने से नहीं डरता। बस, परमात्मा की यही आज्ञा है कि इस मनुष्य को छोड़ दो।

डाकू—अच्छा, छोड़ देता हूं। देखो, मैंने कितनी बार तुमसे कहा है कि तुम मेरे सामने न आया करो, परन्तु तुम नहीं मानते।

धर्मपुत्र—भाई, अब भी लूटमार छोड़ दो।

डाकू ने कुछ न सुना। वह घोड़ा दौड़ाकर वहां से चल दिया। मनुष्य प्रसन्न होकर धर्मपुत्र का धन्यवाद करता हुआ अपने घर लौट गया।

संध्या समय धर्मपुत्र ने जाकर देखा कि किसानों वाला टुंड हरा हो गया है।

13

दस वर्ष बीत गए। धर्मपुत्र शांत-स्वरूप, राग-द्वेष से रहित, अभय पद को प्राप्त होकर आनंद में मग्न बैठा एक दिन यह विचार करने लगा।

अहा, परमात्मा कैसा कृपालु और दयालु है! उसने मनुष्यों के लिए क्या-क्या अद्‌भुत पदार्थ उपस्थित किए हैं! तिस पर भी मनुष्य दुःख से क्लेशित क्यों है? मेरी समझ में नहीं आता कि मनुष्य सुख से जीवन क्यों व्यतीत नहीं करते? मेरे ध्यान में तो केवल अज्ञान ही इसका मूल कारण है। यदि प्रेम-भाव से प्राणियों को सदुपदेश दिया जाए तो उन्हें सुख मिल सकता है। एकांत में रहना पाप है। मेरा धर्म है कि इस तप से जो कुछ मुझे प्राप्त हुआ है, दूसरों पर उसको प्रकट करूं।

उस समय उसका चित्त दया से परिपूर्ण हो गया। इतने में उसे डाकू दिखाई पड़ा।

पहले तो उसने विचारा कि डाकू को उपदेश करना व्यर्थ है, इतनी बार समझा चुका हूं। परन्तु उसने सोचा कि क्या हुआ, मेरा तो धर्म ही यह है कि प्राणि-मात्र में प्रेम और दया-भाव उत्पन्न करूं।

धर्मपुत्र ने देखा कि डाकू नेत्र नीचे किए मलिन मन उसकी ओर आ रहा है। वह दौड़कर डाकू के चरणों में गिर पड़ा और बोला—भाई, ऐ भाई प्यारे, अपने स्वरूप को विचारो। देखो, तुम्हारे भीतर सत्-चित्त-आनन्द स्वरूप, शुद्ध, नित्य, मुक्त परमात्मा विराजमान हैं। अज्ञान के कारण क्यों दूसरों को कष्ट देते और आप कष्ट भोगते हो? क्यों जन्म-जन्मान्तर के लिए पाप का बोझा इकट्ठा करते हो? भाई, मेरा कहना मानो, अपना सर्वनाश मत करो। मान जाओ, भाई, मान जाओ!

डाकू—(क्रोध से) बस-बस! इस बकवास को छोड़ो। जाओ, अपना काम करो।

परंतु अब धर्मपुत्र वहां से टलने वाला न था। वह डाकू को आलिंगन करके रोने लगा। डाकू का चित्त उसकी यह दशा देखकर तुरंत द्रवित हो गया। वह झट धर्मपुत्र के चरणों में गिर पड़ा और बोला—धर्मपुत्र, आज तुमने मुझे पराजित किया। बीस वर्ष तक मैं तुम्हारा सामना करता रहा। मैंने तुम्हारी एक न सुनी। परन्तु आज बेबस हूं। देखो, पहली बार जब तुमने मुझे उपदेश किया था, मैंने बड़ा क्रोध किया था। फिर जब तुम गुफा में निवास करने लगे, तो मैं समझ गया कि तुम पूर्ण वैरागी हो गए। उसी दिन से मैं तुम्हारे भोजनार्थ वृक्ष में रोटी लटकाने लगा।

तब धर्मपुत्र ने समझा कि स्त्री चौकी तभीं शुद्ध कर सकी जब उसने पहले वस्त्र शुद्ध कर लिया, अर्थात् अपना अंतःकरण शुद्ध किए बिना दूसरों का अंतःकरण शुद्ध करना असंभव है।

डाकू—जब तुम मृत्यु से अभय हो गए तो मेरा चित्त फिर गया।

धर्मपुत्र जान गया कि जिस प्रकार खंभे को स्थिर किए बिना छड़ नहीं मुड़ सकती थी, उसी प्रकार अपना चित्त स्थिर किए बिना दूसरों के चित्त को अपनी ओर मोड़ना कठिन है।

डाकू—परन्तु देखो, जब तक तुम दयामय नहीं बने, मेरा चित्त भी द्रवित नहीं हुआ। परन्तु तुम्हारा प्रेम-रूप बनना था कि मैं तुम्हारे अधीन हो गया।

धर्मपुत्र परमानंद को प्राप्त होकर डाकू-सहित टुंडों के पास गया। देखा कि चरवाहों वाला टुंड भी हरा हो गया है। तब धर्मपुत्र को निश्चय हो गया कि जिस प्रकार मध्यम अग्नि गीली घास को नहीं जला सकती थी, उसी प्रकार जब तक पुरुष का अपना चित्त प्रकाशस्वरूप नहीं हो जाता, तब तक वह दूसरे को प्रकाशित नहीं कर सकता।

तीनों टुंडों के हरा-भरा हो जाने पर धर्मपुत्र के आनन्द की कोई सीमा न रही। उसे विश्वास हो गया कि मेरी तपस्या पूर्ण हुई। उसने डाकू को दीक्षित करके तुरन्त समाधि ले ली। अब डाकू बड़े उत्साह से अपने गुरु के आज्ञानुसार जगत् में भक्ति-मार्ग का उपदेश करके जीवन व्यतीत करने लगा।

# दयामय की दया

किसी समय एक मनुष्य ऐसा पापी था कि अपने 70 वर्ष के जीवन में उसने एक भी अच्छा काम नहीं किया था। नित्य पाप करता था, लेकिन मरते समय उसके मन में ग्लानि हुई और वह रो-रोकर कहने लगा—हे भगवान् मुझ पापी का बेड़ा कैसे पार होगा? आप भक्तवत्सल, कृपा और दया के समुद्र हो, क्या मुझ जैसे पापी को क्षमा न करोगे?

इस पश्चाताप का यह फल हुआ कि वह नरक में न गया, स्वर्ग के द्वार पर पहुंचा दिया गया। उसने कुंडी खड़कायी।

भीतर से आवाज आयी—स्वर्ग के द्वार पर कौन खड़ा है? चित्रगुप्त, इसने क्या-क्या कर्म किए हैं?

चित्रगुप्त—महाराज, यह बड़ा पापी है। जन्म से लेकर मरण-पर्यन्त इसने एक भी शुभ कर्म नहीं किया।

भीतर से—जाओ, पापियों को स्वर्ग में आने की आज्ञा नहीं हो सकती।

मनुष्य—महाशय, आप कौन हैं?

भीतर से—योगेश्वर।

मनुष्य—योगेश्वर, मुझ पर दया कीजिए और जीव की अज्ञानता पर विचार कीजिए। आप ही अपने मन में सोचिए कि किस कठिनाई से आपने मोक्ष पद प्राप्त किया है। माया-मोह से रहित होकर मन को शुद्ध करना क्या कुछ खेल है? निस्संदेह मैं पापी हूं, परन्तु परमात्मा दयालु हैं, मुझे क्षमा करेंगे।

भीतर की आवाज बन्द हो गई। मनुष्य ने फिर कुंडी खटखटायी।

भीतर से फिर आवाज आयी—कौन है? मृत्युलोक में इसने क्या काम किए हैं?

चित्रगुप्त—स्वामी, इसने जीवन-पर्यन्त एक काम भी अच्छा नहीं किया।

भीतर से—जाओ, तुम्हारे सरीखे पापियों के लिए स्वर्ग नहीं बना है।

मनुष्य—महाराज, आप कौन हैं?

भीतर से—बुद्ध।

मनुष्य—महाराज, केवल दया के कारण आप अवतार कहलाए। राज-पाट, धन-दौलत, सब पर लात मारकर प्रणि-मात्र का दुःख-निवारण करने के हेतु आपने वैराग्य धारण किया। आपके प्रेममय उपदेश ने संसार को दयामय बना दिया। मैंने माना कि मैं पापी हूं, परन्तु अंत समय प्रेम का उत्पन्न होना निष्फल नहीं हो सकता।

बुद्ध महाराज मौन हो गए।

पापी ने फिर द्वार हिलाया।

भीतर से—कौन है?

चित्रगुप्त—स्वामी, यह बड़ा दुष्ट है।

भीतर से—जाओ, भीतर आने की आज्ञा नहीं।

पापी—महाराज, आपका नाम?

भीतर से—कृष्ण।

पापी (अति प्रसन्नता से)—अहा हा! अब मेरे भीतर चले जाने में कोई संदेह नहीं।

आप स्वयं प्रेम की मूर्ति हैं, प्रेमवश होकर आप क्या नाच नाचे हैं, अपनी कीर्ति को विचारिए, आप तो सदैव प्रेम के वशीभूत रहते हैं। आप ही का उपदेश तो है–**'हरि को भजे सो हरि का होई।'** अब मुझे कोई चिन्ता नहीं।

स्वर्ग का द्वार खुल गया और पापी भीतर चला गया।

# सूरत का चायखाना

बम्बई सूबे के सूरत नगर में चाय की एक दुकान थी, जहां देश-देशान्तर के निवासी चाय पीने आया करते थे। एक दिन वहां फारस देश का एक विद्वान् मुल्ला चाय पीने आया। उसने सारा जीवन परमेश्वर का सच्चा स्वरूप जानने और इसी विषय में पुस्तकें लिखने और पढ़ने में व्यतीत किया था। फल यह हुआ कि वह नास्तिक हो गया था। फारस के बादशाह ने इसे बहुत बुरा माना और उसे अपने राज्य से निकाल दिया।

जन्म-भर आदिकारण की खोज करते-करते यह अभागा मुल्ला अन्त में बुद्धिहीन होकर यह मानने पर उतर आया कि इस संसार का कोई कर्त्ता ही नहीं।

इस मुल्ला के साथ एक हब्शी गुलाम था। मुल्ला तो दुकान में चला गया, हब्शी बाहर बैठकर धूप खाने लगा। मुल्ला ने अफीम फांककर चाय की प्याली पी और गुलाम से बातचीत करने लगा।

मुल्ला–अबे ओ नालायक, भला बता, खुदा है कि नहीं?

हब्शी–खुदा के न होने में भी शक हो सकता है? कभी नहीं, खुदा है। (काठ की मूर्ति दिखाकर) देखिए, यह मेरा खुदा है। यह हमेशा मेरी हिफाजत करता है। हमारे मुल्क में इस लकड़ी को पाक माना जाता है।

उस समय दुकान में और भी लोग उपस्थित थे। स्वामी-सेवक में यह बातें देखकर एक ब्राह्मण देवता बोले–हब्शी, तू अत्यन्त मूर्ख है। परमात्मा कहीं जेब में समा सकता है? वह तो संसार का कर्त्ता-धर्ता और हर्ता है। उस सर्वशक्तिमान परब्रह्म के मन्दिर श्रीगंगाजी के तट पर बने हुए हैं, वहां के पुजारी ही उस परमात्मा का वास्तविक स्वरूप जानते हैं, दूसरा कोई नहीं जानता। सहस्त्रों वर्षों के उलट-फेर से उन पुजारियों के सम्मान अथवा अधिकार और प्रतिष्ठा में कोई न्यूनता नहीं हुई, जिससे सिद्ध होता है कि भगवान् स्वयं उनकी रक्षा करते रहते हैं।

यहूदी–हरगिज नहीं, सच्चे खुदा का घर हिन्दुस्तान में नहीं, न वह ब्राह्मणों की हिफाजत करता है। ब्राह्मणों का खुदा सच्चा नहीं हो सकता। सच्चा खुदा तो इब्राहीम, इसहाक और याकूब का है। यह सिवा बनी इसराइल के और किसी कौम की हिफाजत नहीं करता। हमेशा से हमारी कौम खुदा को प्यारी है। आजकल जो हम गिरे हुए दिखाई देते हैं, यह दरअसल हमारा इम्तहान हो रहा है, क्योंकि खुदा हमें कौल दे चुका है कि वह एक दिन हम सबको येरूशलम में जमा कर देगा। उस वक्त वहां के पुराने मन्दिर की शान दुगुनी होकर कुल दुनिया पर हमारी बादशाहत कायम हो जायेगी।

यह कहकर यहूदी की आंखों में पानी भर आया।

इस पर एक पादरी साहब बोले—झूठ! सरासर झूठ! तुम तो परमात्मा को अन्यायी ठहराते हो। वह सबसे प्रेम करता है, केवल तुमसे ही नहीं। माना कि प्राचीन समय में उसने तुम्हारी सहायता की थी; परन्तु इधर उन्नीस सौ वर्ष हुए कि वह तुमसे अप्रसन्न है। इस कारण आज कोई भी मनुष्य तुम्हारा मत अंगीकार नहीं करता। परमात्मा ने अपने बेटे यीशू को मनुष्य का पाप हरने के लिए भेजा और जब तक कोई यीशू की शरण में न जाए, उसकी मुक्ति नहीं हो सकती।

यह सुनकर एक मुसलमान तुर्क बोल उठा—आप दोनों का यकीन गलत है। बारह सौ वर्ष हुए कि हजरत मुहम्मद साहब ने सच्चा दीन फैलाकर आपके मजहब को रद्द कर दिया। क्या आप नहीं देखते कि यूरोप, एशिया और चीन में दीने इस्लाम की रोशनी किस तेजी से फैल रही है? आप लोग खुद मानते हैं कि खुदा यहूदियों से खफा है, फिर इस्लाम कबूल क्यों नहीं करते? शिया काफिर हैं, सुन्नत जमाअत बना और असली रब को पाओ।

ईरानी मुल्ला शिया था। शियों पर यह कटाक्ष सुनकर बिगड़ा और कुछ जवाब देना चाहता था; परन्तु हब्शियों, ईसाइयों, तिब्बत-निवासी लामाओं और फारस आदि देश-देशान्तर के रहने वालों में मत-मतांतर विषयक ऐसा कोलाहल मचा कि वह कुछ न बोले सका। प्रत्येक मनुष्य यही कहता था कि मेरे ही देश में सच्चा परमेश्वर है और मैं ही यथार्थ रीति से उसकी पूजा करता हूं। एक चीनी अलग चुपचाप बैठा चाय पी रहा था। तुर्क ने उससे कहा—

भाई साहब, आप चुप क्यों बैठे हैं? मेरी मदद क्यों नहीं करते? मेरे पास आने वाले चीनी सौदागर सब यही कहते हैं कि आप लोग इस्लाम को सब मजहबों से अच्छा ख्याल करते हैं। आप इस मौके पर जरूर अपनी राय दें।

चीनी—महाशयो, मेरे विचार में इन झगड़ों और लड़ाइयों का मुख्य कारण अज्ञान है। सुनिए, मैं आपको एक दृष्टांत सुनाता हूं:

जिस जहाज में मैं चीन से यहां आया हूं, वह सारी पृथ्वी का चक्कर लगा चुका है। आते समय हम पानी लेने के लिए एक दिन सुमात्रा टापू के पूर्वी तट पर ठहरे। तट पर नारियल के वृक्ष खड़े थे, सब-के-सब जहाज से उतर, तट पर जाकर, वृक्षों की छाया में बैठ गए।

इतने में वहां एक अंधा आया। बातचीत करने पर मालूम हुआ कि वह सूर्य के प्रकाश का तत्त्व जानने के निमित्त लगातार सूर्य पर दृष्टि रखने से अंधा हो गया है। हमारे पास आकर वह कहने लगा—देखो, सूर्य का प्रकाश पानी नहीं, क्योंकि हम उसे पानी के समान एक बर्तन से दूसरे बर्तन में नहीं ढाल सकते और वायु उसे हिला भी नहीं सकती। यह अग्नि भी नहीं, यदि अग्नि होती तो पानी से बुझ जाती। वह आत्मा भी नहीं, क्योंकि आंखों से दिखाई देता है प्रकृति भी नहीं, क्योंकि वह नित्य है। बस, सिद्ध हुआ कि सूर्य का प्रकाश जल न है, न अग्नि, न आत्मा है न प्रकृति। तो है क्या, कुछ भी नहीं!

इस अंधे के साथ गोपाल नामक एक नौकर था। अंधा तो हमसे बातें करता रहा, गोपाल ने नारियल की जटा और दूध से एक मोमबत्ती तैयार कर ली। अंधा गोपाल से बोला—गोपाल, देखो कैसा अंधेरा है! मैंने तुमसे ठीक कहा था कि सूर्य नहीं है, फिर भी सब लोग कहा करते हैं कि सूर्य है, परंतु मैं उनसे पूछता हूं कि वह क्या है?

गोपाल—सूर्य क्या है, यह जानने से मुझे कुछ प्रयोजन नहीं। हां, प्रकाश को मैं भलीभांति जानता हूं। देखिए, मैंने यह मोमबत्ती बना ली है। यही मेरा सूर्य है। रात को इसी की सहायता से मैं सब काम कर सकता हूं।

पास ही सुमात्रा टापू का रहने वाला एक लंगड़ा बैठा था। हंसकर बोला—मालूम हुआ कि जन्म ही से अंधे हो, जभी कहते हो सूर्य नहीं है। सुनो, अग्नि का एक गोला है, प्रातःकाल नित्य समुद्र से निकलता है और सन्ध्या समय हमारे टापू के पर्वतों में छिप जाता है। मुझे दुःख है कि तुमको नेत्र नहीं, नहीं तो स्वयं देख लेते।

एक धीवर बैठा यह बातें सुन रहा था। बोला—वाह जी, वाह! क्या कहना है, तुम कभी टापू के बाहर नहीं गये। यदि नौका पर बैठकर दूर समुद्र में जाते, तो पता लग जाता कि सूर्य टापू के पर्वतों में लोप नहीं होता, किन्तु समुद्र से ही निकलता और सायंकाल को समुद्र में ही डूब जाता है। यह सब कुछ मैंने अपने नेत्रों से देखा है।

इस पर हमारे साथ एक हिन्दुस्तानी ने कहना आरंभ किया—मुझे आपकी मूर्खता देखकर बड़ा अचरज होता है। सूर्य यदि अग्नि का गोला होता, तो समुद्र में डूबकर बुझ न जाता? भाई साहब, यह बात नहीं वह तो साक्षात् देवता है। रथ में सवार सुमेरु पर्वत के गिर्द घूमता है। कभी-कभी राहु और केतु उसे पकड़ लेते हैं। परन्तु ब्राह्मण लोग ईश्वर से विनती करके उसे छुड़ा लेते हैं। तुम यह समझते हो कि सूर्यदेव केवल तुम्हारे टापू में प्रकाश करते हैं, और जगह नहीं। तुम्हारा यह विचार मिथ्या है।

एक जहाज का कप्तान भी वहां मौजूद था। बोला—देवता की एक ही कही। सूर्य देवता नहीं, वह केवल हिन्दुस्तान में ही प्रकाश नहीं करता। मैंने देश-देशान्तर की यात्रा की है। सूर्य तो सारी पृथ्वी पर प्रकाश करता है। बात यह है कि वह जापान देश से निकलता है और इगलिस्तान के पीछे छिप जाता है, इसी कारण जापानी अपने देश को निपन अर्थात् सूर्य की जन्म-भूमि कहते हैं।

एक अंगरेज भी वहां बैठा था। बोला—तुम सब मूर्ख हो। सूर्य की चाल का निर्णय हमने किया है। वह न कहीं से निकलता है, न छिपता है, सदैव पृथ्वी के गिर्द घूमता रहता है। यदि ऐसा न होता तो अभी हम पृथ्वी का चक्कर काटकर आये हैं, कहीं न कहीं हम अवश्य सूर्य से टकराते।

कप्तान—तुम सब मूर्ख हो। सूर्य पृथ्वी के गिर्द नहीं घूमता, वरन् पृथ्वी सूर्य के गिर्द घूमती है। वह अपनी धुरी पर फिरती हुई चौबीस घंटे में एक चक्कर पूरा करती है। जो भाग घूमते समय सूर्य के सम्मुख होता है, वहां दिन होता है, बाकी सब देशों में रात होती है। सूर्य किसी विशेष पर्वत, द्वीप, समुद्र अथवा देश में प्रकाश नहीं करता, वरन् उसका प्रकाश सभी ग्रह-उपग्रहों को समान परिमाण में मिलता है। विचार करके देखें तो आपको मेरा कहना बिल्कुल ठीक जंचेगा। तब आपको विश्वास हो जाएगा कि सूर्य, तारे सबके लिए समान उपकारी हैं।

बुद्धिमान कप्तान ने इस प्रकार अपने अनुभव और दृष्टान्त से सबको समझा दिया।

चीनी फिर कहने लगा—भिन्न-भिन्न मतवाले कहते हैं कि हम भगवान् को मानते हैं, दूसरा कोई नहीं मानता, और जिस परब्रह्म ने सारे जगत् को रचा है, उसे अपने-अपने मंदिरों में बन्द करने की चेष्टा करते हैं।

परमात्मा ने मनुष्य को समता दिखलाने के लिए अपना मन्दिर आप बना दिया है, जो अद्वितीय है।

वह मन्दिर यही विराट संसार है। सारे मानुषी मन्दिर इस मन्दिर की प्रतिच्छाया हैं साधारण मन्दिरों में तो शंख, घंटा, दीपक, चित्र, मूर्तियां, धार्मिक-पुस्तकें, हवन-कुंड और पुजारी आदि पाये जाते हैं। पर क्या कोई ऐसा मन्दिर है, जहां समुन्द्र के समान कुंड, सूर्य, चन्द्र और उपग्रहों के समान प्रकाशमान दीपक और नभमंडल की तरह मनोहारी चित्र हों? क्या इस अर्घ्य सामग्रियों की, संसार की इन नश्वर वस्तुओं से तुलना की जा सकती है? ईश्वर की कृपा और दया की व्याख्या करने के लिए सांसारिक सुख-सामग्री की अपेक्षा और कौन-सी धर्म-पुस्तक अधिक उपयोगी हो सकती है? पुरुष की निज आत्मा से अधिक धर्म-शास्त्र कौन-सा है? परोपकार के समान कौन-सा बलिदान है और योगी के चित्त के तुल्य और कौन हवनकुंड है, जहां स्वयं भगवान् निवास करते हैं?

पुरुष की निज बुद्धि के अनुसार परमात्मा का ज्ञान होता है। ज्यों-ज्यों प्राणी परमदेव की कृपा और प्रभु की अपने चित्त में स्थापना करके उसे अनुभव करता है, त्यों-त्यों वह परमात्मा के समीप हो जाता है।

इस कारण ज्ञानी को अज्ञानी से ग्लानि करना अधर्म है, योगी और महात्मा वही है, जो नास्तिक से भी द्वेष नहीं करता।

चीनी की वार्ता सुनकर सब चुप हो गए।

# महंगा सौदा

भारतवर्ष में मैनपुरी एक बहुत छोटी-सी रियासत है। उसमें केवल सात हजार मनुष्यों की बस्ती है; परन्तु क्या हुआ, महल, मंत्री, जनरल, करनल सब हैं। सेना में साठ सिपाही हैं, परन्तु नाम तो सेना है, साठ हों चाहे साठ हजार। सब व्यावहारिक पदार्थों पर कर लगा हुआ है। परन्तु मनुष्य ही इतने थोड़े हैं कि कर की आमदनी से राजा तक का पेट नहीं भरता, मंत्री आदि का तो कहना ही क्या है। इस कारण राजा ने आमदनी का एक और उपाय कर रखा है, अर्थात् जुआघर बनाकर उसे ठेके पर दे रखा है। जुआ खेलने वाले हारें अथवा जीतें, राजा अपना टकीना ले लेता है। यहां विशेष आमदनी इस कारण होती है कि और राजाओं ने अपने देशों में जुआ बन्द कर रखा है, क्योंकि मनुष्य जुआ हारकर प्रायः आत्मघात कर लिया करते थे। मैनपुरी का राजा स्वतन्त्र है, इसलिए उसे जुआ खेलाने से कौन रोक सकता है?

इस जुआघर में देश-देशान्तर के लोग जुआ खेलने आते हैं। यद्यपि राजा इस कमाई को पाप समझता है, परन्तु करे क्या? सत्य व्यवहार से तो धन नहीं मिलता। बिना धन के काम नहीं चलता। इस कारण उसे जुआ खेलाना ही पड़ता है।

बड़ी राजधानियों की भांति यहां किसी बात की कमी नहीं। दरबार होते हैं, सेना कवायद-परेड करती है। चीफ कोर्ट, वकील, कानून आदि सब कुछ विद्यमान हैं। यहां की प्रजा बड़ी सुशील है। परन्तु दैवयोग से यहां किसी मनुष्य ने एक पुरुष को मार डाला। अब

बड़े ठाट-बाट से चीफ कोर्ट के जज एकत्र हुए। वकील, बैरिस्टर आदि सबके सामने उन्होंने यह फैसला दिया कि घातक का सिर काट दिया जाए।

मुश्किल यह पड़ी कि इस राजधानी में गला काटने की कल विद्यमान न थी। राजा ने मंत्रियों की सम्मति से काश्मीर के राजा को पत्र लिखा कि कृपा करके गला काटने की कल भेज दीजिए। उस राजा ने दस हजार रुपये मांगे। तब तो राजा जी चकराए कि दस हजार का तो आदमी भी नहीं, कल के दाम इतने! फिर दक्खिन के महाराज को लिखा। उसने आठ हजार मोल किया। राजा ने विचारा कि यदि गला काटने की कल मोल ली गई तो सारी राजधानी ही बिक जाएगी, यह ठीक नहीं। क्या करें? मंत्रियों ने कहा—महाराज, सेनापति से कहिए कि वह किसी सिपाही को हुक्म दे दें कि वह खूनी का गला काट दे, क्योंकि युद्ध में भी तो वे यही काम करते हैं। परंतु किसी सिपाही ने गला काटना अंगीकार नहीं किया।

राजा ने इस विषय में मंत्रियों से सलाह की और उस सभा ने एक उपसभा बनाई। अंत में बड़े झगड़े के बाद यह निश्चय हुआ कि खूनी को उम्र भर के लिए कैद कर दिया जाए।

राजा ने यह बात मान ली। अब बंदीखाना कहां से लाएं? एक साधारण कोठरी थी, वहीं खूनी को कैद करके उस पर पहरा लगा दिया और हुक्म दिया कि पहरे वाला दो कैदी के वास्ते राजा के लंगर में से नित्य रोटी ला दिया करे।

एक वर्ष पूरा हो जाने पर राजा जब राजधानी का हिसाब देखने लगा तो उसने पांच सौ रुपया खूनी के भोजन-छाजन, पहरे आदि का खर्च लिखा हुआ देखा। सोचने लगा—हैं, यह क्या, पांच सौ रुपये! यह खूनी अभी तो जवान है, मरने के समय तक तो हमारी राजधानी चट कर जाएगा।

मंत्रियों को बुलाकर कहने लगा कि शीघ्र इस खूनी का कोई ठिकाना करो।

मंत्री आपस में विचार करने लगे।

पहला—पहरा हटा दो।

दूसरा—खूनी यदि भाग गया?

पहला—भाग गया तो पाप कटा।

अतएव पहरा हटा दिया गया। मगर खूनी भागा नहीं। आप नित्य जाकर राजा के लंगर से रोटी ले आता, रात को कोठरी बंद करके आनंद सहित सोता और भागने का नाम तक न लेता था।

मंत्री बड़े चकित हुए कि अब क्या करें, इसके यहां पड़े रहने से हमारे राजा की हानि-ही-हानि है, लाभ कुछ भी नहीं। एक मंत्री ने खूनी को बुलाया और बातचीत करने लगा।

मंत्री—भाई, तुम भागते क्यों नहीं? तुम जहां चाहो जा सकते हो, महाराज इसका बुरा न मानेंगे।

खूनी—महाराज बुरा मानें अथवा भला, मैं जाऊं कहां और करूं क्या? आपने तो मेरा सर्वनाश कर दिया, काम करने का अभ्यास मुझे नहीं रहा। इससे तो यह अच्छा था कि आप उसी समय मेरा गला काट डालते। हाय-हाय, यह कैसा अन्याय है, पहले मनुष्य को कैद

करके निकम्मा बना देना और फिर कहना कि भाग जाओ। मैं नहीं जाता। मैं तो अब यहीं प्राण दूंगा।

लीजिए, अब फिर कमीशन बैठा। कई दिन के अधिवेशन के उपरांत यह निश्चय हुआ कि सौ रुपये साल पेंशन देकर उसे यहां से विदा कर दिया जाए।

अंधे को चाहिए दो आंखें। खूनी पेंशन पाकर बड़ा प्रसन्न हुआ। मैनपुरी छोड़कर दूसरी राजधानी में धरती मोल लेकर खेती करने लगा। अब वह आए वर्ष मैनपुरी जाकर सौ रुपये ले आता है और आनंदपूर्वक जीवन व्यतीत करता है।

बस, उसमें यही बात अच्छी हुई कि उसने किसी ऐसे देश में अपराध नहीं किया, जहां कैदी का गला काटने अथवा बंदीखाने में रखने के लिए खर्च की कुछ भी चिंता नहीं की जाती।

# राजा दृगपाल और चन्द्रदेव

विजयनगर के राजा दृगपाल ने राजा चन्द्रदेव के साथ युद्ध करके उसकी सेना के सहस्रों योद्धा मार डाले, गांव जला दिये और स्वयं चन्द्रदेव को पकड़कर पिंजरे में कैद कर दिया।

रात को चारपाई पर पड़ा हुआ दृगपाल यह विचार कर रहा था कि चन्द्रदेव का किस प्रकार वध करूं कि अकस्मात् एक बूढ़ा दिखाई पड़ा।

बूढ़ा—तुम चन्द्रदेव के वध करने का विचार कर रहे हो?

दृगपाल—हां, बात तो यही है, परंतु अभी तक मैंने कुछ निश्चय नहीं किया।

बूढ़ा—परंतु तुम तो स्वयं चन्द्रदेव हो।

दृगपाल—झूंठ, मैं चन्द्रदेव!

बूढ़ा—तुम और चन्द्रदेव एक हो। चन्द्रदेव को जो तुम अपने से भिन्न मानते हो, यह केवल तुम्हारी भूल है।

दृगपाल—आप कहते क्या हैं! मैं यहां कोमल बिछौने पर पड़ा हूं। दास-दासी मेरी सेवा में लगे हैं। आज की भांति कल मैं अपने मित्रों के संग प्रीति-भोजन करूंगा। चन्द्रदेव पक्षी की तरह पिंजरे में बंद है। कल वह कुत्तों से फड़वा दिया जाएगा।

बूढ़ा—उसकी आत्मा का तो नाश नहीं कर सकते।

दृगपाल—वाह-वाह, चौदह हजार योद्धा मारकर ढेर कैसे लगा दिया? मैं जीता हूं, वे मर गए, क्या इससे यह सिद्ध नहीं होता कि मैं आत्मा को नष्ट कर सकता हूं?

बूढ़ा—यह आप किस तरह जानते हैं कि वे मर गए?

दृगपाल—इसलिए कि वे दिखाई नहीं देते। इस पर एक बात यह है कि उन्हें कष्ट हुआ और मुझे राज्य मिला।

बूढ़ा—यह भी आपको भ्रम हुआ है। आपने उन्हें कष्ट नहीं दिया वरन् अपने आपको कष्ट दिया है।

दृगपाल—मैं आपकी बात नहीं समझा !

बूढ़ा—आपको समझने की इच्छा है ?

दृगपाल—हां, समझने की इच्छा है।

बूढ़ा—अच्छा, तो आओ, उस तालाब पर चलें।

तालाब पर पहुंचकर बूढ़े ने कहा कि वस्त्र उतारकर इस तालाब में उतर जाओ, ज्यों ही मैं तुम्हारे सिर पर पानी डालने लगूं, तुम तालाब में गोता लगाना। राजा दृगपाल ने वैसा ही किया। गोता लगाते ही उसने देखा कि मैं राजा दृगपाल नहीं, कोई और हूं। पास एक सुन्दर स्त्री लेटी हुई है। यद्यपि इस स्त्री को उसने पहले कभी नहीं देखा था, फिर भी उसे वह अपनी रानी समझ रहा था।

स्त्री—प्यारे प्राणपति, कल की थकान के कारण आपको सोते-सोते देर हो गई है। मैंने आपको जगाया नहीं। अब आप उठिए, वस्त्र पहनकर दरबार में जाइए। राजे-महाराजे आपकी राह देख रहे हैं।

राजा दृगपाल अपने को चंद्रदेव समझकर तुरंत उठकर दरबार में चला गया।

वहां राजे-महाराजे चन्द्रदेव को देखकर अति प्रसन्न हुए और प्रणाम करके बोले—महाराज, हमको दृगपाल बड़ा दुःख दे रहा है। यह अपमान अब नहीं सहा जाता। आज्ञा दीजिए कि युद्ध की दुन्दुभी बजायी जाए।

चन्द्रदेव बोला—नहीं, पहले दूत भेजकर दृगपाल को समझाना उचित है।

दूत भेजकर आप शिकार खेलने चल दिया और वहां जाकर जंगल से दो सिंह मार लाया। फिर महल में जाकर उसने भोजन किया और रात्रि को रानी के साथ विहार करता रहा।

अब इस प्रकार सदैव वह राज-काज करके मदृगया करने जाता, रात्रि को महल में आकर रानी के साथ विहार करता। महीनों बीत गए, इतने में उसके दूत लौट आये, पर उनके नाक-कान कटे हुए थे। राज दृगपाल ने कहलाया था कि दूतों की जो दृगर्ति हुई है, वहीं चंद्रदेव की भी होगी। अगर उसने सोना-चांदी का कर न दिया।

चन्द्रदेव (वास्तव में दृगपाल) ने मंत्रियों को एकत्र करके आज्ञा दी कि चतुरंगिनी सेना सजाकर युद्ध की तैयारी करो, मैं स्वयं संग्राम करूंगा। आठवें दिन चंद्रदेव और दृगपाल में घोर संग्राम हुआ, चंद्रदेव अर्थात् दृगपाल पड़ा गया। उसे भूख-प्यास का इतना दुःख न था जितना कि अपमान और अप्रतिष्ठा का। पिंजरे में बंद रहकर सदा अपने मित्रों और सम्बन्धियों को बंधे हुए देखकर उसका मन बहुत दुखी होता। नित्य यही विचार करता था कि शत्रु को किस प्रकार मारूं; यहां तक कि जब अपनी रानी के हाथ-पांव बंधे देखे और यह जाना कि दृगपाल के पास ले जा रहे हैं, तो वह क्रोध से जल उठा। वह चाहता था कि पिंजरा तोड़कर बाहर निकल जाए, परन्तु वह बेसुध होकर अंदर ही गिर पड़ा।

इतने में वधिकों ने आकर उकी मुश्कें कस लीं और उसे फांसी पर ले चले। चन्द्रदेव रो-रोकर कहने लगा—मुझे मत मारो, मुझ पर दया करो। परन्तु किसी ने न सुना। फांसी पर लटकने को ही था कि उसे ध्यान आया—ओहो, यह तो मेरा भ्रम है, मैं तो दृगपाल हूं। यह तो स्वप्न है। वह जोर मारकर सिर बाहर निकालना ही चाहता था कि फिर सो गया और देखा कि मैं तो पशु बन गया हूं।

अब वह पशु बनकर जंगल में चरने लगा, बच्चे उसका दूध पीने लगे। तब दृगपाल ने समझा कि मैं हिरनी बन गया। परन्तु इस अवस्था में बड़ा सुख मान रहा था। इतने में

किसी शिकारी ने बच्चे को गोली मारी। बच्चा गिर पड़ा और एक भयानक मनुष्य ने आकर उसका सिर काट डाला।

दृगपाल ने भय से चौंककर सिर बाहर निकाल दिया तो देखा कि बूढ़ा पास खड़ा है और वहां कुछ नहीं।

दृगपाल—ओहो! मैंने कितने साल पर्यन्त कष्ट भोगा कि मैं कुछ वर्णन नहीं कर सकता।

बूढ़ा—अभी तो आपने सिर डुबोया था, मेरा तो लोटा भी खाली नहीं हुआ। आप कहते हैं कि चिरकाल तक आपने दुःख भोगा। विचारो कि चन्द्रदेव और जिन योद्धाओं और पशुओं को तुमने मारा है, वे सब वास्तव में तुम ही हो। तुम यह समझ रहे हो कि आत्मा केवल तुममें ही है। परन्तु मैंने तुम्हारा चोला बदलकर यह दिखला दिया है कि दूसरों को कष्ट देने से वास्तव में तुम अपने को ही कष्ट देते हो। आत्मा एक है और सर्वत्र व्यापक है। उसी का एक अंश तुममें हैं। उस अंश को शुद्ध करना तुम्हारे वश में है। सबको अपनी आत्मा समझकर उनके साथ प्रेम करने से तुम्हारी आत्मा शुद्ध हो जाएगी। दूसरों को दुःख देकर निज आत्मा को पालन करने से तुम्हारी आत्मा भ्रष्ट हो जाएगी। आत्मा अविनाशी है। जो मर गए, वे तुम्हें दिखाई नहीं देते, परन्तु आत्मा नहीं मरती। तुम दूसरों को माकर अपनी आयु बढ़ाना चाहते हो, यह असम्भव है। आत्मा छोटी-बड़ी नहीं हो सकती, यह देशकाल से परे है। उससे भिन्न जो कुछ दिखाई देता है, वह सब भ्रान्ति मात्र है।

यह कहकर बूढ़ा अन्तर्धान हो गया।

अगले दिन दृगपाल ने चन्द्रदेव को छोड़ दिया और पुत्र को राज्य सौंपकर वन में तपस्या करने चला गया।

अंतःकरण का मल-मैल दूर करके अब दृगपाल साधु वेश में प्राणि-मात्र को देश-देश फिरकर यह उपदेश करता है, कि दूसरों का अपकार करना स्वयं अपना अपकार करना है।

# तीन प्रश्न

एक समय एक राजा ने विचार किया कि मुझे यह मालूम हो जाना चाहिए कि—

1. किसी काम को शुरू करने का ठीक समय कौन-सा है?
2. किन लोगों की बात सुननी चाहिए, किनकी नहीं?
3. संसार का सबसे उत्तम पदार्थ क्या है, जिससे मैं जो चाहूं कर सकता हूं?

अतएव उसने अपनी राजधानी में डोंडी पिटवा दी कि जो कोई पुरुष इन तीन बातों का उत्तर देगा, उसे बहुत इनाम दिया जाएगा। अब बुद्धिमान पुरुष आकर राजा को इन प्रश्नों का उत्तर देने लगे।

पहले प्रश्न के उत्तर में किसी ने कहा कि मनुष्य को काम करने के वास्ते पहले दिनों, महीनों और वर्षों का सूची-पत्र बना लेना चाहिए। किसी ने कहा कि कार्य आरम्भ करने का पहले से ठीक समय नियत करना असम्भव है। मनुष्य को चाहिए कि वृथा समय न गंवाये। जो कर्तव्य हो, सदा उसे करता रहे। किसी ने कहा कि राजा कितना भी चतुर और

सावधान क्यों न हो, वह अकेला प्रत्येक कार्य आरम्भ करने का ठीक समय नहीं जान सकता। उसे बुद्धिमान लोगों की सभा बनाकर उनसे सम्मति लेनी चाहिए।

इस पर दूसरे बोले कि कुछ कार्य ऐसे होते हैं कि उन्हें तुरन्त करना पड़ता है। सभा में उन पर विचार करने का अवकाश नहीं मिल सकता और कार्य करने से पहले उसका फल जानना आवश्यक है। यह सब बातें ओझे पंडित जानते हैं, इस कारण उनसे पूछना उचित है।

इसी प्रकार लोगों ने दूसरे प्रश्न के भी अनेक उत्तर दिये। किसी ने कहा—राजा के मंत्री अति उत्तम होने चाहिए। कोई बोला—पंडित। कोई बोला—वैद्य। किसी ने कहा—सेना। इत्यादि।

तीसरे प्रश्न का उत्तर भी ऐसा ही मिला, कोई कहता था कि पदार्थ-विद्या सबसे उत्तम है, कोई कहता था कि शास्त्र-विद्या, तो कोई पूजा-पाठ बतलाता था।

राजा को कोई उत्तर ठीक मालूम न हुआ। पास के जंगल में एक जगत् विख्यात बुद्धिमान साधु निवास करता था। राजा ने विचारा कि चलो, उस साधु से इन प्रश्नों का उत्तर पूछें।

साधु कुटिया छोड़कर कहीं बाहर नहीं जाता था और केवल दीन मनुष्यों से मिला करता था। इस कारण राजा साधारण वस्त्र पहनकर पैदल साधु की कुटिया पर पहुंचा। देखा कि साधु कुटिया के सामने धरती खोद रहा है। राजा को देखते ही साधु ने प्रणाम किया और फिर खोदने लगा। वह बहुत दुबला और कमजोर था और फावड़ा चलाते हुए हांफता था।

राजा ने कहा—महाराज, मैं आपसे तीन बातें पूछने आया हूं। पहली यह कि मैं ठीक काम करने का ठीक समय किस प्रकार जान सकता हूं। दूसरी यह कि मुझे किन लोगों से सहवास करना उचित है। तीसरा यह कि कौन-सा विषय सबसे उत्तम है।

साधु ने कोई उत्तर नहीं दिया और धरती खोदता रहा।

राजा—महाराज, आप थके मालूम होते हैं। लाइए, फावड़ा मुझे दीजिए और आप जरा विश्राम कर लीजिए।

साधु ने राजा को धन्यवाद दिया और फावड़ा उनके हाथ में दे दिया। आप जमीन पर बैठ गया।

राजा दो क्यारियां खोद चुका तो रुक गया और फिर अपने तीनों प्रश्न दुहराये। साधु ने उत्तर दिया, हां। और फावड़ा लेने को हाथ बढ़ा दिया। लेकिन राजा ने फावड़ा न दिया और खोदता ही रहा, यहां तक कि सांझ हो गई। तब राजा ने फावड़ा जमीन पर रख दिया और बोला—महाराज, मैं तो आपसे अपने प्रश्नों का उत्तर लेने आया था। यदि आप कोई उत्तर नहीं दे सकते तो मैं लौट जाता हूं।

साधु—देखो, कोई भागा आता है।

राजा ने मुंह फेरकर देखा कि एक दाढ़ी वाला मनुष्य जंगल की ओर से दौड़ा आ रहा है। उसने अपने पेट को हाथ से दबा रखा था और हाथों के बीच से रुधिर बह रहा था। राजा के पास पहुंचकर वह बेसुध होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा। राजा और साधु ने कुरता उठाकर देखा तो उसके पेट में बड़ा भारी घाव पाया। राजा ने घाव को पानी से धोकर

अपना रूमाल उस पर बांध दिया, रुधिक बन्द हो गया। कुछ काल उपरांत मनुष्य को सुध आयी, पानी मांगा। राजा ने तुरन्त जल लाकर मनुष्य को पिलाया। इतने में सूर्यास्त हो गया। राजा साधु की सहायता से मनुष्य को उठाकर कुटिया में ले गया और वहां चारपाई पर लेटा दिया। घायल आदमी को नींद आ गई। राजा भी थक जाने के कारण तुरन्त सो गया। भोर होने पर उठा तो घायल ने कहा—राजन्, आप मुझे क्षमा कीजिए।

राजा—क्षमा कैसी, मैं तो तुम्हें जानता भी नहीं!

मनुष्य—आप मुझको नहीं जानते, परन्तु मैं आपको जानता हूं। आपने मेरे भाई का धन हर लिया था, इस कारण मैने प्रतिज्ञा की थी कि आपसे बदला लूंगा। मैं जानता था कि आप साधु से मिलकर संध्या समय अकेले घर को लौटेंगे। इस कारण जंगल में छिप रहा था। आपके सिपाहियों ने मुझे वहां देखकर पहचान लिया और मुझे गोली मारी। मैं भागकर यहां आया। यदि आप मेरे घाव न बन्द करते तो मैं अवश्य मर जाता। आपने मुझ पर बड़ी दया की। मैं आपको मारना चाहता था, परन्तु आपने मेरी जान बचायी। अब भविष्य में आपका दास बनकर सेवा करूंगा, आप क्षमा करें।

राजा बड़ा प्रसन्न हुआ कि ऐसा घातक शत्रु सहज में ही मित्र बन गया। उसने अपने वैद्य को उसकी दवा करने को बुला भेजा और अपने नौकर उसकी सेवा करने के लिए बुलाए उससे विदा होकर राजा ने साधु से कहा—महाराज, आपने मेरे प्रश्नों का कोई उत्तर नहीं दिया, अच्छा प्रणाम, आज्ञा दीजिए।

साधु—आपके प्रश्नों का उत्तर तो मिल चुका।

राजा—मैंने नहीं समझा।

साधु—देखो, यदि तुम कल मुझ पर तरस खाकर धरती न खोदते और शीघ्र ही लौट जाते तो यह मनुष्य राह में तुम्हें कष्ट देता, और तुम पछताते कि मैं साधु के पास क्यों न ठहर गया। इसलिए विदित हुआ कि उचित समय वह था जब तुम धरती खोद रहे थे और उचित मनुष्य मैं था और मेरा भला करना तुम्हारा परम कर्तव्य था। उसके पीछे जब यह मनुष्य आया, तो उचित समय वह था जब तुम उसके घाव को बन्द कर रहे थे, और वह उचित मनुष्य था और उसके घाव को बन्द करना तुम्हारा कर्तव्य था। सारांश यह है कि सदैव वर्तमान काल ही उचित काल है, क्यों वर्तमान काल पर ही हमारा अधिकार है। जो मनुष्य मिल जाए, वही उचित मनुष्य है! कौन जानता है, पल में क्या हो जाए और कोई मिले अथवा न मिले। सर्वोत्तम कर्तव्य परोपकार है, क्योंकि उपकार के ही लिए मनुष्य इस मृत्युलोक में शरीर धारण करता है।

●●●

# चाँदी की डिबिया

अर्थात्

जॉन गॉल्सवर्दी के "Silver Box"

का अनुवाद

अनुवादक

श्रीयुत् प्रेमचन्द जी, बी० ए०

प्रयाग

हिन्दुस्तानी एकेडेमी, यू० पी०

१९३०

(मुख पृष्ठ : चांदी की डिबिया)

# पात्र-सूचीं

| | |
|---|---|
| जान बार्थिविक | मेम्बर पार्लिमेंटा, धनी और लिबरल दल का |
| मिसेज़ बार्थिविक | उनकी स्त्री |
| जैक बार्थिविक | उनका बेटा |
| रोपर | उनका वकील |
| मिसेज़ जोन्स | उनकी नौकरारी |
| मा़र्लो | उनका ख़िदमतगार |
| ह्वीलर | उनकी ख़िदमतगारिन |
| जोन्स | मिसेज़ जोन्स का शौहर |
| मिसेज़ सैडन | घर की मालकिन |
| स्नो | जासूस |
| पुलिस मैजिस्ट्रेट | |
| एक अपरिचित स्त्री | |
| दो छोटी अनाथ लड़कियां | |
| लिवेन्स | उन लड़कियों का बाप |
| दारोग़ा | |
| मैजिस्ट्रेट का क्लार्क | |
| अर्दली | |
| पुलिस के सिपाही, क्लार्क और अन्य दर्शक | |

समय—वर्त्तमान। पहले दो अंकों की घटना ईस्ट-ट्यूज़डे को होती है। तीसरे अंक की घटना ईस्टर-वेंसडे (बुध) को।

**अंक 1 :** **दृश्य पहला**—राकिंहम गेट, जान बार्थिविक का भोजनालय
**दृश्य दूसरा**— वही,
**दृश्य तीसरा**—वहीं

**अंक 2 :** **दृश्य पहला**—जोन्स का घर मरथर स्ट्रीट
**दृश्य दूसरा**—जान बार्थिविक का भोजनालय

**अंक 3 :** **दृश्य पहला**—लंदन का पुलीस कोर्ट

# अंक 1

## दृश्य पहला

[परदा उठता है, और बार्थिविक का नए ढंग से सजा हुआ बड़ा खाने का कमरा दिखाई देता है। खिड़की के परदे खिंचे हुए हैं। बिजली की रोशनी हो रही है। एक बड़ी गोल खाने की मेज पर एक तश्तरी रक्खी हुई है, जिसमें ह्विस्की, एक नलकी और एक चांदी की सिगरेट की डिबिया है। आधी रात गुजर चुकी है।

दरवाज़े के बाहर हलचल सुनाई देती है। दरवाजा झोंके से खुलता है, जैक बार्थिविक कमरे में इस तरह आता है, मानो गिर पड़ा हो। वह दरवाज़े का कुंडा पकड़कर खड़ा सामने देख रहा है और आनन्द से मुस्करा रहा है। वह शाम के कपड़े पहिने हुए है, और वह हैट लगाए हुए है जो तमाशा देखते वक्त लगाई जाती है। उसके हाथ में एक नीले रंग का मखमल का ज़नाना बटुआ है। उसके लड़कौंधे चेहरे पर ताज़गी झलक रही है। डाढ़ी और मूंछ मुंड़ी हुई है। उसके बाजू पर एक ओवरकोट लटक रहा है।]

**जैक** : अहा! मैं मज़े से घर पहुंच गया। (**विवाद के भाव से**) कौन कहता है कि मैं बिना मदद के दरवाज़ा नहीं खोल सकता था? **वह लड़खड़ाता है, बटुए को झुलाता हुआ अन्दर आता है। एक जनाना रूमाल और लाल रेशम की थैली गिर पड़ती है।** खूब झांसा दिया—सभी चीजें गिरी पड़ी हैं। कैसा चकमा दिया है चुड़ैल को, उसका बेग साफ़ उड़ा लाया। (बटुए को झुलाता है।) खूब झांसा दिया।

**चांदी की डिबिया से एक सिगरेट निकालकर मुंह में रख लेता है।**

उस गधे को कभी कुछ नहीं दिया।

**अपनी जेब टटोलता है और एक शिलिंग बाहर निकालता है। वह उसके हाथ से छूटकर गिर पड़ती है, और लुढ़क जाती है। वह उसे खोजता है।**

इस शिलिंग का बुरा हो। (**फिर खोजता है**) एहसान को भूलना नीचता है! मगर कुछ भी नहीं, (**वह हंसता है**) मैं उससे कह दूंगा कि मेरे पास कुछ भी नहीं है।

**वह दरवाज़े से रगड़ता हुआ निकलता है, और दालान से**

**होता हुआ, ज़रा देर में लौट आता है। उसके पीछे-पीछे जोन्स आता है, जो नशे में चूर है। जोन्स की उम्र लगभग तीस साल है। गाल पिचके हुए, आंखों के गिर्द गड्ढे पड़े हुए, कपड़े फटे हुए हैं, वह इस तरह ताकता है जैसे बेकार हो और पिछलगुए की भांति कमरे में आता है।**

**जैक :** शिः, और चाहे जो कुछ करो मगर शोर मत करना। दरवाज़ा बन्द कर दो और थोड़ी-सी पियो।

**बड़ी गंभीरता से**

तुमने मुझे दरवाज़ा खोलने में मदद दी—मगर मेरे पास कुछ है नहीं। यह मेरा घर है, मेरे बाप का नाम बार्थिविक है—वह पार्लियामेंट का मेम्बर है, उदार-मेम्बर है। यह मैं तुमसे पहिले ही बता चुका। थोड़ी-सी पियो।

**वह शराब ढालता है, और पी जाता है।**

मुझे नशा नहीं है, **(सोफ़ा पर लेटकर)** कोई हर्ज़ नहीं। तुम्हारा क्या नाम है? मेरा नाम बार्थिविक है, मेरे बाप का भी यही नाम है; मैं भी लिबरल हूं—तुम क्या हो?

**जोन्स :** **(भारी तेज़ आवाज़ में)** मैं तो पक्का 'अनुदार' हूं। मेरा नाम है जोन्स। मेरी बीबी यहां काम करती है; वह मज़दूरनी है, यहां काम करती है।

**जैक :** जोन्स? **(हंसता है)** एक दूसरा जोन्स मेरे कॉलिज में पढ़ता है। मैं खुद साम्यवादी नहीं हूं। मैं लिबरल हूं—दोनों में बहुत कम अन्तर है। क्योंकि लिबरल दल के सिद्धान्त ही ये हैं। हम सब कानून के सामने बराबर हैं—बेहूदी बात है, बिलकुल वाहियात, (हंसता है) मैं क्या कहने जा रहा था। मुझे थोड़ी-सी ह्विस्की दो।

**जोन्स उसे ह्विस्की देता है, और नलकी से पानी का छींटा मारता है।**

मैं तुमसे यह कहने जा रहा था, कि मेरी उससे तकरार हो गई। **(बटुए को झुलाता है)** थोड़ी-सी पीलो जोन्स—तुम्हारे बग़ैर यह काम ही न हो सकता—इसी से मैं तुम्हें पिला रहा हूं। अगर कोई जान भी जाय, कि मैंने उसके रुपये उड़ा दिए, तो क्या करता। चुड़ैल! **(सोफा पर पैर रख लेता है।)** शोर मत करो और जो चाहे सो करो। शराब उंड़ेलो और खूब डटकर पियो। सिगरेट लो, जो चाहे सो लो। तुम्हारे बग़ैर वह हरगिज़ न फंसती। **(आंखें बन्द करके)** तुम टोरी हो, मैं खुद लिबरल हूं, थोड़ी-सी पियो—मैं बड़ा बांका आदमी हूं।

**उसका सिर पीछे की तरफ़ लटक जाता है, वह मुस्कराता हुआ सो जाता है, और जोन्स खड़ा होकर उसकी तरफ़**

**ताकता है; तब जैक के हाथ से गिलास छीनकर पी जाता है। वह बटुए को जैक की कमीज़ के सामने से उठा लेता है। उसे रोशनी में देखता है और सूंघता है।**

**जोन्स :** आज किसी अच्छे आदमी का मुंह देखकर उठा था।

**जैक के सामने की जेब में उसे ठूंस देता है।**

**जैक : (बड़बड़ाता हुआ)** चुड़ैल! कैसा चकमा दिया।

**जैक चारों तरफ़ कनखियों से देखता है, वह ह्विस्की उंड़ैल कर पी जाता है, तब चांदी की डिबिया से एक सिगरेट निकालकर दो-एक दम लगाता है, और ह्विस्की पीता है। फिर उसे बिल्कुल होश नहीं रहता।**

**जोन्स :** बड़ी अच्छी-अच्छी चीज़ें जमा की हैं।

**वह ज़मीन पर पड़ी हुई लाल थैली को देखता है।**

है माल बढ़िया।

**वह उसे उंगली से छूता है, किश्ती में रख देता है और जैक की तरफ ताकता है।**

है मोटा आसामी।

**वह आईने में अपनी सूरत देखता है। अपने हाथ उठाकर और उंगलियों को फैलाकर वह उसकी तरफ़ झुकता है; तब फिर मुट्ठी बांधकर जैक की तरफ़ ताकता है, मानो नींद में उसके मुस्कराते हुए चेहरे पर घूंसा मारना चाहता है। एकाएक वह बाकी बची हुई ह्विस्की गिलास में उंड़ेलता है और पी जाता है। तब कपटमयी हर्ष के साथ वह चांदी की डिबिया और थैली उठाकर जेब में रख लेता है।**

बचा, मैं तुम्हें चरका दूंगा। इस फेर में न रहना।

**गुरगुराती हुई हंसी के साथ वह दरवाज़े की ओर लड़खड़ाता हुआ जाता है। उसका कंधा स्विच से टकरा जाता है, रोशनी बुझ जाती है। किसी बंद होते हुए दरवाज़े की आवाज़ सुनाई देती है।**

**परदा गिरता है।**

**परदा फिर तुरन्त उठता है।**

## दृश्य दूसरा

[बार्थिविक का खाने का कमरा। जैक अभी तक सोया हुआ है। सुबह की रोशनी परदों से होकर आ रही-है। समय साढ़े आठ बजे का है। ह्वीलर जो एक फुर्तीली औरत है, कूड़े की टोकरी लिये आती है। और मिसेज़ जोन्स आहिस्ता-आहिस्ता कोयले की टोकरी लिये

दाखिल होती है।]

**ह्वीलर :** **(परदा उठाकर)** जब तुम कल चली गई, तो वह तुम्हारा निखट्टू शौहर तुम्हारी टोह में चक्कर लगा रहा था। मैं समझती हूं, शराब के लिए तुमसे रुपया मांग रहा था। वह आध घंटे तक यहां कोने में पड़ा रहा। जब मैं कल रात को डाक लेने गई तो मैंने उसे होटल के बाहर खड़े देखा। अगर तुम्हारी जगह मैं होती, तो कभी उसके साथ न रहती। मैं कभी ऐसे आदमी के साथ न रहती, जो मुझ पर हाथ साफ करता। मुझसे यह बरदाश्त ही न होता। तुम लड़कों को लेकर क्यों नहीं उसे छोड़ देती हो? अगर तुम यह बरदाश्त करती रहोगी, तो वह और भी सिर चढ़ जाएगा। मेरी समझ में नहीं आता, कि महज़ शादी कर लेने से कोई आदमी क्यों तुम्हें दिक़ करे।

**मिसेज़ जोन्स :** **(काली आंखें और काले बाल, चेहरा अंडाकार, आवाज़ चिकनी, नर्म और मीठी। सूरत से सहनशील मालूम होती है। उदासी से बातें करती है। वह नीले रंग का कपड़ा पहिने हुए है और उसके जूते में सूराख़ है।)** वह आधी रात को घर आया और अपने होश में न था। उसने मुझे जगाया और पीटने लगा। उसे सिर-पैर की कुछ खबर ही नहीं मालूम होती थी। मैं उसे छोड़ना तो चाहती हूं, मगर डरती हूं, न मालूम मेरे साथ क्या करे। जब वह नशे में होता है, तो उसके क्रोध का पारावार नहीं रहता।

**ह्वीलर :** तुम उसे क़ैद क्यों नहीं करा देतीं? जब तक तुम उसे बड़े घर न पहुंचा दोगी, तुम्हें चैन न मिलेगा। अगर मैं तुम्हारी जगह होती, तो कल ही पुलिस में इत्तला दे देती। वह भी समझता कि किसी से पाला पड़ा था।

**मिसेज़ जोन्स :** हां, मुझे जाना तो चाहिए, क्योंकि जब वह नशे में होता है तो मेरे साथ बुरी तरह पेश आता है। लेकिन बहिन! बात यह है कि उन्हें आजकल बड़ा कष्ट है—दो महीने से घर बैठे हुए हैं। और यही फ़िक्र उसे सता रही है। जब कहीं मजूरी मिल जाती है, तब वह इतना उजड्डपन नहीं करते। जब ठाले बैठते हैं तभी उनके सिर भूत सवार होता है।

**ह्वीलर :** अगर तुम हाथ-पैर न हिलाओगी, तो उससे गला न छूटेगा।

**मिसेज़ जोन्स :** अब यह दुर्गति नहीं सही जाती; मुझे रात-रात भर जागते गुज़र जाती हैं और यह भी नहीं कि कुछ कमा कर लाता हो, क्योंकि घर का सारा बोझ मेरे सिर है। ऐसी-ऐसी गालियां देता है, क्या कहूं। कहता है कि तू शोहदों को साथ लिये फिरती है। बिलकुल झूठी बात है, मुझसे कोई आदमी नहीं बोलता। हां, वह खुद औरतों के पीछे पड़ा रहता है। उसकी इन्हीं सब बातों से मेरा जी जला करता है। मुझे धमकाता

है, कि अगर तुमने मुझे छोड़ा तो सिर काट लूंगा। यह सब शराब और चिन्ता का फल है। हां, यों आदमी वह बुरा नहीं है। कभी-कभी वह मुझसे मीठी-मीठी बातें करता है, लेकिन मैंने उसके हाथों इतने दुःख भोगे हैं कि उसकी मीठी बातें भी बुरी लगती हैं। मैं तो उसकी बातों का जवाब तक नहीं देती। जब नशे में नहीं होता, तो लड़कों से भी प्रेम करता है।

**व्हीलर :** तुम्हारा मतलब है, जब वह नशे में होता है?

**मिसेज़ जोन्स :** हां। (**उसी स्वर में**) वह छोटे साहब सोफ़ा पर सोए हुए हैं।

**दोनों चुपचाप जैक की तरफ़ ताकती हैं।**

**मिसेज़ जोन्स :** (**नर्म आवाज़ में**) मालूम होता है, नशे में हैं।

**व्हीलर :** शोहदा है, शोहदा, मुझे विश्वास है, कि तुम्हारे शौहर की तरह इसने भी रात को पी थी। इसकी बेकारी एक दसरी तरह की है, जिसमें पीने ही की सूझती है। जाकर मारलो से कह आऊं, यह उसका काम है। (**वह चली जाती है।**)

**मिसेज़ जोन्स झुककर धीरे-धीरे झाड़ू देने लगती है।**

**जैक :** (**जागकर**) कौन है? क्या बात है?

**मिसेज़ जोन्स :** मैं हूं सरकार, मिसेज़ जोन्स।

**जैक :** (**उठ बैठता है, और चारों तरफ़ ताकता है।**) मैं कहां हूं? क्या वक्त है?

**मिसेज़ जोन्स :** नौ का अमल होगा हुजूर। नौ।

**जैक :** नौ? क्यों? क्या?

**उठकर ज़बान चलाता है और सिर पर हाथ फेरकर मिसेज जोन्स की तरफ़ घूरकर देखता है।**

देखो, तुम मिसेज़ जोन्स, यह न कहना कि तुमने मुझे यहां सोते पाया।

**मिसेज़ जोन्स :** न कहूंगी, न कहूंगी सरकार।

**जैक :** इत्तफ़ाक की बात है! मुझे याद नहीं आता कि मैं यहां कैसे सो गया। शायद चारपाई पर जाना भूल गया! अजीब बात है। मारे दर्द के सिर फटा जाता है। देखो मिसेज़ जोन्स, किसी ने कुछ कहना मत।

**बाहर जाता है, ड्योढ़ी में मारलो से मुठभेड़ होती है। मारलो जवान और गम्भीर है। उसकी डाढ़ी-मूंछ साफ़ है, और बाल माथे की तरफ़ से कंघी करके मुरग़े की कलग़ी की तरह ऊपर उठा दिए गए हैं। है तो वह खानसामा, लेकिन अच्छे चाल-चलन का आदमी है। वह मिसेज़ जोन्स को देखता है, और ओंठ दबाकर मुस्कराता है।**

जाने क्या होगा।

**एडगार दुहरे दरवाज़े से अन्दर आता है, वह बहुत गम्भीर दिखाई देता है।**

**एडगार :** **(अपने बाप से)** आपने सुना मिसेज़ राबर्ट मर गई।

**सब उसकी तरफ़ ताकने लगते हैं मानो इस समाचार की गुरुता पर विचार करते हों।**

एनिड आज शाम को उसके घर गई थी। वहां न कोयला था, न खाना था और न कोई और चीज़ थी। बस हद हो गई।

**सन्नाटा हो जाता है। सब एक दूसरे से आंखें चुराते हैं। केवल ऐंथ्वनी बेटे की तरफ़ घूरकर देखता है।**

**स्कटलब** क्या आपका ख़याल है, हम लोग उस ग़रीबिन की कुछ मदद कर सकते थे?

**वाइल्डर :** **(उत्तेजित होकर)** औरत बीमार थी। कोई नहीं कह सकता कि उसकी जिम्मेदारी हमारे ऊपर है। कम-से-कम मुझ पर नहीं है।

**एडगार :** **(गर्म होकर)** मैं कहता हूं कि हम सब जिम्मेदार हैं।

**ऐंथ्वनी :** लड़ाई, लड़ाई है!

**एडगार :** औरतों से नहीं।

**वेंकलिन :** बहुधा औरतों के ही माथे जाती है।

**एडगार :** अगर यह हमको मालूम है, तो हमारी जिम्मेदारी और भी बढ़ जाती है।

**ऐंथ्वनी :** यह आतताइयों के समझने की बात नहीं है।

**एडगार :** आप मुझे जो चाहे कहें, इससे ऊब गया हूं। हमें मामले को इतना तूल देने का कोई अधिकार न था।

**वाइल्डर :** मुझे यह बात रत्ती भर भी पसंद नहीं। वह आंधी खोपड़ी वाला साम्यवादी पत्र इस मामले को तोड़-मरोड़कर अपना मतलब गांठेगा। देख लेना, कोई ऊट-पटांग कहानी गढ़कर यह दिखायेगा कि औरत भूखों मर गई। मेरा इसमें कोई दोष नहीं।

**एडगार :** आप इससे किनारे नहीं रह सकते। हममें से कोई नहीं रह सकता।

**स्कंटलबरी :** **(कुर्सी के बाजू पर घूंसा मारकर)** लेकिन मैं तो इसका विरोध करता हूं।

**एडगार :** आप जितना विरोध चाहें करें, आप सच को झूठ नहीं कर सकते।

**ऐंथ्वनी :** बस! अब मत बांधो।

**एडगार :** **(क्रोध से उनके सामने खड़े होकर)** जी नहीं, मैं आपसे वहीं कहता हूं जो मेरे दिल में है। अगर हम यह सोचें कि मज़दूरों को कष्ट नहीं हो रहा है, तो यह झूठ है। और अगर उन्हें कष्ट हो रहा है, तो यह मानी हुई बात है कि औरतों को ज्यादा कष्ट हो रहा है और बच्चों की दशा तो कुछ कहीं नहीं जा सकती। मानव स्वभाव का इतना ज्ञान हमको है।

**स्कैंटलबरी कुर्सी से खड़ा हो जाता है।**

मैं यह नहीं कहता कि उन्हें सताने का हमारा इरादा था। मैं यह नहीं कहता, लेकिन मैं यह ज़रूर कहता हूं कि हमारा सच की ओर से आंखें बन्द कर लेना बेजा था। हमने इन आदमियों को नौकर रक्खा है, और इस अपराध से नहीं बच सकते। मर्दों की तो मुझे ज्यादा परवाह नहीं है, लेकिन मैं औरतों को इस तरह मारना नहीं चाहता। इससे तो यह कहीं अच्छा है कि मैं बोर्ड से इस्तीफा दे दूं।

**ऐंथ्वनी के सिवा और सब खड़े हो जाते हैं। ऐंथ्वनी कुर्सी की बांह पकड़े पुत्र की ओर ताकता हुआ बैठा रहता है।**

**स्कैंटलबरी :** भाई जान, आप जिन शब्दों में अपने भाव प्रकट कर रहे हैं वह मुझे पसंद नहीं है।

**वेंकलिन :** आप हद से आगे बढ़े जा रहे हैं।

**वाइल्डर :** मेरा भी ऐसा ही विचार है।

**एडगार :** **(आपे से बाहर होकर)** इन बातों की ओर आंखें मीच लेने से काम न चलेगा। अगर आप लोग औरतों का खून अपनी गरदन पर लेना चाहते हों तो लें। मैं नहीं लेना चाहता।

**स्कैंटलबरी :** बस-बस, भाई जान।

**वाइल्डर :** 'हमारी' गर्दन कहिए 'मेरी' गर्दन नहीं। मैं अपनी गर्दन पर यह पाप नहीं लेना चाहता।

**एडगार :** हम लोग ब़ोर्ड में पांच मेम्बर हैं, अगर हम चार इसके विरुद्ध थे तो हमने क्यों इस मामले को इतनी दूर जाने दिया? इसका कारण आप लोग खूब जानते हैं। हमें आशा थी कि हम मर्दों को भूखों मार डालेंगे, लेकिन हुआ यह कि हम औरतों की जान लेने लगे।

**स्कैंटलबरी :** **(उन्मत होकर)** मैं इसे नहीं मानता, किसी तरह नहीं। मेरे हृदय में दया है, हम सभी सज्जन हैं।

**एडगार :** **(श्लेषक भाव से)** हमारी सज्जनता में कोई बाधा नहीं है। यह हमारी कल्पना का दोष है, मि. स्कैंटलबरी।

**स्कैंटलबरी :** वाहियात! मेरी कल्पना तुम्हारी कल्पना से घट कर नहीं है।

**एडगार :** जैसी होनी चाहिए वैसी नहीं है।

**वाइल्डर :** मैंने पहले ही कहा था।

**एडगार :** तो फिर क्यों नहीं रोका?

**वाइल्डर :** तो क्या बात रह जाती?

**ऐंथ्वनी की ओर देखता है।**

**एडगार :** अगर आप और मैं और हम सबने जो कह रहे हैं कि हमारी कल्पना इतनी अच्छी है—

**स्कैंटलबरी :** **(घबड़ाकर)** मैंने यह नहीं कहा।

**एडगार :** **(अनसुनी करके)** इसकी जड़ काट दी होती तो यह मामला कब का

ठंडा हो गया होता और यह दुखिया इस तरह एड़ियां रगड़-रगड़ कर न मरती। कौन कह सकता है कि अभी एक दर्जन और औरतें इसी तरह फाकें नहीं कर रही हैं।

**स्केंटलबरी :** भाई साहब, खुदा के लिए इस शब्द का इस....इस....बोर्ड के जलसे में प्रयोग न कीजिए। यह....यह....भयंकर है।

**एडगार :** कोई वजह नहीं कि मैं इसका प्रयोग न करूं।

**स्केंटलबरी :** तो मैं तुम्हारी बातें न सुनूंगा मैं कान ही न दूंगा। मुझे दुःख होता है।

**अपने कान बन्द कर लेता है।**

**वेंकलिन :** हममें से कोई समझौते के विरुद्ध नहीं है, सिवाय तुम्हारे पिता के।

**एडगार :** मुझे विश्वास है कि अगर हिस्सेदारों को मालूम हो जाय कि....

**वेंकलिन :** मेरा ख़याल है कि आपको उनकी कल्पना में भी यही दोष मिलेगा। अगर किसी स्त्री का दिल कमजोर है तो क्या इसलिए....

**एडगार :** ऐसे उपद्रवों में सभी के दिल कमज़ोर हो जाते हैं, यह बच्चा भी जानता है। अगर हमने डकैतों की चाल न चली होती तो इस तरह उसके प्राण न जाते, और यह तबाही न नजर आती जो चारों तरफ़ फैली हुई है। जिसे ज़रा-सी भी बुद्धि है, वह समझ सकता है।

**अब तक एडगार बोलता है ऐंथ्वनी उसकी तरफ देखता रहता है। वह अब उठना चाहता है लेकिन एडगार को फिर बोलते देखकर रुक जाता है।**

मैं मज़दूरों की, अपनी, या किसी दूसरे की सफाई नहीं दे रहा हूं।

**वेंकलिन :** शायद आपको सफाई देनी पड़े। अदालत की निष्पक्ष जूरी शायद हमारे ऊपर कुछ भद्दे आक्षेप करे। हमें अपनी आबरू की रक्षा भी तो करनी है।

**स्केंटलबरी : (कानों को बन्द किए हुए)** अदालत की जूरी! नहीं, नहीं, यह वैसा मामला नहीं है।

**एडगार :** मुझसे अब और कायरता न होगी।

**वेंकलिन :** कायरता कड़ा शब्द है, मि॰ एडगार ऐंथ्वनी। अगर यह घटना हो जाने पर हम आदमियों की मांगें पूरी कर दें तो वह अलबत्ता हमारी कायरता-सी मालूम होगी। हमें बहुत सावधान रहना चाहिए।

**वाइल्डर :** बेशक। हमें अफवाहों के सिवा, इस मामले की कोई ख़बर नहीं है। सबसे सुगम उपाय यह है कि सारी बात मि॰ हार्निस पर छोड़ दें कि वह हमारी तरफ़ से तय कर दें। यह सीधा रास्ता है, और उसी पर हमें आ जाना चाहिए था।

**स्केंटलबरी : (गर्व से)** ठीक!

**एडगार की तरफ़ फिरकर**

और आपके विषय में मैं इतना ही कहता हूं कि जिन शब्दों में आपने इस मामले को बयान किया है, वह मुझे बिलकुल पसन्द नहीं है।

आपको उन शब्दों को वापस लेना चाहिए। आप हमारी राय को जानते हुए भी यहां फाके और कायरता की चर्चा करते हैं। आपके बाप के सिवा हम सब लोगों की यह राय है कि मेल ही सबसे अच्छी नीति है। आपका कथन बिल्कुल अनुचित और अविचार से भरा हुआ है। और मैं इसके सिवा और कुछ न कहूंगा। कि मुझे इससे कष्ट हुआ है–

**वह अपना हाथ अपने प्रस्ताव-पत्र के बीच में रखता है।**

**एडगार :** **(दुराग्रह से)** मैं एक शब्द भी वापस न लूंगा।

**वह कुछ और कहने जा रहा है लेकिन स्केंटलबरी फिर कानों पर हाथ रख लेता है। साहस टेंच याददाश्त के रजिस्टर को उठाकर घुमाने लगता है। फिर सबको यह ज्ञान हो जाता है कि हम कोई अस्वाभाविक काम कर रहे हैं और सब एक-एक करके बैठ जाते हैं। केवल एडगार खड़ा रहता है।**

**वाइल्डर :** **(इस भाव से मानो कोई आक्षेप मिटाने की चेष्टा कर रहा है)** मैं मिस्टर एडगार ऐंथ्वनी की बातों की परवाह नहीं करता। पुलिस की जूरी। यह विचार ही लचर है। मैं प्रधान जी के प्रस्ताव में यह संशोधन करना चाहता हूं कि यह झगड़ा तुरन्त फैसले के लिए मिस्टर साइमन हार्निस के सुपुर्द कर दिया जाय। उन्हीं शर्तों पर जो आज उन्होंने बतलाई थीं। कोई समर्थन करता है?

**टेंच रजिस्टर में लिखता है।**

**वेंकलिन :** मैं समर्थन करता हूं।

**वाइल्डर :** तो मैं प्रधान से निवेदन करूंगा कि वह इसे बोर्ड के सामने रक्खें।

**ऐंथ्वनी :** **(लम्बी सांस लेकर धीरे-धीरे)** हमारे ऊपर चोटें की गई हैं।

**वाइल्डर और स्केंटलबरी की ओर व्यंग्य भरे हुए तिरस्कार से देखकर।**

मैं इसे अपनी गर्दन पर लेता हूं। मेरी अवस्था छियत्तर वर्ष की है। बत्तीस साल हुए इस कम्पनी का जन्म हुआ था। उसके जन्म ही से मैं इसका प्रधान हूं। मैंने इसके अच्छे दिन भी देखे और बुरे दिन भी। इसके साथ मेरा सम्बन्ध उस साल शुरू हुआ जब यह युवक पैदा हुआ था।

**एडगार सिर झुकाता है ऐंथ्वनी अपनी कुर्सी को पकड़कर फिर कहना शुरू करता है।**

मैं पचास साल से मज़दूरों के साथ व्यवहार कर रहा हूं। मैंने हमेशा उन्हें ठोकर मारी है। खुद कभी ठोकर नहीं खाई। मैं इस कम्पनी के मज़दूरों से चार बार भिड़ चुका हूं और चारों ही बार मैंने उन्हें नीचा दिखाया है। लोग कहते हैं मुझमें पहला-सा दम दावा नहीं है।

**वाइल्डर की ओर ताकता है।**

कुछ भी हो, मुझमें अब भी अपनी तोपों के पास डटे रहने की हिम्मत है।

**उसका स्वर और ऊंचा हो जाता है, दुहरे दरवाज़े खुलते हैं और एनिड आती है। अंडरवुड उसको रोकता हुआ पीछे-पीछे आता है।**

मज़दूरों के साथ हमने न्याय का व्यवहार किया है। उनको ठीक मज़दूरी दी गई है। हम हमेशा उनकी शिकायतें सुनने के लिए तैयार रहे हैं। कहा जाता है कि जमाना बदल गया; जमाना बदल गया हो, लेकिन मैं नहीं बदला। और न बदलूंगा। कहा जाता है कि स्वामी और सेवक बराबर हैं। लचर बात है। एक घर में केवल एक स्वामी हो सकता है। जहां दो आदमी होंगे तो उनमें जो अधिक योग्य होगा उसी की चलेगी। कहा जाता है कि पूंजी और श्रम के स्वार्थ में कोई अन्तर नहीं है। लचर बात! उनके स्वार्थों में धुओं का अन्तर है। कहा जाता है कि बोर्ड कल का सिर्फ एक पुर्जा है। लचर बात। हमीं कल हैं। कि इसका मस्तिश्क हैं और इसकी नसें हैं। यह हमारा काम है हमी इसको चलायें और बिना किसी डर या रियायत के इसका निश्चय करें कि हमें क्या करना है। मज़दूरों से डरें। हिस्सेदारों से डरें। अपने ही साया से डरें। इसके पहिले मैं मर जाना चाहता हूं।

**वह दम लेता है और अपने पुत्र से आंखें मिलाकर फिर कहता है।**

मज़दूरों के साथ निबटारा करने का सिर्फ एक रास्ता है और वह है दमन। आजकल की अधकचरी बातों और अधकचरे व्यवहारों ही ने हमें इस दशा में डाल दिया है। दया और नर्मी, जिसे यह युवक अपनी समाज-नीति कहता है, इसकी जड़ है। यह नहीं हो सकता कि तुम चने भी चबाओ और शहनाई भी बजाओ। यह अधकचरी भावुकता, इसे चाहे साम्यवाद कहो कुछ और कोरी गप है। स्वामी स्वामी है, और सेवक सेवक है। तुम उनकी एक बात मानो और वह छः और मांगेंगे।

**रुखाई से मुस्कराकर।**

वे ओलियर ट्विस्ट(चार्ल्स डिकेंस के एक उपन्यास का पात्र) ' की भांति कभी संतुष्ट नहीं होते। अगर मैं उनकी जगह पर होता तो मैं भी वैसा ही करता। लेकिन मैं उनकी जगह पर नहीं हूं। मेरी बातों को गिरह बांध लो। अगर तुम उनसे यहां दबे, वहां दबे, तो एक दिन तुम्हें मालूम होगा कि तुम्हारे पैरों के नीचे ज़मीन खिसक गई है, और तुम दिवालिएपन के दलदल में फंस गए हो। और तुम्हारे साथ वह लोग भी दलदल में डूब रहे होंगे जिनके सामने तुमने घुटने टेके हैं। मुझ पर यह इल्जाम लगाया जाता है कि मैं स्वेच्छाचारी शासक हूं, जिसे अपनी टेक के सिवा और किसी बात की चिंता नहीं है—लेकिन

मैं इस देश का भविष्य सोचता हूं जिस पर अव्यवस्था की काली बाढ़ का संकट आने वाला है। जिस पर जन शासन का संकट आने वाला है, और न जाने कौन-कौन से संकट आने वाले हैं। अगर मैं अपने आचरण से इस विपत्ति को अपने देश पर लाऊं तो मैं अपने भाइयों को मुंह न दिखा सकूंगा।

**ऐंथ्वनी सामने की ओर शून्य में ताकता है और पूरा सन्नाटा छाया हुआ है। फ्रास्ट बड़े कमरे से आता है और ऐंथ्वनी के सिवा और सब लोग उसकी ओर चिंतित हो होकर ताकते हैं।**

**फ्रास्ट : (ऐंथ्वनी से)** हुजूर, मज़दूर लोग यहां आ गए।

**ऐंथ्वनी उसे चले जाने का इशारा करता है।**

क्या उन लोगों को यहां लाऊं?

**ऐंथ्वनी :** ठहरो!

**फ्रास्ट चला जाता है ऐंथ्वनी घूमकर अपने पुत्र की ओर ताकता है।**

अब मैं उस आक्षेप पर आता हूं जो मेरे ऊपर किया गया है।

**एडगार घृणा का संकेत करता है और सिर कुछ झुकाकर चुपचाप खड़ा रहता है।**

एक औरत मर गई है। मुझसे कहा जाता है कि उसका खून मेरी गर्दन पर है। मुझसे कहा जाता है कि और भी कितनी ही औरतों बच्चों को भूखों मरने और एड़ियां रगड़ने का अपराध भी मेरी गर्दन पर है।

**एडगार :** मैंने हमारी गर्दन पर कहा था।

**ऐंथ्वनी :** एक ही बात है।

**उसका स्वर ऊंचा होता जाता है। और मनोद्वेग उत्तरोत्तर बढ़ता जाता है।**

मुझे यह नई बात मालूम हुई कि अगर मेरा द्वन्द्वी एक सच्ची लड़ाई में, जिसका कारण मैं नहीं हूं, नीचा देखे तो यह मेरा दोष है। अगर मैं कुश्ती खा जाऊं, और यह सम्भव है, तो मैं शिकायत न करूंगा। यह मेरा जिम्मा होगा। और यह उसका है। मैं चाहूं भी तो इन मज़दूरों को उनकी स्त्रियों और बच्चों से अलग नहीं कर सकता। सच्ची लड़ाई सच्ची लडाई है। उन्हें चाहिए कि लड़ाई छेड़ने के पहले उसका नतीजा सोच लिया करें।

**एडगार : (धीमे स्वर में)** लेकिन क्या यह सच्ची लड़ाई है, पिताजी? उनको देखिए और हमको देखिए। उनके पास केवल यही एक हथियार है।

**ऐंथ्वनी : (कठोरता से)** और तुम इतने निर्लज्ज हो कि उन्हें यह हथियार चलाना सिखाते हो। आजकल यह रिवाज सा चल पड़ा है कि लोग अपने शत्रुओं का पक्ष लेते हैं। मैंने अभी वह कला नहीं सीखी है।

यह मेरा दोष है कि उन्होंने अपनी पंचायत से भी लड़ाई ठान ली?

**एडगार :** दया भी तो कोई चीज़ है।

**ऐंथ्वनी :** और न्याय का पद उससे भी ऊंचा है।

**एडगार :** मगर एक आदमी के लिए जो न्याय है, वह दूसरे के लिए अन्याय है।

**ऐंथ्वनी :** **(अपने उद्गार को दबाकर)** तुम मुझ पर अन्याय का दोष लगाते हो जिसमें पशुता है, निर्दयता है—

**एडगार घृणासूचक संकेत करता है। सब के सब डर जाते हैं।**

**वेंकलिन :** ठहरिए, ठहरिए, प्रधान जी।

**ऐंथ्वनी :** **(कठोर स्वर में)** यह मेरे ही पुत्र के शब्द हैं। यह उस युग के शब्द हैं, जिसे मैं नहीं समझता। यह दुर्बल संतानों के शब्द हैं।

**सब लोग भुनभुनाने लगते हैं। ऐंथ्वनी प्रबल प्रयत्न से अपने ऊपर काबू पाता है।**

**एडगार :** **(धीरे से)** ये बातें मैंने अपने विषय में भी तो कहीं थीं, दादा।

**दोनों एक दूसरे की ओर देर तक ताकते हैं। और ऐंथ्वनी अपना हाथ एक ऐसे संकेत से फैलाता है मानो उन व्यक्तियों को हटा देना चाहता हो। तब अपने माथे पर हाथ रख लेता है और इस तरह हिलता है मानो उसे चक्कर आ गया हो। लोग उसकी तरफ बढ़ते हैं लेकिन वह उन्हें पीछे हटा देता है।**

**ऐंथ्वनी :** इसके पहिले कि मैं इस संशोधित प्रस्ताव को बोर्ड के सामने रक्खू, मैं एक शब्द और कहना चाहता हूं।

**वह एक-एक के चेहरे की ओर देखता है।**

अगर आप उसे स्वीकार करते हैं तो उसका यह आशय होगा कि हमने जो कुछ करने की ठानी थी वह हम पूरा न कर सकेंगे। इसका यह आशय है कि पूंजी के साथ हमारा जो कर्तव्य है, उसे हम पूरा न कर सकेंगे, इसका यह आशय है कि हमेशा ऐसे ही हमले होते रहेंगे और हमको हमेशा दबना पड़ेगा। धोखे में न आइए। यदि अब की बार आप मैदान छोड़कर भागे तो फिर आपके क़दम कभी नहीं जमेंगे। आपको कुत्तों की तरह अपने ही आदमियों के कोड़ों के सामने भागना पड़ेगा। अगर आपको यही मंजूर है तो आप इस संशोधन को स्वीकार करें।

**वह फिर एक-एक के चेहरे की ओर देखता है। और अन्त में एड्गार की तरफ़ आंखें जमा देता है। सब आंखें जमीन की ओर किए बैठे हैं। ऐंथ्वनी संकेत करता है और टेंच उसके हाथ में कार्यवाही का रजिस्टर देता है। वह पढ़ता है।**

मि॰ वाइल्डर ने प्रस्ताव किया और मिस्टर वेंकलिन ने उसका समर्थन किया। "मज़दूरों की मांगें तुरंत मिस्टर साइमन हार्निस के हाथों में दे दी जायं कि आज सुबह उन्होंने जो शर्तें बताई थीं उनके अनुसार मामले को तय कर दें।"

**यकायक जोर से।**

जो लोग पक्ष में हैं हाथ उठावें।

**एक मिनट तक कोई नहीं हिलता। तब ज्यों ही ऐंथ्वनी फिर बोलना चाहता है वाइल्डर और वेंकलिन जल्दी से हाथ उठा देते हैं। तब स्कैंटलबरी और सबसे पीछे एडगार हाथ उठाते हैं। एडगार अब भी सिर नहीं उठाता।**

जो लोग इसके विपक्ष में हों?

**ऐंथ्वनी अपना ही हाथ उठा देता है।**

**स्पष्ट स्वर में।**

संशोधन स्वीकार हो गया। मैं बोर्ड से इस्तीफा देता हूं।

**एनिड लम्बी सांस लेती है और सन्नाटा छा जाता है। ऐंथ्वनी स्थिर बैठा हुआ है। उसका सिर धीरे-धीरे झुक रहा है। यकायक वह सांस लेता है मानो उसका सारा जीवन उसके भीतर उमड़ पड़ा हो।**

पचास साल। सज्जनो आपने मेरे मुंह में कालिख लगा दी। मज़दूरों को लाओ।

**वह सामने ताकता हुआ स्थिर बैठा रहता है। सभासद गण जल्दी से एकत्र हो जाते हैं। टेंच सहमी हुई आवाज से बड़े कमरे में आवाज़ देता है। अंडरवुड ज़बरदस्ती एनिड को कमरे से खींच ले जाता है।**

**वाइल्डर : (घबराकर)** उनसे क्या कहना होगा? अभी तक हार्निस क्यों नहीं आया? क्या उसके आने के पहिले हमें आदमियों से मिलना चाहिए? मैं नहीं—

**टेंच :** आप लोग अन्दर जायें।

**टामस, ग्रीन, बल्जिन और राउस अन्दर आते हैं और छोटी मेज़ के सामने एक कतार में खड़े हो जाते हैं। टेंच बैठ जाता है और लिखता है। सब आंखें ऐंथ्वनी की ओर लगी हुई हैं जो बिल्कुल शान्त हैं।**

**वेंकलिन : (छोटी मेज़ के पास आकर सशंक मैत्री के साथ)** देखो टामस, अब क्या करना है? तुम्हारी सभा ने क्या तय किया?

**राउस :** सिम हार्निस के पास हमारा जवाब है। वह आप से बतलायेंगे। हम उनकी राह देख रहे हैं। वह हमारी तरफ़ से जवाब देंगे।

**वेंकलिन :** यही बात है, टामस?

**टामस : (रुखाई से)** जी हां! राबर्ट न आयेंगे। उनकी बीबी मर गई है।

**स्कैंटलबरी :** हां, हां, हम सुन चुके। ग़रीब औरत!

**फ्रास्ट : (बड़े कमरे से आकर)** मिस्टर हार्निस आए हैं।

**हार्निस के आने पर वह चला जाता है।**

**हार्निस के साथ में कागज़ का एक टुकड़ा है। वह डाइरेक्टरों को सलाम करता है, मज़दूरों की तरफ देखकर सिर हिलाता है और कमरे के बीच में छोटी मेज़ के पीछे खड़ा हो जाता है।**

**हार्निस :** सज्जनो!

**सब को सलाम करता है।**

**टेंच उस कागज़ को लिए जिस पर वह लिख रहा है, आ जाता है और सब धीमे स्वर में बातें करने लगते हैं।**

**वाइल्डर :** हम तुम्हारी राय देख रहे थे, हार्निस। आशा है, कि हम कुछ तय...

**फ्रास्ट :** **(बड़े कमरे से आकर)** राबर्ट आए हैं।

**वह चला जाता है।**

**राबर्ट जल्दी से अन्दर आता है और ऐंथ्वनी की ओर ताकता हुआ खड़ा हो जाता है। उसका चेहरा उदास और मुर्झाया हुआ है।**

**राबर्ट :** मिस्टर ऐंथ्वनी, मुझे खेद है कि मुझे ज़रा देर हो गई। मैं ठीक वक्त पर यहां आ जाता लेकिन एक बात हो गई इसलिए न आ सका।

**मज़दूरों से।**

कोई बातचीत हुई?

**टामस :** नहीं! लेकिन तुम क्यों आए, भले आदमी?

**राबर्ट :** आप लोगों ने आज हमें अपनी अवस्था पर फिर विचार करने के लिए आदेश दिया था। हमने उस पर विचार कर लिया है। हम यहां मज़दूरों का जवाब देने के लिए आए हैं।

**ऐंथ्वनी से।**

आप लंदन जायं, आप से हमें कुछ नहीं कहना है। हम अपनी शर्तों में जौ भर भी कमी न करेंगे। और न हम काम पर आयेंगे जब तक हमारी सब शर्तें न मान ली जायेंगी।

**ऐंथ्वनी उसकी ओर ताकता है, लेकिन बोलता नहीं। मज़दूरों में हलचल होती है जैसे सब घबरा गए हों।**

**हार्निस :** राबर्ट!

**राबर्ट :** **(उसकी ओर क्रोध से देखकर फिर ऐंथ्वनी से)** अब तो आप साफ-साफ समझ गए। क्या यह साफ और सीधा जवाब नहीं है। आपका यह सोचना ग़लत था कि हम घुटने टेक देंगे। आप देह पर विजय पा सकते हैं लेकिन आत्मा पर विजय नहीं पा सकते। आप लंदन लौट जायें, आदमियों को आप से कुछ नहीं कहना है।

**दुविधे से ज़रा रुककर वह स्थिर ऐंथ्वनी की ओर एक कदम बढ़ाता है।**

**एडगार :** राबर्ट, हम सब तुम्हारे लिए दुःखी हैं। लेकिन...

**राबर्ट :** महाशय, अपना दुःख आप अपने पास रक्खें। मगर अपने बाप को बोलने दीजिए।

**हार्निस :** **(कागज़ का टुकड़ा हाथ में लिए हुए छोटी मेज़ के पीछे से बोलता है।)**

राबर्ट! राबर्ट!!

**ऐंथ्वनी से, आवेश के साथ**

आप क्यों नहीं जवाब देते?

**हार्निस :** राबर्ट!

**राबर्ट :** **(तेज़ी से मुड़कर)** क्या बात है?

**हार्निस :** **(गम्भीरता से)** तुम बिना प्रमाण के बातें कर रहे हो। तुम्हारे हाथ में अब फैसला नहीं रहा।

**वह टेंच को इशारा करता है। टेंच डाइरेक्टरों को इशारा करता है। वे उसके शर्तनामे पर हस्ताक्षर कर देते हैं।**

इस कागज़ को देखो।

**कागज़ को ऊपर उठाकर**

इंजीनियरों और भट्ठीवालों की शर्तों के सिवा और सब शर्तें मंजूर की गईं। शनीचर के दिन समय के ऊपर काम करने के लिए दूनी मज़दूरी। रात की टोलियां बदस्तूर। यह शर्तें मंजूर कर ली गई हैं। मज़दूर लोग कल से काम करने जायेंगे। हड़ताल समाप्त हो गई।

**राबर्ट :** **(कागज को पढ़कर आदमियों पर बिगड़ता है। वे उसके पास से हट जाते हैं। केवल राउस अपनी जगह पर खड़ा रहता है। भीषण शान्ति के साथ)** तुम लोगों ने मुझे दग़ा दी। तुम्हारे लिए मैंने मौत की परवाह न की। तुम मुझे चरका देने के लिए इसी अवसर का इंतजार कर रहे थे।

**मज़दूर लोग एक साथ जवाब देते हैं।**

**राउस :** यह झूठ है।

**टामस :** कहां तक तुम्हारा साथ देते?

**ग्रीन :** अगर तुमने मेरी बात मानी होती।

**बल्जिन :** **(दबी ज़बान से)** ज़बान बन्द करो।

**राबर्ट :** तुम इसी अवसर का इन्तजार कर रहे थे।

**हार्निस :** **(डाइरेक्टरों का शर्तनामा लेकर और उसे टेंच को देकर)** बस मसाला तय हो गया। मित्रों, अब तुम लोग जा सकते हो।

**मज़दूर लोग धीरे-धीरे चले जाते हैं।**

**वाइल्डर :** **(नीची और उखड़ी हुई आवाज़ में)** अब तो यहां हमारे ठहरने की ज़रूरत नहीं मालूम होती।

**दरवाज़े तक जाता है।**

मैं उस गाड़ी के लिए अब भी कोशिश करूंगा। तुम आते हो, स्कैंटलबरी?

**स्कटलबरी :** **(वेंकलिन के साथ उसके पीछे जाता हुआ)** हां-हां, ज़रा ठहरो।

**राबर्ट को बोलते हुए सुनकर वह ठहर जाता है।**

**राबर्ट :** **(ऐंथ्वनी से)** लेकिन आपने तो उन शर्तों पर दस्तखत ही नहीं किया। वह लोग अपने प्रधान के बिना कोई शर्त नहीं कर सकते। आप उन शर्तों पर कभी दसखत न कीजिएगा।

**ऐंथ्वनी चुपचाप उसकी ओर ताकता है।**

खुदा के लिए! यह न कहिए कि आपने दसखत कर दिया।

**आवेशमय करुणा से।**

मुझे इसका विश्वास था।

**हार्निस :** **(डाइरेक्टरों का शर्तनामा दिखाकर)** बोर्ड ने हस्ताक्षर कर दिया।

**राबर्ट हस्ताक्षरों को बेदिली के साथ देखता है, उसके हाथ से कागज़ छीन लेता है और अपनी आंखें बन्द कर लेता है।**

**स्कॆंटलबरी :** **(हाथ की आड़ करके टेंच से)** प्रधान जी की ख़बर रखना। उनकी तबियत अच्छी नहीं है। उन्होंने आज भोजन भी नहीं किया। अगर स्त्रियों और बच्चों के लिए कोई फण्ड खोला जाय, तो मेरी तरफ़ से बीस पाउंड लिख देना।

**वह अपनी भारी देह को संभालता हुआ जल्दी से बड़े कमरे में चला जाता है और वेंकलिन, जो राबर्ट और ऐंथ्वनी को चेहरा मरोड़-मरोड़कर देख रहा है, पीछे-पीछे जाता है। एडगार सोफा पर बैठा हुआ ज़मीन की तरफ़ ताकता रहता है। टेंच दफ्तर में लौट कर कार्यवाही का रजिस्टर लिखता है। हार्निस छोटी मेज़ के पास खड़ा राबर्ट को गम्भीर भाव से देखता रहता है।**

**राबर्ट :** तो अब आप इस कम्पनी के प्रधान नहीं हैं।

**पागलों की तरह हंसकर।**

हा हा—हा! उन सबों ने आपको निकाल बाहर किया। अपने प्रधान को भी निकाल बाहर किया—हा—हा हा!

**भीषण धैर्य के साथ।**

तो हम दोनों निकाल दिए गए, मिस्टर ऐंथ्वनी।

**एनिड दुहरे दरवाज़े से लपकी हुई अपने बाप के पास आती है और उसके पास झुक जाती है।**

**हार्निस :** **(राबर्ट के पास आकर और उसकी आस्तीन पकड़ कर)** तुम्हें शर्म नहीं आती, राबर्ट? चुपके से घर जाओ, भले आदमी, घर जाओ।

**राबर्ट :** **(हाथ छुड़ाकर)** घर!

**दोनों साथ-साथ जाते हैं।**

**एनिड :** **(धीमी आवाज़ में अपने बाप से)** दादा, अपने कमरे में आइए, अपने कमरे में आइए।

**ऐंथ्वनी ज़ोर लगाकर उठता है। वह राबर्ट की तरफ़ फिरता है जो उसकी तरफ़ ताक रहा है। दोनों कई सेकेंड तक एक दूसरे को टकटकी लगाए देखते रहते हैं ऐंथ्वनी। हाथ उठाता है जैसे सलाम करना चाहता हो। लेकिन हाथ गिर पड़ता है। राबर्ट के मुख पर शत्रु भाव की जगह आश्चर्य अंकित हो जाता है। दोनों अपने सिर सम्मान के भाव से झुका लेते हैं। ऐंथ्वनी धीरे-धीरे अपने पर्देदार दरवाज़े की तरफ़ जाता है। एकाएक वह लड़खड़ाता है जैसे गिरने-गिरने हो रहा हो। फिर संभल जाता है। एनिड और एडगार जो कमरे में से दौड़ कर आये हैं उसको सहारा देते हैं। राबर्ट कई सेकेंड तक ऐंथ्वनी को ध्यान से देखता हुआ खड़ा रहता है, तब बड़े कमरे में चला जाता है।**

**टेंच : (हार्निस के पास आकर)** मेरे सिर से एक बड़ा बोझ उतर गया, मिस्टर हार्निस। लेकिन कितना दर्दनाक माजरा था।

**माथे से पसीना पोंछता है।**

**हार्निस जो शांत और दृढ़ है, टेंच की ओर देखकर मुस्कराता है।**

कितनी झांव-झांव हुई। उसका यह कहने से क्या मतलब था कि हम दोनों निकाल दिए गए? माना उस बेचारे की बीवी मर गई, लेकिन उसे प्रधान से इस तरह न बोलना चाहिए था।

**हार्निस :** एक औरत तो मर ही गई उस पर हमारे दोनों रत्नों को नीचा देखना पड़ा।

**यकायक अन्डरवुड आता है।**

**टेंच : (हार्निस की ओर देखकर यकायक उद्विग्न होकर)** आपने देखा यह तो वही शर्तें है, जो आपने और मैंने लिखी थीं और हड़ताल शुरू होने से पहले दोनों पक्षों को दिखाई थीं। फिर यह झगड़ा किस लिए हुआ?

**हार्निस : (धीमे स्वर में)** यही तो दिल्लगी है।

**अंडरवुड दरवाज़े ही पर खड़ा-खड़ा हां का संकेत करता है।**

**परदा गिरता है।**

●●●



# सृष्टि का आरंभ

प्रकाशनकाल : मार्च, 1937–अप्रैल, 1937

# सृष्टि का आरम्भ

## [बर्नार्ड शॉ की एक ओजपूर्ण रचना]

(अदन की वाटिका, तीसरे पहर का समय। एक बड़ा सांप अपना सिर फूलों की एक क्यारी में छिपाये हुए और अपने शरीर को एक वृक्ष की शाखाओं में लपेटे हुए पड़ा है। वृक्ष भलीभांति चढ़ चुका है, क्योंकि सृष्टि के दिन हमारे अनुमान से कहीं अधिक बड़े थे। सर्प उस व्यक्ति को नहीं दिखाई दे सकता जिसको उसकी विद्यमानता का ज्ञान नहीं है, क्योंकि उसके हरे और भूरे रंग के मेल से धोखा होता है। उसके निकट ही फूलों की क्यारी से एक ऊंची चट्टान दिखाई दे रही है। यह चट्टान और वृक्ष दोनों एक हरियाली के किनारे पर हैं, जिसमें एक हरिण का बच्चा मरा और सूखा हुआ पड़ा है और उसकी गरदन टूट गई है। आदम अपने एक हाथ के सहारे चट्टान पर झुका हुआ मृत शरीर को भयभीत होकर देख रहा है, उसने अपनी बाईं ओर सर्प को नहीं देखा है। वह दाहिनी ओर मुड़ता है और घबड़ाकर पुकारता है।)

आदम—हौआ, हौआ !

हौआ—क्या है, आदम?

आदम—यहां आओ, शीघ्र कुछ हो गया है !

हौआ—(दौड़कर) क्या, कहां? (आदम हरिण के बच्चे की ओर संकेत करता है) ओह! (वह उसके पास जाती है और आदम को भी उसके साथ जाने का साहस होता है) इसकी आंखों को क्या हो गया?

आदम—केवल आंखें नहीं, यह देखो (उसको ठुकराता है।)

हौआ—अरे यह न करो, यह जागता क्यों नहीं?

आदम—मालूम नहीं, सो नहीं रहा है।

हौआ—सो नहीं रहा है?

आदम—देखो तो !

हौआ—(हरिण के बच्चे को हिलाने और उलटने की चेष्टा करते हुए) यह तो कठोर और ठंडा हो गया है !

आदम—कोई वस्तु इसको जगा नहीं सकती?

हौआ—इसमें तो विचित्र गंध है, ओह ! (अपना हाथ झाड़ती है और उसके पास से हट जाती है) क्या तुमने इसको इसी दशा में पाया था?

आदम—नहीं, अभी खेल रहा था कि ठोकर खाकर लड़खड़ाता हुआ गिर पड़ा, फिर वह हिला तक नहीं और इसकी गरदन में कोई दोष हो गया है। (गर्दन उठाकर हौआ को दिखाने

के लिए झुकता है।)

हौआ—मत छुओ, इसके पास से हट जाओ। (दोनों पीछे हट जाते हैं और थोड़ी दूर से उस लोथ पर बढ़ती हुई घृणा से विचार करते हैं।)

हौआ—आदम !

आदम—हां।

हौआ—मान लो कि तुम ठोकर खाकर गिर पड़ो, तो क्या तुम भी इसी तरह चले जाओगे?

आदम—ओह ! (थर्रा जाता है और चट्टान पर बैठ जाता है।)

हौआ—(उसके पार्श्व में बैठकर और उसके घुटनों को पकड़कर) तुमको इसका ध्यान रखना चाहिए, प्रतिज्ञा करो कि ध्यान रखोगे।

आदम—ध्यान रखने से लाभ क्या? हमको यहां सदैव रहना है, देखती हो, सदैव के क्या अर्थ हैं। एक-न-एक दिन मैं भी ठोकर खा जाऊंगा और गिर पड़ूंगा। मुमकिन है कल ही, और संभव है इतने दिनों बाद जितनी कि इस बाग में पत्तियां हैं अथवा नदी के किनारे बालू के कण हैं। तात्पर्य यह कि मैं भूल जाऊंगा और ठोकर खा जाऊंगा।

हौआ—मैं भी।

आदम—(भीत होकर) नहीं नहीं ! मैं अकेला रह जाऊंगा और सदा के लिए। तुम कभी अपने को इस विपत्ति में न डालना। तुम चला न करो, चुपचाप बैठी रहा करो; मैं तुम्हारी रक्षा करूंगा। और जिस वस्तु की तुमको आवश्यकता होगी, स्वयं लाकर दूंगा।

हौआ—(कांपते हुए उसकी ओर से मुंह फेर कर और अपनी कुहनियों को पकड़कर) मैं इस तरह जल्द घबड़ा जाऊंगी। इसके सिवाय तुम्हारा यह परिणाम हुआ, तो फिर मैं अकेली रह जाऊंगी। उस समय बेकार बैठी न रह सकूंगी और अंत में मेरा भी वही परिणाम होगा।

आदम—और फिर?

हौआ—फिर हम नहीं होंगे, केवल पशु, पक्षी और सर्प होंगे।

आदम—यह न होना चाहिए।

हौआ—हां, न होना चाहिए; किन्तु हो सकता है।

आदम—नहीं, कहता हूं कि नहीं होना चाहिए। मैं जानता हूं कि ऐसा नहीं होगा।

हौआ—हम दोनों जानते हैं, लेकिन कैसे जानते हैं?

आदम—बाग में एक 'शब्द' है, जो मुझको बातें बताया करता है।

हौआ—बाग तो शब्दों से पूर्ण है, जो मेरे सिर में नए-नए विचार लाते रहते हैं।

आदम—मेरे लिए केवल एक शब्द है जो मुझसे इतना निकट है मानो मेरे भीतर से आ रहा हो।

हौआ—आश्चर्य है कि मैं तो प्रत्येक वस्तु में शब्द सुनती हूं और तुम केवल एक शब्द अपने भीतर सुनते हो। मगर कुछ बातें ऐसी भी हैं जो इन शब्दों के द्वारा नहीं किंतु मेरे भीतर से आती हैं। और यह विचार कि 'मेरा कभी नाश नहीं' मेरे भीतर से आया है।

आदम—लेकिन हम नष्ट हो जायंगे। इस हरिण के बालक की भांति हम भी गिरेंगे और....(उठकर घबराहट में इधर-उधर टहलने लगता है) मैं इस विद्या का तेज नहीं सह सकता। मुझे इसकी आवश्यकता नहीं। मैं तुमसे कहता हूं कि ऐसा नहीं होना चाहिए। फिर भी यह नहीं जानता कि किस प्रकार रोकूं।

हौआ—मैं भी यही अनुभव करती हूं। आश्चर्य की बात है कि तुम इस प्रकार कह रहे हो। तुमको किसी दशा में कल नहीं ! तुम सदैव विचार बदलते रहते हो।

आदम—(डांटकर) यह क्यों कहती हो? मैंने अपना विचार कब बदला है?

हौआ—तुम कहते हो कि तुम्हारा नाश न होना चाहिए। लेकिन तुम्हीं इसकी शिकायत किया करते थे कि हमको यहां सदैव रहना है। किसी-किसी समय तुम घंटों मौन धारण किये हुए विचारा करते हो और मन ही मन में मुझ पर क्रोधित रहते हो। जब मैं पूछती हूं कि मैंने क्या किया है, तो तुम कहते हो कि तुम्हारे विषय में नहीं किन्तु अपने यहां सदैव रहने की विपत्ति पर ध्यान कर रहा था। परन्तु मैं पूछती हूं कि जिस वस्तु को तुम विपत्ति कहते हो, वह, यहां सदैव मेरे साथ रहना है।

आदम—तुम यह क्यों विचारती हो? नहीं, तुम भूल करती हो। (वह फिर मुग्ध होकर बैठ जाता है) मूल विपत्ति तो सदैव अपने साथ रहना है। मैं तुमको चाहता हूं, परन्तु अपने को नहीं चाहता। मैं कुछ और होना चाहता हूं। इससे अच्छा मैं चाहता हूं कि मेरा बारंबार फिर से आरंभ होता रहे। जिस प्रकार सर्प केंचुल बदलता रहता है, उसी प्रकार मैं भी अपने को बदलता रहूं। मैं अपने से ऊब गया हूं। परन्तु मुझको किसी न किसी प्रकार सहन करना है। एक दिन या कई दिन के लिए ही क्यों किंतु सदैव के लिए यह एक भयभीत कर देने वाला विचार है। इसी पर मौन होकर विचार किया करता हूं। और खेद करता हूं। क्या तुमने कभी इस पर विचार नहीं किया?

हौआ—मैं अपने विषय में विचार नहीं करती। इससे क्या लाभ? मैं जो हूं, सो हूं। कोई वस्तु इसको बदल नहीं सकती। मैं तुम्हारे सम्बन्ध में विचार करती रहती हूं।

आदम—यह ठीक नहीं, तुम सदैव मेरी खोज में लगी रहती हो। तुमको सदैव यह जानने की चिन्ता रहती है कि मैं क्या करता रहता हूं। यह तो एक बार ज्ञात होता ही। इसकी जगह कि अपने को मेरे साथ लगाए रखो, तुमको यह यत्न करना चाहिए कि तुम्हारा एक अपना निजी अस्तित्व पृथक् हो।

हौआ—मुझको तुम्हारा ध्यान रखना है। तुम सुस्त हो, मलिन रहते हो; अपना ध्यान नहीं रखते। प्रतिक्षण स्वप्न देखते रहते हो। यदि मैं अपने को तुम्हारे साथ लगाए न रखूं, तो तुम दूषित भोजन करने लगोगे और घृणा के योग्य हो जाओगे। इस पर मेरे इतने देखते रहने पर भी तुम किसी दिन मस्तक के बल गिर पड़ोगे और मृतक हो जाओगे।

आदम—मृतक? यह कौन-सा शब्द है?

हौआ—(हरिण के बच्चे की ओर संकेत करके) इसकी भांति। मैं इसको मृतक कहती हूं।

आदम—(उठ कर बच्चे के पास जाते हुए) इसमें कोई अप्रिय बात मालूम होती है।

हौआ—(आदम के पास जाते हुए) यह तो श्वेत छोटे कीड़ों के रूप में बदल रहा है।

आदम—इसको नदी में फेंक आओ। यह असह्य हो रहा है।

हौआ—मैं इसको स्पर्श करने का साहस नहीं कर सकती।

आदम—तो मैं ही फेंक आऊं, यद्यपि मुझे इससे घृणा हो रही है। यह हवा को विषमय कर रहा है। (खुरों को अपने हाथ में लेकर शव को यथासंभव अपने शरीर से दूर लटकाये हुए उस ओर जाता है जिस ओर से हवा आई थी।)

हौआ—(उसकी ओर एक क्षण भर देखती रहती है, फिर घृणा की एक झिझक के साथ

चट्टान पर बैठ जाती है और कुछ विचारने लगती है। सर्प का शरीर मनोहर नए रंगों से चमकता हुआ देख पड़ता है। वह पुष्पों की क्यारी से धीरे से अपना सिर उठाता है और हौआ के कान में एक अद्‌भुत मनोमुग्धकर किन्तु सुरीली ध्वनि में कहता है।)

सर्प–हौआ !

हौआ–कौन है?

सर्प–मैं हूं ! तुमको अपना सुन्दर नवीन फण दिखाने आया हूं। देखो (सुन्दर बेल में अपना फण फैला देता है।)

हौआ–आहा ! किन्तु तुझको बोलना किसने सिखाया?

सर्प–तुमने और आदम ने ! मैं घास में छिपकर तुम्हारी बातें सुना करता हूं।

हौआ–यह तेरी बड़ी बुद्धिमानी है।

सर्प–मैं इस मैदान के पशुओं में सबसे अधिक चतुर हूं।

हौआ–तेरा फण बहुत सुन्दर है (फण को थपथपाती है और सर्प को प्यार करती है) अच्छे सर्प ! क्या तू अपनी देवी माता हौआ को चाहता है?

सर्प–मैं उसको पूजता हूं (हौआ की गरदन को अपनी दोहरी जीभ से चाटता है।)

हौआ–(उसको प्यार करती हुई) हौआ के प्रिय सर्प ! अब हौआ कभी अकेली न रहेगी। क्योंकि उसका सर्प बातें कर सकता है।

सर्प–बहुत-सी वस्तुओं के विषय में मैं बातें कर सकता हूं। मैं बड़ा बुद्धिमान हूं। यह मैं ही था, जिसने तुम्हारे कान में धीरे से वह शब्द कह दिया था जो तुमको नहीं ज्ञात था–मृतक, मृत्यु, मरना।

हौआ–(कांप कर) इसकी याद क्यों दिलाता है? मैं तेरा सुन्दर फण देखकर उसको भूल गई थी। तुमको अभागी वस्तुओं की याद नही दिलाना चाहिए।

सर्प–मृत्यु भाग्यहीन वस्तु नहीं, यदि तुमने उस पर विजय पाना सीख लिया है।

हौआ–मैं मृत्यु पर विजय कैसे पा सकती हूं?

सर्प–एक दूसरी वस्तु के द्वारा, जिसको उत्पत्ति कहते हैं।

हौआ–(उच्चारण की चेष्टा करते हुए) उ...त्...प...त्ति।

सर्प–हां, उत्पत्ति।

हौआ–उत्पत्ति क्या है?

सर्प–सर्प कभी मरता नहीं, तुम किसी दिन देखोगी कि मैं इस सुन्दर केंचुल से एक नया सर्प बन कर, और इससे अधिक सुन्दर केंचुल लेकर बाहर निकल आऊंगा। यही उत्पत्ति है।

हौआ–मैं ऐसा देख चुकी हूं। बड़े आश्चर्य की बात है।

सर्प–मैं बड़ा चतुर हूं, जब तुम और आदम बातें करते हो तो मैं भी तुमको 'क्यों' कहते हुए सुनता हूं। प्रति समय क्यों तुम नेत्रों से वस्तुओं को देखती हो और कहती हो 'क्यों?' मैं स्वप्न में देखता हूं और कहता हूं 'क्यों नहीं?' मैंने 'मृतक' शब्द को अपने आप बनाया है, जिसका तात्पर्य मेरी पुरानी केंचुल है, जिसको मैंने अपनी नवीनता के समय उतार कर फेंक दिया। इस नवीन को मैं उत्पन्न होना कहता हूं।

हौआ–'उत्पत्ति' एक सुन्दर शब्द है।

सर्प–क्यों नहीं? मेरी भांति बार-बार उत्पन्न होओ और सदैव नवीन और सुन्दर बनी रहो?

हौआ—मैं? इसलिए कि ऐसा होता नहीं, और क्यों नहीं।

सर्प—किन्तु वह 'तो कैसे' हुआ 'क्यों नहीं?' तो नहीं हुआ। बताओ 'क्यों नहीं?'

हौआ—पर मैं इसको पसन्द नहीं करूंगी। फिर से नया बन जाना अच्छी बात है। किन्तु मेरा पुराना चोला पृथ्वी पर बिल्कुल मेरी भांति पड़ा रहेगा और आदम उसको पीछे हटते हुए देखेगा और—

सर्प—नहीं, इसकी आवश्यकता नहीं, एक दूसरी उत्पत्ति भी है।

हौआ—दूसरी उत्पत्ति !

सर्प—सुनो, तुमको एक भारी गुप्त-भेद बताता हूं। मैं बड़ा बुद्धिमान हूं। मैं विचारता रहता हूं। मैं संकल्प का पक्का हूं और जिस वस्तु की मुझको आवश्यकता होती है, उसको प्राप्त कर लेता हूं। मैं अपने संकल्प से काम लेता रहा हूं और मैंने विचित्र-विचित्र वस्तुएं खाई हैं; पत्थर, सेब, जिनको खाते हुए तुम भयभीत होती हो।

हौआ—तुम्हारा यह साहस !

सर्प—मुझे प्रत्येक बात का साहस हुआ और अन्त में मुझे ऐसा ढंग ज्ञात हो गया जिससे अपने जीवन का भाग अपने शरीर के भीतर सुरक्षित रख सकूं।

हौआ—जीवन किसे कहते हैं?

सर्प—वह वस्तु जो मृतक और सजीव हरिण के बालक में अन्तर करती हो।

हौआ—कैसे सुन्दर शब्द हैं और कैसी आश्चर्य-जनक वस्तु है। 'जीवन' सब शब्दों में सबसे प्रिय शब्द है।

सर्प—हां जीवन ही पर विचार और चिन्ता करने से मैंने करामात दिखाने की शक्ति प्राप्त की है।

हौआ—करामात? फिर एक नवीन शब्द?

सर्प—करामात उस असंभव बात को कहते हैं, जो साधारणत: नहीं हो सकती, परन्तु हो जाती है।

हौआ—मुझे कोई करामात बताओ, जो तुमने की हो।

सर्प—मैंने अपने जीवन का एक भाग अपने शरीर में एकत्रित किया और उसको एक घर में बन्द किया जो उन पत्थरों से बना था जिनको मैंने खाया था।

हौआ—उससे क्या लाभ हुआ?

सर्प—मैंने उस छोटे से घर को धूप दिखाई और सूर्य की उष्णता में रख दिया। वह फट गया और उससे एक छोटा सर्प निकल आया, जो प्रतिदिन बढ़ता गया यहां तक कि मेरे बराबर हो गया। यही थी दूसरी उत्पत्ति।

हौआ—ओहो ! यह तो असीम आश्चर्य-जनक है। यह तो मेरे भीतर भी चेष्टा कर रही है, और मुझको घायल किए डालती है।

सर्प—उसने मुझे लगभग फाड़ डाला था, किन्तु इस पर भी मैं जीवित हूं और फिर अपने चोले को फाड़कर अपने को इसी प्रकार उत्पन्न कर सकता हूं। अदन में लगभग इतने सर्प हो जायंगे, जितने कि मेरे शरीर पर चट्टे हैं। उस समय मृत्यु कुछ न कर सकेगी। यह सर्प और वह सर्प मरते रहेंगे, परन्तु सर्प शेष ही रहेगा।

हौआ—परन्तु सर्प के अतिरिक्त हम सब कभी न कभी मर जायेंगे और तब कुछ और

शेष न रहेगा, सर्वत्र सर्प ही सर्प रह जायंगे।

सर्प—यह न होना चाहिए। हौआ मैं तुमको पूजता हूं, मेरे पूजन करने के लिए कोई न कोई वस्तु होनी चाहिए, जो तुम्हारी भांति मुझसे नितांत भिन्न हो। कोई वस्तु सर्प से उत्तम अवश्य होनी चाहिए।

हौआ— हां, यह न होना चाहिए, आदम का नाश न हो। तुम बड़े बुद्धिमान हो। बताओ, क्या करूं?

सर्प—सोचो, संकल्प करो, मिट्टी खाओ, श्वेत पाषाण को चाटो; इस सेब को खाओ जिससे तुम भयभीत होती हो, सूर्य तुमको जीवन देगा।

हौआ—सूर्य पर मुझको भरोसा नहीं। मैं स्वयं ही जीवन दूंगी। मैं अपने शरीर को चीर कर दूसरा आदमी निकालूंगी। चाहे ऐसा करने में मेरे शरीर के टुकड़े-टुकड़े क्यों न हो जायं!

सर्प—अवश्य साहस करो। प्रत्येक बात संभव है, प्रत्येक बात सुनो। मैं बूढ़ा हूं। आदम और हौआ से भी बूढ़ा हूं। मुझे अब तक 'ललस'* याद है, जो आदम और हौआ से पहले थी। जिस प्रकार मैं तुमको प्रिय हूं, इसी प्रकार उसको भी था। वह अकेली थी, उसके संग कोई पुरुष न था। जिस प्रकार हरिण के बच्चों को गिरा हुआ देखकर तुमने मृत्यु देख ली, इसी प्रकार उसने भी देख लिया था, तब उसको ध्यान हुआ कि ये नये सिरे से उत्पन्न होने का और मेरी भांति अपने को बदलने का कोई उपाय निकालना चाहिए। उसका संकल्प बलवान् था। वह प्रयत्न करती रही और जितनी इस वाटिका के वृक्षों में पत्तियां हैं, उनसे भी अधिक महीनों तक वह संकल्प करती रही। उसकी पीड़ा भयानक थी। उसके क्रन्दन ने अदन को निद्रा से शून्य कर दिया था। उसने कहा—अब ऐसा न होना चाहिए। नये सिरे से जीवन का भार असह्य है। उनके लिए यह क्लेश अत्यन्त अधिक है और जब उसने अपना शरीर बदला तो एक ललस न थी, वरन दो थीं; एक तुम्हारी भांति, दूसरी आदम की भांति। एक हौआ थी। दूसरा आदम।

हौआ—पर उसने अपने को दो में क्यों विभाजित किया और क्यों हमको एक दूसरे से विभिन्न बनाया?

सर्प—कहता तो हूं कि यह परिश्रम एक के सहन करने से बहुत अधिक है। इसमें दो को सम्मिलित रहना चाहिए।

हौआ—क्या तुम्हारा यह तात्पर्य है कि मेरे साथ आदम को भी इस कष्ट में सम्मिलित होना पड़ेगा? नहीं, वह नहीं सम्मिलित होगा। वह इस परिश्रम को सहन नहीं कर सकता और न शरीर पर कोई कष्ट उठा सकता है।

सर्प—इसकी आवश्यकता नहीं, इसके लिए कोई परिश्रम न होगा। वह स्वयं सम्मिलित होने के लिए तुमसे प्रार्थना करेगा। वह अपनी इच्छा के द्वारा तुम्हारे वश में होगा।

हौआ—तब तो मैं जरूर करूंगी, लेकिन कैसे? ललस ने इस चमत्कार को कैसे किया?

---

*साधारणतया यह किंवदंती प्रतिद्ध है कि 'ललस' आदम की पहली स्त्री थी। पति की अवज्ञा के दंड में वह अदम की वाटिका से निकाल दी गई। कहा जाता है कि वह अब भी संसार में विद्यमान है, परन्तु दिखाई नहीं पड़ती। वह हौआ की संतान की शत्रु है। अस्तु जमोगा का रोग इसी से होना माना जाता है, किंतु बर्नार्ड शॉ ललस को आदम और हौआ दोनों की माता समझते हैं।

सर्प—उसने ध्यान किया।

हौआ—'ध्यान किया' क्या वस्तु है?

सर्प—उसने मुझसे एक ऐसी घटना की चित्ताकर्षक कथा का वर्णन किया, जो एक ऐसी ललस पर कभी नहीं बीती और जो कभी नहीं थी। ललस को उस समय तक यह नहीं ज्ञात था कि 'ध्यान', उत्पन्न करने का आरम्भ होता है। तुम भी, जिस वस्तु की तुमको इच्छा हो, उसका ध्यान करो, उसका संकल्प करो, और अन्त में जिस वस्तु का संकल्प करोगी उसे उत्पन्न कर लोगी।

हौआ—केवल 'नास्ति' से मैं किस प्रकार कोई वस्तु पैदा कर सकती हूं?

सर्प—प्रत्येक वस्तु 'नास्ति' ही से उत्पन्न हुई होगी। अपने पुट्ठों पर मांस को देखो, यह सदैव वहां नहीं था। जब मैंने प्रथम बार तुमको देखा तो तुम वृक्ष पर नहीं चढ़ सकती थीं, परंतु तुम संकल्प और प्रयत्न करती रहो, और तुम्हारे संकल्प ने केवल 'नास्ति' से तुम्हारी बाहुओं पर मांस का यह लोथड़ा पैदा कर दिया था। यहां तक कि तुम्हारी इच्छा पूर्ण हो गई और तुम एक हाथ के बल अपने को खींचकर वृक्ष की उस डाल पर बैठ जाने के योग्य हो गई जो तुम्हारे सिर से ऊंची थी।

हौआ—वह तो अभ्यास था।

सर्प—अभ्यास से वस्तुएं घिस जाती हैं, बढ़ती नहीं। तुम्हारे केश हवा में तरंगें ले रहे हैं जैसे खिंच कर बढ़ जाने का प्रयत्न कर रहे हों, परंतु अभ्यास करने पर भी वह बढ़ नहीं पाते केवल इसीलिए कि तुमने संकल्प नहीं किया है। जब ललस ने कुछ ध्यान किया था, उसको मौन भाषा में (क्योंकि उस समय तक शब्द नहीं थे) मुझसे वर्णन किया, तो मैंने उसे सम्मति दी कि इच्छा करो, फिर संकल्प करो, और हमको यह देखकर आश्चर्य हुआ कि जिस वस्तु की उसने इच्छा की थी, और संकल्प किया था, वह उसके संकल्प की गति से अपने आप उसके भीतर उत्पन्न हो गई। तब मैंने भी संकल्प किया कि अपने को बदल कर एक के बदले दो बना लूं। और बहुत दिनों बाद यह चमत्कार प्रकट हुआ। मैं अपने पुराने चोले से बाहर निकला। इस रूप में एक दूसरा सर्प मुझसे लिपटा हुआ था। और अब उत्पन्न करने के लिए दो ध्यान हैं, दो इच्छाएं हैं, और दो संकल्प हैं।

हौआ—इच्छा करना, ध्यान करना, उत्पन्न करना, यह तो बड़ी लम्बी कहानी है। मुझे इसके लिए कोई एक शब्द बता। तू तो शब्दों का पारदर्शी है।

सर्प—जनना, इससे दोनों का तात्पर्य है। ध्यान करके आरम्भ करना और उत्पत्ति पर समाप्त कर देना।

हौआ—मुझको इस कहानी के लिए कोई एक शब्द बता जिसका ललस ने ध्यान किया और जिसको तुझसे मौन भाषा में वर्णन किया। वही कहानी जो ऐसी अद्भुत थी कि सत्य नहीं हो सकती थी और फिर भी सत्य हो गई।

सर्प—एक शेर।

हौआ—ललस मेरी कौन थी? अब उसके लिए कोई शब्द बता।

सर्प—वह तुम्हारी माता थी।

हौआ—और आदम की भी?

सर्प—हां।

हौआ-(उठकर) मैं जाती हूं और आदम से जनने के लिए कहती हूं।

सर्प-(ठट्ठा मार कर हंसता है) !

हौआ-(व्याकुल होकर और चौंककर) कैसी घृणा पैदा करने वाला शब्द है ! तुमको हो क्या गया है? इसे पहले किसी के मुंह से ऐसा शब्द नहीं निकला ।

सर्प-आदम नहीं जन सकता।

हौआ-क्यों?

सर्प-ललस ने इसको ऐसा ध्यान नहीं किया। वह ध्यान कर सकता है, इच्छा कर सकता है, संकल्प कर सकता है। अपने जीवन को समेट कर एक नई रचना के लिए सुरक्षित रख सकता है। वह सब कुछ उत्पन्न कर सकता है, सिवाय एक वस्तु के, और वह एक वस्तु उसकी अपनी वस्तु है।

हौआ-ललस ने उसको वंचित क्यों रखा?

सर्प-इसलिए कि यदि वह ऐसा कर सकता, तो उसको हौआ की आवश्यकता न होती।

हौआ-ठीक है, तो जनना मुझको होगा।

सर्प-हां इसी के द्वारा उसका तुमसे सम्बन्ध है।

हौआ-और मेरा उससे।

सर्प-हां ! उस समय तक, जब तक कि तुम दूसरा आदम न उत्पन्न कर लो।

हौआ-मुझे इसका तो ध्यान ही न था। तू बहुत बड़ा है। किन्तु यदि में दूसरी हौआ पैदा करूं, तो सम्भव है कि वह इसकी ओर झुक जाय और मेरे बिना रह सके। मैं तो कोई हौआ उत्पन्न नहीं करूंगी, केवल आदम ही आदम उत्पन्न करूंगी।

सर्प-हौआ के बिना आदम अपने जीवन को नित नया न कर सकेंगे। कभी न कभी तुम हरिण के बच्चे की तरह मर जाओगी और फिर नए आदम बिना हौआ के उत्पन्न करने में असमर्थ रहेंगे। तुम ऐसे परिणाम का ध्यान तो कर सकती हो, किन्तु इसकी कामना नहीं कर सकतीं; इसलिए संकल्प नहीं कर सकतीं, अतएव केवल आदम ही आदम उत्पन्न नहीं कर सकती।

हौआ-यदि हरिण के बालक की भांति मुझको मर जाना है, तो जो कुछ शेष है, वह भी क्यों न मर जाय? मुझे इसकी चिन्ता नहीं।

सर्प-जीवन को रुकना नहीं चाहिए। यह सबसे पहली बात है। यह कहना अज्ञानता है कि तुमको चिन्ता नहीं। तुमको अवश्य चिन्ता है। यही चिन्ता है जो तुम्हारे ध्यान को उत्तेजित करेगी, तुम्हारी इच्छा को भड़काएगी, तुम्हारे संकल्प को अटल बनायेगी और अन्त में केवल नास्ति से उत्पत्ति करेगी।

हौआ-(सोचते हुए) केवल नास्ति जैसी तो कोई वस्तु नहीं हो सकती। बाग भरा हुआ है। रिक्त नहीं है।

सर्प-मैंने इस पर भली भांति ध्यान नहीं किया था, यह एक बलवान् विचार है। हां, केवल नास्ति जैसी कोई वस्तु नहीं। निस्सन्देह ऐसी वस्तुएं हैं जिनको हम देखते नहीं। गिरगिट भी हवा खाता है।

हौआ-मैंने एक और बात विचारी है। मैं उसको आदम से कहूंगी (पुकारते हुए) आदम ! आओ ! आओ !

आदम का शब्द-ओ ! ओ !

हौआ—इससे वह प्रसन्न होगा और उसके कुम्हलाए हुए पीड़ित चित्त की चिकित्सा हो जायगी।

सर्प— उससे अभी कुछ न कहो, मैंने तुमको भारी भेद नहीं बताया है।

हौआ—अब और क्या बताना है? यह चमत्कार मेरा कार्य है।

सर्प—नहीं, उसको भी इच्छा और संकल्प करना है। परन्तु उसको अपनी इच्छा और संकल्प तुमको दे देना होगा।

हौआ—कैसे?

सर्प—यही तो बड़ा गुप्त भेद है। चुप, वह आ रहा है।

आदम—(लौटते हुए) क्या वाटिका में हमारे शब्द और उस 'शब्द' के अतिरिक्त कोई और शब्द भी है? मैंने एक नवीन शब्द सुना था।

हौआ—(उठती है और दौड़कर उसके निकट जाती है) तनिक विचार करो आदम! हमारे सर्प ने हमारी बातें सुन-सुनकर बोलना सीख लिया।

आदम—(प्रसन्न होकर) सचमुच? (वह उसके निकट से होकर पत्थर के पास जाता है और सर्प को प्यार करता है।)

सर्प—(प्यार से उत्तर देता है) हां, सचमुच, प्रिय आदम!

हौआ—मुझको इससे भी अधिक आश्चर्यजनक बातें कहनी हैं। आदम अब हमको सदैव रहने की आवश्यकता नहीं।

आदम—(आवेश में सर्प का सर छोड़ देता है) क्या! हौआ इस विषय में मुझसे खेल न करो। ईश्वर करे, किसी दिन हमारी समाप्ति हो जाती और इस भांति कि मानो नहीं हुआ। ईश्वर करे मैं सदैव रहने की विपत्ति से छुटकारा पाऊं। ईश्वर करे इस वाटिका का संवारना किसी दूसरे माली के सिपुर्द हो जाय। और जो संरक्षक उस 'शब्द' की ओर से नियुक्त किया गया है, वह स्वतंत्र हो जाय। ईश्वर करे कि स्वप्न और शान्ति जो प्रतिदिन मुझको यह सब कुछ सहन करने के योग्य बनाए हुए है कुछ काल में अक्षय निद्रा और शान्ति हो जाय। बस किसी-न-किसी प्रकार से समाप्ति होनी चाहिए। मुझमें इतनी शक्ति नहीं कि 'सदैवता' को सहन कर सकूं।

सर्प—तुमको आगामी ग्रीष्म तक भी रहने की आवश्यकता नहीं और फिर भी कोई समाप्ति नहीं होगी।

आदम—यह नहीं हो सकता।

सर्प—हो सकता है।

हौआ—और होगा।

सर्प—हो चुका है। मुझको मार डालो और कल वाटिका में तुम दूसरा सर्प देखोगे, तुम्हारे हाथ में जितनी ऊंगलियां हैं उनसे भी अधिक सर्प तुमको मिलेंगे।

हौआ—मैं दूसरा आदम और हौआ उत्पन्न करूंगी।

आदम—मैंने कह दिया कि कहानियां न गढ़ो। यह नहीं हो सकता।

सर्प—मुझे स्मरण है, जब तुम आप ही एक ऐसी वस्तु थे, जो नहीं हो सकती थी, किंतु फिर भी तुम हो।

आदम—(आश्चर्यपूर्ण होकर) यह तो सच होगा। (पत्थर पर बैठ जाता है।)

सर्प—मैं उस भेद को हौआ से कह दूंगी और वह तुमको बता देगी।

आदम–(शीघ्रता से सर्प की ओर मुड़ता है और उस दशा में उसका पैर किसी तीक्ष्ण वस्तु पर पड़ जाता है) ओह !

हौआ–क्या हुआ?

आदम–कांटा है, प्रत्येक स्थान पर कांटे हैं। वाटिका को सुहावनी बनाने के लिए इनको सदैव साफ करते-करते थक गया।

सर्प–कांटे शीघ्र नहीं बढ़ते। अभी बहुत समय तक वाटिका उनसे भर नहीं सकेगी। उस समय तक नहीं भर सकेगी जब तक कि तुम अपना बोझ उतार कर सदैव के लिए सोने न चले जाओगे। तुम इसके वास्ते क्यों दुखित हो? नवीन आदम को अपने लिए अपना स्थान आप ही साफ करने दो !

आदम–यह सत्य है, तू अपना भेद हमको बता दे। देखो हौआ ! सदैव के लिए यदि रहना न पड़े, तो कैसा उत्तम हो।

हौआ–(व्याकुलता के साथ भूमि पर बैठकर घास उखाड़ते हुए) पुरुष की यही दशा है। यह जानते हुए कि हमको सदैव के लिए नहीं रहना है, इस प्रकार बातें करने लगे मानो आज ही हमारी समाप्ति होनेवाली है ! तुमको इन भयानक वस्तुओं को साफ करना है। नहीं तो जब कभी अज्ञानता में हम पैर उठायेंगे, तो घायल हो जायंगे।

आदम–हां, साफ तो अवश्य करना है, परंतु थोड़ा ही। कल मैं इन सबको साफ कर डालूंगा।

सर्प–(ठट्ठा मार कर हंसता है) !!!

आदम–यह अद्भुत कोलाहल है, मुझे सुहावना लगता है।

हौआ–मुझको तो अच्छा नहीं लगता। तू किस लिए चिल्लाता है?

सर्प–आदम ने एक नई वस्तु निकाली है अर्थात् 'कल'। अब जब कि शेष रहने का बोझ तुम्हाने सिर से उठ गया है, तुम नित नई वस्तुएं निकाला करोगे।

आदम–शेष रहना? यह क्या है?

सर्प–यह मेरा शब्द है जिससे तात्पर्य सदैव के लिए जीवित रहना है।

हौआ–सर्प ने 'होने' के लिए एक सुन्दर शब्द बनाया है, 'जीवन'।

आदम–मेरे लिए कोई ऐसा सुन्दर शब्द बता दे जिससे 'कल' काम करना अभिप्रेत हो, क्योंकि सम्भवत: यह एक भारी और पवित्र आविष्कार है।

सर्प–टालना।

आदम–अत्यन्त प्रिय शब्द है। ईश्वर करे मैं भी सर्प की-सी बोली पाए होता।

सर्प–यह भी हो सकता है, प्रत्येक बात सम्भव है।

आदम–(अचानक भय से चौंक पड़ता है) अरे !

हौआ–मेरी शान्ति ! जीवन से मेरा छुटकारा !

सर्प–'मृत्यु' ! इसके लिए यह शब्द है।

आदम–टालने में क्या भय है।

हौआ–क्या भय है?

आदम–यदि मृत्यु को कल पर टाल दूं, तो मैं कभी नहीं मरूंगा। 'कल' कोई दिन नहीं, और न हो सकता है।

सर्प—मैं बड़ा बुद्धिमान् हूं; परन्तु मनुष्य विचार में मुझसे भी अधिक गम्भीर है। स्त्री जानती है 'केवल नास्ति' कोई वस्तु नहीं। पुरुष जानता है कि 'कल' कोई दिन नहीं। मैं इनको पूजता हूं, ठीक करता हूं।

आदम—यदि मृत्यु को पाना है, तो मुझको कोई सच्चा दिन नियत करना चाहिए, कल नहीं। मुझको कब मरना चाहिए?

हौआ—जब मैं दूसरा आदम उत्पन्न कर लूं।, तो तुम मर जाना। मगर नहीं, तुम्हारा जब जी चाहे मर जाओ। (वह उठती है और आदम के पीछे से निरपेक्ष भाव से टहलती हुई वृक्ष के पास जाती है और उसके सहारे खड़ी होकर सर्प की गरदन को थपथपाती है।)

आदम—फिर भी कोई शीघ्रता नहीं है।

हौआ—विदित होता है, कि तुम इसको 'कल' पर टालोगे।

आदम—और तुम? क्या तुम दूसरी हौआ उत्पन्न करते ही मर जाओगी?

हौआ—मैं क्यों मरूं? क्या तुम मुझसे छुटकारा पाना चाहते हो? अभी तुम चाहते थे कि मैं चुपचाप बैठी रहूं और चला न करूं, जिससे कहीं हरिण के बच्चे की भांति ठोकर खाकर मर न जाऊं और अब तुमको मेरी परवाह नहीं।

आदम - अब इसमें इतनी हानि नहीं है।

हौआ—(सर्प से क्रोध में ) यह मृत्यु जिसको वाटिका में ले आया है, एक विपत्ति है। वह चाहता है कि मैं मर जाऊं।

सर्प—(आदम से) क्या तुम चाहते हो कि वह मर जाय?

आदम—नहीं, मरना मुझको है, हौआ को मुझसे पहले नहीं मरना चाहिए; मैं अकेला रह जाऊंगा।

हौआ—तुम दूसरी हौआ पाओगे।

आदम—यह तो ठीक है। परन्तु सम्भव है कि वह ठीक तुम्हारी जैसी न हो। और हो नहीं सकती, इसको तो मैं भलीभांति अनुभव कर रहा हूं। उसकी वह स्मृतियां न होंगी। वह क्या होगी, मैं उसके लिए एक शब्द चाहता हूं।

सर्प—अजनबी।

आदम—हां यह एक अच्छा और ठोस शब्द है। 'अजनबी।'

हौआ—जब नवीन आदम और नवीन हौआ होंगी, तो हम अजनबियों की वाटिका में होंगे। हमको एक दूसरे की आवश्यकता है। (तुरन्त आदम के पीछे आ जाती है और उसके मुख को अपनी ओर उठाती है) आदम, इस बात को कभी न भूलना। कदापि न भूलना।

आदम—मैं क्यों भूलूंगा? मैंने तो इसको सोचा है।

हौआ—मैंने भी एक बात सोची है। हरिण का बच्चा ठोकर खाकर गिर पड़ा और मर गया, परन्तु तुम चुपचाप मेरे पीछे आ सकते हो और (वह अचानक उसके कंधों को धक्का देती है और उसको मुंह के बल ढकेल देती है) मुझको इस प्रकार ढकेल सकते हो कि मैं मर जाऊं। यदि मेरे पास यह तर्क न होता कि तुम मेरी मृत्यु की चेष्टा नहीं करोगे, तो मैं सोचने का साहस न करती।

आदम—(मारे भय के वृक्ष पर चढ़ने लगता है) तुम्हारी मृत्यु की चेष्टा ! कैसा भयानक विचार है !

सर्प—मार डालना, मार डालना, मार डालना, यह शब्द है।

हौआ—नवीन आदम और हौआ हमको मार डालेंगे। मैं उनको नहीं उत्पन्न करूंगी। (वह चट्टान पर बैठ जाती है और आदम को नीचे खींचकर अपने पार्श्व में कर लेती है और अपने दहिने हाथ से उसको पकड़े रहती है।)

सर्प—तुमको उत्पन्न करना होगा; क्योंकि यदि नहीं उत्पन्न करोगी, तो समाप्ति हो जायगी।

आदम—नहीं, वह हमको मार डालेंगे। वह हमारी भाँति अनुभव करेंगे। कोई वस्तु उसको रोकेगी। वाटिका का 'शब्द' जिस तरह हमको बताता है, उसी तरह उनको भी बताएगा कि मार डालना नहीं चाहिए।

सर्प—बाग का 'शब्द' तुम्हारा अपना शब्द है।

आदम—है भी और नहीं भी। वह मुझसे बड़ा है और मैं उसका एक भाग हूं।

हौआ—वाटिका का 'शब्द' मुझे तो तुमको मार डालने से नहीं रोकता। फिर भी मैं यह नहीं चाहती कि तुम मुझसे पहले मरो। इसके लिए मुझे किसी शब्द की आवश्यकता नहीं।

आदम—(उसकी गरदन में बांहे डालकर और प्रभावित होकर) नहीं, नहीं, बिना किसी शब्द के भी यह एक खुली हुई बात है, कोई न कोई ऐसी वस्तु है जो हमको एक दूसरे से संबन्धित किये हुए है, जिसके लिए कोई शब्द नहीं है।

सर्प—प्रेम ! प्रेम ! प्रेम !

आदम—यह तो एक इतनी बड़ी वस्तु के लिए बहुत छोटा-सा शब्द है।

सर्प—(ठट्ठा मार कर हंसता है)

हौआ—(अधीरता से सर्प की ओर मुड़कर,) फिर वही हृदय खुरचने वाला शब्द ! इसको बंद कर। तू क्यों ऐसा करता है?

सर्प—संभव है, 'प्रेम' लगभग अत्यंत छोटी वस्तु के लिए बहुत बड़ा शब्द हो जाय, परन्तु जब तक यह छोटा है, उस समय तक यह अत्यंत मधुर होगा।

आदम—(ध्यान करते हुए) तू मुझे हैरान कर रहा है, मेरी पुरानी विपत्ति यद्यपि भारी थी परंतु सीधी-सादी थी। जिन अद्भुत वस्तुओं का तू वादा कर रहा है, वह मुझे मृत्यु जैसी दिव्य विभूति देने से पहले मेरे अस्तित्व को उलझा सकती है। मैं अविनाशी जीवन के भार से व्याकुल था, परन्तु मेरा चित्त मलिन नहीं था। यदि मुझको यह ज्ञात नहीं था कि मैं हौआ से प्रेम करता हूं, तो यह भी ज्ञात न था कि संभव है वह मेरा प्रेम छोड़ दे और किसी दूसरे आदम से प्रेम करने लगे। क्या तू इस विद्या के लिए कोई शब्द बता सकता है?

सर्प—ईर्षा ! ईर्षा ! ईर्षा !

आदम—कैसा भयानक शब्द है?

हौआ—(आदम को हिलाते हुए) बहुत सोचना नहीं चाहिए। तुम बहुत सोचा करते हो!

आदम—(क्रोध में ) मैं सोचने से विरत कैसे रह सकता हूं, जब मुझे संदेह हो गया है। संदेह से प्रत्येक वस्तु अच्छी है। जीवन संदिग्ध हो गया है, प्रेम सन्दिग्ध है, क्या इस नवीन विपत्ति के लिए तेरे पास कोई शब्द है?

सर्प—भय, भय, भय।

आदम— इसकी चिकित्सा भी तेरे पास है?

सर्प—आशा, आशा, आशा।

आदम—आशा क्या है?

सर्प—जब तक तुमको स्थिरता का ज्ञान नहीं, तुमको यह ज्ञान भी नहीं कि स्थिर बीते हुए से अधिक रुचिकर नहीं होगा। इसी को आशा कहते हैं।

आदम—इससे मुझे धीरज नहीं होता। मेरे भीतर भय आशा की अपेक्षा अधिक बलवान है। मुझे निश्चय की आवश्यकता है। (धमकाता हुआ उठता है।) यह वस्तु मुझे दे, नहीं तो जब तुझको सोता हुआ पाऊंगा, तो मार डालूंगा।

हौआ—(सर्प के आसपास अपनी बांहें डालकर) मेरा सुन्दर सर्प, अरे नहीं! यह भयानक विचार तुम्हारे चित्त में कैसे आ सकता है?

आदम—भय मुझसे प्रत्येक कार्य करा सकता है। सर्प ही ने मुझको भय दिया, अब उससे कह दो कि मुझको विश्वास दे नहीं तो मेरी ओर से भय लेकर जावे।

सर्प—भविष्य को अपने संकल्प से बांध लो और प्रतिज्ञा कर लो।

आदम—प्रतिज्ञा क्या ?

सर्प—अपनी मृत्यु के लिए एक दिन नियत करो और उस दिन मर जाने का संकल्प कर लो। फिर मृत्यु सन्दिग्ध न रहेगी, वरन् निश्चित हो जायगी। फिर हौआ यह संकल्प कर ले कि वह तुम्हारे मर जाने तक तुमसे प्रेम करेगी। इस प्रकार प्रेम सन्दिग्ध नहीं रहेगा।

आदम—हां, यह तो बड़ी अच्छी बात है। इससे भविष्य बंध जायगा।

हौआ—(अप्रसन्न होकर और सर्प की ओर से मुंह फेरकर) परन्तु इससे आशा विनष्ट हो जायगी।

आदम—(क्रोध से) चुप रहो, आशा निकृष्ट वस्तु है, प्रसन्नता बुरी वस्तु है; विश्वास मंगलमय वस्तु है।

सर्प—'बुरी' किसको कहते हैं? तुमने एक नया शब्द निकाला है।

आदम—जिस वस्तु से मैं डरता हूं, वह बुरी वस्तु है। अच्छा हौआ! सुनो, और सांप तू भी सुन, जिससे तुम दोनों मेरी प्रतिज्ञा को याद रखो। मैं चारों ऋतुओं के एक सहस्र चक्र तक जीवित रहूंगा।

सर्प—वर्ष, वर्ष।

आदम—मैं एक सहस्र वर्ष तक जीवित रहूंगा, उसके बाद नहीं रहूंगा। मैं मर जाऊंगा और शांति प्राप्त करूंगा और उस समय तक हौआ के सिवाय किसी दूसरी स्त्री से प्रेम नहीं करूंगा।

हौआ—और यदि आदम अपनी प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहेगा, तो मैं भी उसकी मृत्यु तक किसी दूसरे पुरुष से प्रेम नहीं करूंगी।

सर्प—तुम दोनों ने विवाह का आविष्कार किया है। आदम तुम्हारा पति है, जो किसी दूसरी स्त्री के लिए नहीं हो सकता, और तुम उसकी पत्नी हो, जो किसी दूसरे पुरुष के लिए नहीं हो सकती।

आदम—(स्वभावतः हौआ की ओर हाथ बढ़ाते हुए) पति और पत्नी!

हौआ—(आपना हाथ उसके हाथ में देते हुए) पत्नी और पति!

सर्प—(ठट्ठा मार कर हंसता है!)

हौआ—(आदम को अपने से अलग करके) मैंने कह दिया कि यह मनहूस कोलाहल न कर।

